बालाबख्श राजपूत चारण पुस्तकमाला—७





# बाँकीदास-ग्रंथावली

## तीसरा भाग



संपादक


बारहट कविया मुरारिदान अयाचक (जयपुरवाले)
बा० महताबचंद्र खारैड विशारद (जयपुरवाले)





प्रकाशक

नागरी-प्रचारिणी सभा, काशी




प्रथम वार ] [ मूल्य १)

# भूमिका

महाकवि श्री बाँकीदासजी के प्राप्त ग्रंथों में से **सात** ग्रंथ तो प्रथम भाग में और **दस** ग्रंथ दूसरे भाग में प्रकाशित हुए हैं। अब इस **तीसरे भाग** में **नौ** ग्रंथ और एक संग्रह यों १० प्रकाशित होते हैं जिनके नाम ये हैं :—

१ जेहलजसजड़ाव
२ कायर बावनी
३ भ्रमाल नखशिख
४ सुजस छतीसी
५ संतोष बावनी
६ सिद्धराव छतीसी
७ वचनविवेक पच्चीसी
८ कृपण पच्चीसी
९ हमरोट छतीसी
१० स्फुट संग्रह

"स्फुटसंग्रह" में नीचे लिखे गीत, छंद और खंड-ग्रंथांश हैं:—गीत २५, छंद ९, रस अलंकार के ग्रंथ का खंडित अंश, वृत्तरत्नाकर भाषा का खंडित अंश, काव्य के गुणदोष का निर्णय ( खंडित अंश ) और दोहे ३।

२५ गीतों में कुछ तो कविया मुरारिदानजी व हिंगलाज-दानजी के संग्रह में से हैं, शेष जोधपुर के कविराजा मेहर-दानजी की दोनों पुस्तकों वा अन्यत्र से प्राप्त हैं। खंडित ग्रंथ भी उक्त कविराजजी के ग्रंथों से निकाले गए हैं। गीतों में से १५ गीतों पर कविया मुरारिदानजी ने टीका की है। पाँच गीत मूल गीतों के साथ नहीं लिखे गए, टीका ही के

साथ लिखे गए। २० गीत मूलरूप बिना टीका के भी और दस टीका के साथ भी लिखे गए हैं। दोहा एक टीका सहित दिया गया है। खंडित ग्रंथांशों की टीका, उनके अपूर्ण होने के कारण, हो नहीं सकती थी। जब कभी संपूर्ण ग्रंथ मिलेंगे तभी टीका आदि का उद्योग हो सकेगा।

तीसरे भाग के उक्त १० ग्रंथ कहाँ से प्राप्त हुए, उसे ही दिखलाते हैं:—

( १ ) जेहल जस जड़ाव—कविराजा मेहरदानजी (बाँकीदासजी के प्रपौत्र ) की हस्त-लिखित पुस्तक से।

( २ ) कायर बावनी—स्व० क० रा० श्री मुरारिदानजी कश्मीरवालों से।

( ३ ) झमालनखशिख—एक प्रति उक्त मुरारिदानजी कश्मीरवालों से। दूसरी प्रति म० म० रा० ब० ओझा गौरीशंकरजी से। तीसरी स्व० लाला श्रीनारायणजी जयपुरवालों से।

( ४ ) सुजस छतीसी—उक्त श्री ओझाजी से।

( ५ ) संतोष बावनी— ,, ,, ,, ।

( ६ ) सिद्धराव छत्तीसी—,, ,, ,, ।

( ७ ) वचन विवेक पच्चीसी—यह "मार्त्तंड" में छपी थी जो हमें मिली नहीं, परंतु एक प्रति कविया मुरारिदानजी जयपुरवालों से बा० महताबचंदजी को मिली।

( ८ ) कृपण पच्चीसी—उक्त कविया मुरारिदानजी से। यह कृपणदर्पण से बहुत अंशों में भिन्न है। द्वितीय भाग के प्रकाशन तक यह नहीं मिली थी।

( ९ ) हमरोट छत्तीसी—जोधपुर-निवासी बारैठ श्री सीतारामजी लालस ने नक़ल भेजी यह इन सब ग्रंथों के पीछे मिली। नक़ल ता० १७ सितंबर सन् १९३२ को आई थी।

( १० ) स्फुट संग्रह—इसकी प्राप्ति ऊपर लिखी जा चुकी है*।

कहते हैं कि बाँकीदासजी ने कोई दो हजार गीत रचे थे। और उक्त तीनों भागों के ( ७ + १० + ९ = २६ ) ग्रंथों के अतिरिक्त और भी कई ग्रंथ रचे थे जो चारणों और अन्य विद्वान् पुरुषों के यहाँ उद्योग से मिल सकते हैं। जिन ग्रंथों का होना ज्ञात हुआ है, परंतु अभी तक मिले नहीं, उनकी सूचना दी जाती है :—

( १ ) कृष्णचंद्र-चंद्रिका—अलंकारों का वर्णन कृष्ण-कथा में है; बा० सीतारामजी लालस जोधपुरवालों से ज्ञात हुआ। इसी में के कुछ छंद स्यात् "स्फुट संग्रह" में भी आए हैं।

---

* द्वितीय भाग की भूमिका पृ० २ पर इस तीसरे भाग के लिये ७ ग्रंथों के नाम दिए थे। उनके अतिरिक्त सं० ८ और ९ तथा स्फुट संग्रह और मिल गए ग्रंथों की प्राप्ति भी दूसरे भाग में दी जा चुकी थी। यहाँ सुगमता के लिये फिर से लिख दिया है—ह. ना.।

( २ ) विरह-चंद्रिका—गोपियों के विरह का वृत्तांत शांत और करुण रसादि में है। उक्त सीतारामजी से ज्ञात हुआ।

( ३ ) चमत्कार-चंद्रिका—चमत्कार भरे काव्य के चोचलों के छंद हैं। उक्त सीतारामजी से ज्ञात हुआ।

( ४ ) मानयशोमंडन—जोधपुर के म० मानसिंहजी का यश। उक्त सीतारामजी से ज्ञात हुआ।

( ५ ) चंद्रदूषणदर्पण—वियोगिनी ने चंद्रमा में दोष बताए हैं। उक्त सीतारामजी से ज्ञात हुआ।

( ६ ) वैशाखवार्त्तासंग्रह—ऋतुओं का वर्णन। उक्त सीतारामजी से ज्ञात हुआ कि यह ग्रंथ उक्त स्व० मुरारिदानजी कश्मीरवालों के पुत्र के पास है।

( ७ ) श्री दरबाररी कविता (वा श्री दरबार का कवित्त)—उक्त लालसजी से जाना गया।

( ८ ) रस तथा अलंकार का ग्रंथ—उपरि-लिखित खंडांश से अनुमान है।

(९) वृत्तरत्नाकर भाषा वा व्याख्या—उपरि-लिखित खंडांश से अनुमान है।

(१०) महाभारत छंदोऽनुवाद—प्रथम भाग की भूमिका में वि० भू० पं० रामकरणजी ने इस नाम को लिखा है।

(११) गीत वा छंदों का संग्रह—अनेक पुरुषों से इनका फुटकल रूप में बहुसंख्यक होना सुना गया है।

(१२) ऐतिहासिक वार्त्ता-संग्रह—उक्त श्री ओझाजी के संग्रह में है।

(१३) अंतर्लापिका—उक्त लालसजी से ज्ञात हुआ कि ऐसा कोई पृथक् ग्रंथ है*।

इनमें से सं० ८ और ९ के अतिरिक्त [ जिनके खंडांश "स्फुट-संग्रह" में ( इस भाग में ) प्रकाशित हुए हैं ] अन्य ग्रंथ हमारे देखने में नहीं आए। परंतु उनका होना उक्त महानुभावों के संग्रह में पाया गया। सं० १२ ( ऐतिहासिक वार्त्ता-संग्रह ) के संबंध में उक्त म० म०, रा० ब० श्री ओझाजी ने हमको ता० ३०-३-३१ को लिखा था। उसका

* पं० रामकरणजी ने प्रथम भाग की भूमिका में २४ वा महाभारत सहित २५ ग्रंथ बताए थे तथा दूसरे भाग की भूमिका में उनके वचनानुसार २७ ग्रंथ होना हमने लिखा था। हर्ष का स्थान है कि अब ग्रंथ २७ से भी अधिक प्रकट होते आ रहे हैं। २६ वा २७ से अधिक तो छप ही जाते हैं। यदि उनके आगे के अन्य ग्रंथ सब मिल गए तो ४० की संख्या तक जा पहुँचेंगे। जिस दिन "ऐतिहासिक वार्त्ता-संग्रह" साहित्य-संसार के सामने आवेगा उस दिन उस महाकवि की विद्वत्ता और विद्याप्रेममयी प्रतिभा का प्रकाश होगा। और २००० गीतों का संग्रह डिंगल-प्रेमियों के प्रयास से संसार को मिलेगा तब तो क्या ही हर्ष होगा। ह० ना०।

पुनश्च—बाँकीदासजी के भ्रातृज मोड़जी कवि के रचे "पाबू-प्रकाश" (बड़ा) में अंतिम छंदों में, ऐसा आया है :—"चवी बतीस छतीस या बड़ा बाप मो बंक" इससे भी बांकीदासजी के ३२ या ३६ ग्रंथों का होना प्रतीत होता है।—ह० ना०।

सारांश यहाँ इसलिये देते हैं कि उसके जानने से ग्रंथकार की योग्यता और ग्रंथ की उपयोगिता का कुछ भान पाठकों को अभी से हो सके :—

"अनुमान २० वर्ष पूर्व मुंशी देवीप्रसादजी ने बाँकीदासजी की संगृहीत "**ऐतिहासिक बातों**" नाम की हस्त-लिखित पुस्तक नकल कराकर मुझे दी थी। उसमें अनुमान २८०० से कुछ अधिक बातें हैं। पुस्तक बड़े महत्त्व की है। परंतु उसमें कोई क्रम नहीं है। एक बात मालवे की है तो दूसरी गुजरात की और तीसरी कच्छ की। इस प्रकार एक महासागर सा ग्रंथ है। उसको क्रमबद्ध करना बड़े परिश्रम का काम है। और अनेक पुस्तकें पास रखने से क्रमबद्ध हो सकता है। ग्रंथ क्या है इतिहास का खजाना है। राजपूताना के तमाम राज्यों के इतिहास-संबंधी अनेक रत्न उसमें भरे पड़े हैं। परंतु उनको छाँटना बड़े श्रम और समय का काम है। उसमें राजपूताना के बहुधा प्रत्येक राज्य के राजाओं, सरदारों, मुतसद्दियों आदि के संबंध की अनेक ऐसी बातें लिखी हैं जिनका अन्यत्र मिलना कठिन है। उसमें मुसलमानों, जैनों आदि के संबंध की भी बहुत सी बातें हैं। अनेक राज्यों और सरदारों के ठिकानों की वंशावलियाँ, सरदारों के वीरता के काम, राजाओं के ननिहाल, कुँवरों के ननिहाल आदि का बहुत कुछ परिचय है। कौन कौन से राजा कहाँ कहाँ काम आए, यह भी विस्तार

से लिखा है अनेक राजाओं के जन्म और मृत्यु के संवत्, मास, पक्ष, तिथि आदि दिए हैं। ...एक राज्य के तअल्लुक की बातें सौ-पचास जगह आ जाती हैं।......अब इसका क्रम लगाया जा रहा है। उदयपुर राज्य की सूची बन गई है। अब मैं अपने इतिहास के क्रम से राज्यों की बातें छाँटता हूँ।"...इत्यादि। इस नोट से स्पष्ट ज्ञात होता है कि यह संग्रह कितने काम का है और इससे बाँकीदासजी की कैसी ऐतिहासिक योग्यता प्रमाणित होती है। वे कोरे कवि और लाखपसाव के खानेवाले प्रशंसक बारैठ ही नहीं थे, अपितु बड़े ही परिश्रमी विद्वान्, लेखक और इतिहासवेत्ता विद्या-व्यवसायी पुरुष थे।

इस प्रकार उक्त त्रयोदश ग्रंथ-रूप सामग्री उपलब्ध हो जाने से "बाँकीदास-ग्रंथावली" के चतुर्थ तथा पंचम भागों के लिये अच्छा अवकाश संप्राप्त हो सकता है।

इस ग्रंथावली का दूसरा भाग सन् १९३१ में प्रकाशित हुआ था। इसका तीसरा भाग प्रायः थोड़े ही मासों के अनंतर बहुत कुछ तैयार हो गया था। परंतु कुछ ग्रंथों की टीका होनी थी और "हमरोट-छतीसी" तथा "कृपण-पचीसी" के संप्राप्त होने तथा उनके संशोधन और टीका टिप्पणी के तैयार होने एवं शंका-समाधान में बहुत समय चला गया। इसके अनंतर अनेक स्थलों से "स्फुट-संग्रह" का संग्रह होता रहा। कई एक गीत और छंद ऐसे हैं कि

उनकी टीका होनी चाहिए थी। परंतु दुःख है कि ऐसा नहीं हो सका, वे बाकी रह गए। परंतु अन्यों की टीका तो बारहट श्री मुरारिदानजी ने, बा० महताबचंदजी के सहकार्य्य में, कर डाली। कई अन्य अनिवार्य कार्यों ने कभी टीकाकारों को तो कभी इस क्षुद्र लेखक को समाप्ति तक पहुँचने से रोका। अतः बहुत सा समय वृथा निकल गया और प्रिय पाठकों को इस भाग के प्रकाशन की प्रतीक्षा करनी पड़ी, तदर्थ विनम्र भाव से क्षमा की प्रार्थना है। पाठकों को एक हर्षवर्द्धक समाचार सुनाकर हम अपने कर्तव्य (क्षमा-प्रार्थना) को पूर्ण कर देते हैं। वह यह है कि इस अवसर में "ब्रजनिधि-ग्रंथावली" प्रकाशित हो गई तथा "रघुनाथ-रूपक" सर्वांग-सुंदरता का रूप धारण करने के योग्य होने लग गया। ये दोनों ग्रंथ-रत्न इस "बा० रा० चा० पुस्तकमाला" के माणिक्य होंगे।

## बाँकीदासजी की जीवनी के संबंध में

बाँकीदासजी के जीवन-चरित के संबंध में नीचे लिखी बातें और ज्ञात हुई हैं :—

(नोट १—उनके भतीजे कवि आसिया बुधा की, महाराजा मान-सिंहजी की तारीफ़ में कही हुई "दुवावैत" में से बाँकीदासजी के संबंध के छंदादि। ये बातें बुधा ने अपनी आँखों देखी लिखी हैं, इसमें महत्त्व की हैं।)

( नोट २—कवि बुधा ने महामंदिर और महामंदिर के बाग का वर्णन करके महाराज मानसिंहजी के सभासदों का वर्णन किया है। उसमें काव्य और शास्त्र की चर्चा चली तब कवियों को सभा में बुलाया गया। उसमें कविवर कविराजा बांकीदासजी भी आए और उस समय उनकी योग्यता का जो वर्णन बुधा* ने किया है वही अंश यहाँ दिया जाता है :—)

"मानूं देवूँ की सभा इंद्र कै रूप।
ऐसी विध बैठे जोधांण के भूप ॥ १५१ ॥
चरचा की बात चाली कविरावूँ कूँ बुलाए।
सौ चरचा करण कूँ कविराव भी आए" ॥ १५२ ॥

## कविराव-वर्णन

"जिसही देवानाथकै आगै। सोदुसगरांम ॥
चारणूं की ओट। विद्या का धांम ॥ १५३ ॥
दोलाका जाया। सांदुउका छात ॥
विद्या में विसेक। ऐसा माहापात ॥ १५४ ॥
सब ग्रंथूं समेत। गीताकूं पिछाणै ॥
डींगल का तो क्या। संस्कृत भी जांणै ॥ १५५ ॥

---

* यह बुधा कवि बांकीदासजी का भतीजा या भाई था। स्वयं अच्छा कवि था। इसकी कुछ कविताओं का संग्रह हमारे पास है वही पुस्तकाकार—इसी माला में—"बुधा-ग्रंथावली" भाग १ नाम से प्रकाशित होगा।—ह० मा०।

आपभी असंष । उकत अनोठो धरै ॥
जिस सांगै की जोड़ की । कुण कवि सो होड करै ॥ १५६ ॥
जिसका वंदै आषर । सब धरा का भूप ॥
वंस का उदोत । वरन का रूप ॥ १५७ ॥
औरभी सोंदुआंमैं । चैन अरु पीथ ॥
डींगल मैं षूब । गजब जसका गीत ॥ १५८ ॥
और भी आसीयूं मैं । कवि बंक ॥
डींगल पींगल संस्कृत । फारसी मैं निसंक ॥ १५९॥
मत अरु मतंक । सदरासमससुधी ॥
कुतबीकातो क्या । मीरबाजगां मैवूधो ॥ १६० ॥
हाफिजां उरसी हेलंव । साहनांमा सीराज ॥
बगलष छीण बगदाद । तास किनान रूम ताज ॥ १६१ ॥
मिसनवी दीवान मीछना । सिकंदरनांमा सार ॥
सीसथाँ मायराँ समेत । और भी किताबाँ अपार ॥ १६२ ॥
जिस बंक कूँ हसती अरु घोड़ा । सुषपालू गांम ॥
मोती कड़ा मूँदड़ा । और भी रोकड़ा दाम ॥ १६३ ॥
लाष पसाव समाप कै । कुरब ऊठण का दीया ॥
ऐसी बिध माँन महाराज । बंक कूँ भाषा-गुर कीया ॥१६४॥
औरभी जुगतावण सूर । सवाइतेजमाल ॥
बंस का दावा । बरन का ढाल ॥ १६५ ॥
वीसोतर का छोगा । दिल का उदार ॥
जस जुगतेस कूँ बषाँणै । सबही संसार ॥ १६६ ॥

चक्रधारियूँ की गदा आँकस । विद्या का समंद ॥
महाराज का दवागीर । अैसे अैसे कवंद ॥ १६७ ॥
साक्षात सरस्वती का भंडार । अैसे कविराव आए ॥
सो हिंदुआण का सूर । माँन महाराज कूँ विरदाए ॥१६८॥
विछायत पर बैठे । सरब ही कवीसर ॥
अवरी का कोड । जिसकूँ सरस्वती का वर ॥ १६९ ॥
जिस विछायत पर । थटाव चरचा के थहे ॥
अौर भी कवी सुराँवै । क्या क्या ग्रंथ कहे ॥ १७० ॥
चोरासी रूपग । अठारै पुराँण ॥
चवदै शास्त्र वेद च्यार का वषाँण ॥ १७१ ॥
अौर भी षट भाषा । नव व्याकरण ॥
भाँत भाँत का ग्रंथ । भाँत भाँत का गण ॥ १७२ ॥
विध विध की चतुराई । विध विध के विधाँन ॥
सो सब ही सुणे । महाराजा माँन" ॥ १७३ ॥

इस उपरि-लिखित उद्धरण से स्पष्ट है कि बाँकीदासजी का सम्मान अौर पद जोधपुर की राजसभा में कितना उच्च था अौर वे संस्कृत, प्राकृत, डिंगल, पिंगल अौर फारसी आदि के कैसे पंडित थे। फारसी की कई किताबों के नाम भी बुधा कवि ने लिख दिए जिनको बाँकीदासजी ने पढ़ा था अौर उनकी फारसी की लियाकत का प्रकाश महाराज मानसिंहजी की राजसभा में अन्य अनेक कवियों अौर पंडितों के सामने हुआ था। "फारसी में निःशंक" बेधड़क कहने-

वाले थे। मीरबायजगाँ शायद मसनवी आजरबायजाँ हो। हाफिज से मतलब दीवाने हाफिज। उरसी शायद कसायदे उर्फी हो। हेलंब शायद यहयाइलउलूम हो। साहनांमा से तात्पर्य शाहनामा फिरदौसी। शीराज से मुराद सादी शीराजी। बगलष शायद बलख बुखारा। बगदाद से मदरसए बगदादी निजामिया की इंतिहाई दर्सी किताबों से मुराद हो। किनान से कनआँ मुल्क हो। रूम से मसनवी मौलाना रूम। कनआँ से माहे कनआँ से मुराद अर्थात् यूसुफ जुलेखा हो। ताज से मुराद अरब के उलमा की किताबें। मसनवी से और भी मसनवियाँ जैसे मसनवी मीरहसन वा दिलसनोवर इत्यादि। दीवान से दीवाने हाफिज वगैरह। सिकंदरनामा बहरी व् बेरी। सीसथाँ से रुस्तम पहलवान या उसके मुल्क सीसताँ की दास्तानों से हो।

बाँकीदासजी को लाखपसाव, हाथी-पालकी सिरोपाव, कड़ा बलेवड़ा आदि तथा ताजोम सोना इत्यादि मिले। महाराज ने बाँकीदासजी को अपना भाषा-गुरु बनाकर सम्मानित किया और उनसे विद्या पढ़ी।

"गजब जिसका गीत" ऐसा कहने से बाँकीदासजी की गीत-रचना की उत्तमता प्रकट है, कि उनके दिल दहला देने-वाले, वीररस उपजानेवाले गीत बहुत प्रभावोत्पादक होते थे। इत्यादि उक्त बखाँण से अनेक बातों के संकेत और पते लगते

हैं। डिंगल भाषा में गीत-रचना ही प्रधान मानी जाती है और बारहट कवि गीतों को बहुत ही सावधानी, चतुराई, ओज और शक्ति से भरकर कहते हैं। फिर उनका बोलना बहुत ही आग उनमें फूँक देता है। उनके मुख की "सरस्वती" उनके गीतों को सौगुना रोचक और मज़ेदार बना देती है। इनके गीतों ने कायरों को वीर बना दिया, गई बीती लड़ाइयों को जय प्रदान करा दी, भगोड़ों के दिलों में वीर-रस भरकर युद्ध में लड़ाकर जय दिला दी, रियासतें उलटी दिला दीं और न जाने कितने और 'गजब' ढा दिए। इसी रंग-ढंग के गीत बनाने और कहनेवाले बाँकीदासजी भी थे। "स्फुट संग्रह" के गीत सं० ( १७ ) में बाँकीदासजी ने स्वयं अपनी विद्या, प्रतिभा और जानकारी को बताया है। इसको पढ़ना उचित है। "चौंसठ अवधान...।"

( २ ) बाँकीदासजी के संबंध में सीतारामजी लालस जोधपुरवाले लिखते हैं :—

( क ) "बाँकीदासजी के पिता फतहसिंहजी का विवाह बागसी की **सरवड़ी** परगना सिवाना, इलाका जोधपुर, में हुआ था। बाँकीदासजी के मामा चार भाई थे। बचपन में बाँकीदासजी ने कुछ समय तक सरवड़ी गाँव [अर्थात् ननिहाल ही ] में विद्या प्राप्त की थी। एक समय जब वे १३ ही वर्ष के थे [ संभवत: संवत् १८५१ वि० हो ] तो उनको उनके मामा ऊकजी **बाले** गाँव के ठाकुर नाहरसिंहजी के पास ले गए।

**ऊक**जी ने बालक की प्रशंसा की कि **भाँणूँ** बहुत होनहार मालूम देता है। जो **खूबडजी*** [ उनकी कुलदेवी ] की पूर्ण कृपा रही तो भविष्य में बड़ा भारी कवि होगा। इस पर ठाकुर ने पूछा कि क्या यह कविता भी करता है ? तो **ऊक**जी ने कहा कि हाँ यह कविता बढ़िया करता है। यह भाँणूं आशुकवि अभी से है। इस उत्तर को सुनकर ठाकुर ने कविता करने की आज्ञा की। इस पर बालक बाँकीदासजी ने तुरंत दो दोहे और एक सैणोर गीत रचकर सुना दिए। बालक की अनूठी कविता से ठाकुर प्रसन्न हुए। और कहा कि यह माँगे वही दूँ। बाँकीदासजी मोताज लेने से इनकारी हो गए। उस पर ठाकुर ने हुक्म दिया कि इस बालक कवि को एक अच्छा सा घोड़ा दे दो और कानों में सोने की मुरकिथाँ [ मोती की जगह ] पहना दो। परंतु बाँकीदासजी ने फिर भी लेने से इनकार किया। इस पर ठाकुर के कामदार ने बाँकीदासजी से कहा कि क्या तुम्हारा विचार हाथी लेने और मोती-कड़ा पहनने का है जो इतना कहने पर भी लेने से इनकार करते हो। इस ताने पर बाँकीदासजी को कुछ क्रोध आ गया और वे बोले कि यदि खूबडजी (माताजी) की मेहरबानी जैसी आज है वैसी ही आगे भी

---

* खूबडजी" चारणों की एक कुलदेवी का नाम है। इस देवी का स्थान सरवड़ा में है। इसको "खँडेरवल" की माय भी कहते हैं।—लालस सीतारामजी।

बनी रही तो अवश्य ही एक दिन हाथी सवार हूँगा और कड़े मोती पहनूँगा। इतना कहकर ठाकुर से क्षमा माँगकर अपने मामा के साथ बाँकीदासजी गाँव को लौट आए। होनहार कवि की यह प्रतिज्ञा कैसी उत्तम रीति से उसके जीवन में पूरी हुई सो बाँकीदासजी और महाराज मानसिंहजी के चरित्र में स्पष्ट ही है। एक समय कविराजा बाँकीदासजी हाथी-सवार जोधपुर में होकर जा रहे थे उसी समय उक्त ठाकुर रास्ते में मिले। तब अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण होने को उक्त ठाकुर को कारण मानकर कृतज्ञता का एक सोरठा कहा। यह सोरठा प्राप्त नहीं है। *

उक्त लालसजी ने बाँकीदासजी का एक दूसरा आख्यान लिख भेजा है। वह इस तरह है कि—कविराजा बाँकीदासजी अपने गाँव जाते तब खाँडप गाँव भी जाया करते क्योंकि उसमें लाधूसिंह सोलंकी क्षत्रिय रहता था जो अपने आतिथ्य-सत्कार के लिये विख्यात था। उसका यह दृढ़ प्रण था कि उसके यहाँ या गाँव में कोई भी पुरुष अतिथि आ जाता तो उसको बिना आतिथ्य-सत्कार के वह जाने ही नहीं देता था। बाँकीदासजी का इससे बड़ा स्नेह था।

---

* स्व० ठा० भू सिंहजी के "विविध संग्रह" में रायपुर के ठाकुर अर्जुनसिंहजी को कृतज्ञता का दोहा बांकीदासजी ने कहा था सो पृ० ११६ पर देखें। तथा "बाँ० दा० ग्रं०" प्रथम भाग की भूमिका पृ० १०, ११ पर आख्यान देखें।—ह० ना०।

खाँडप गाँव सरवड़ी के समीप ही था। और "लाधा" की उदारता से बाँकीदासजी को उससे दिली ताल्लुक हो गया था। एक समय की बात है कि महाराजा मानसिंहजी ने कविराजा बाँकीदासजी से पूछा कि "दूला" जैसा उदार राजपूत अब भी कोई है? तब उत्तर में कविराजा ने अर्ज किया कि अब भी है, और इसही "लाधा" का आख्यान कह सुनाया, और लाधा की प्रशंसा में नीचे लिखा एक गीत भी पढ़कर सुनाया :—

छंद छोटा साँणोर

"झरहरियो आभ न कूमाँडे झड़, विषमाँ जग परहरियो वाव।
जो उगणतरो थरहरियो जग में, चालुक न परहरियो चाव ॥१॥
अँन बिन लोक चहूँ चक ओड़ै, गया मालवे छोड़े गेह।
दोवों नाडकाँ छेह दिखायो, आसावत दरियाव अछेह ॥२॥
मानव बिकै पाव अँन साटे, दुरभिष जग में ताव दियो।
अँन राँधे कोरे नह ऊतर, लाधे हद सो भाग लियो ॥३॥
भेटे कोय गयो नँह भूषो, परजाची कीधो प्रतिपाल।
खोटे समय उगांतरे **खाँडप**, सोलंकी दरसियो सुकाल ॥४॥"

इस दातार के प्रण का आख्यान और उक्त गीत को सुनकर महाराज बहुत प्रसन्न हुए और बाँकीदासजी को कहा कि ऐसे दानवीर राजपूत को हम भी देखना चाहते हैं। कविराजा ने उसको बुला भेजा। उसके आने पर महाराज ने उसको मेहरबानी करके उसके गाँव खाँडप ही में जागीर

इनायत की। लाधा के वंशज उस जमीन को अब तक खाते हैं। लाधा सोलंकी के वंश के राजपूत सदा से वीर और परोपकारी होते चले आते हैं।

महाराजा अजीतसिंहजी के समय में ओठी लोग खाँडप गाँव को लूट-खसोट करने लगे तब उनके साथ लड़कर यह लाधा वीरगति को प्राप्त हुआ और अपनी कीर्त्ति संसार में अमर कर गया।

( ४ ) उक्त लालसजी ने अपने पत्र ता० २०।११।३२ में एक चमत्कार कविराजा बाँकीदासजी का लिखा। महाराज मानसिंहजी के समय में कहीं से एक **अक्खाराय** नाम का कवि जोधपुर में आया और जोधपुर के कवियों की योग्यता का अंदाजा करने तथा उनको विजय करने के विचार से उसने एक छप्पय लिखकर महाराज की सेवा में पेश किया और अर्ज कराया कि आप कवियों का आदर करते हैं, आपके पास कई प्रसिद्ध कवि भी हैं, अतः मेरी छप्पय का अर्थ आपके किसी कवि से करा दिया जाय तो मैं जानूँगा कि आपके पास कोई कवि है; नहीं तो आपको ये लोग धोखा दे रहे हैं। इनमें वास्तव में कोई योग्य कवि है नहीं और आपको विद्वानों की पहचान नहीं है। छप्पय को महाराज ने बाँचा विचारा, परंतु अर्थ खुला नहीं। तब छप्पय को बाँकीदासजी के पास अर्थ कर देने को भेजा। बाँकीदासजी भी प्रथम तो इस ओघड़ छप्पय को पढ़कर चक्कर में पड़ गए।

परंतु फिर उस पर विचार करके उसके प्रयोजन और तात्पर्य्य को समझ गए। और अच्छी तरह संगति बिठाकर महाराज को अर्थ निवेदन करके अर्ज किया कि सभा के बीच में उस कवि को बुलाकर इसका अर्थ सुनाया जाने का प्रबंध करा दिया जाय। महाराज ने प्रबंध करा दिया। सभा में बाँकीदासजी ने उस छप्पय को और अर्थ को इस प्रकार कह सुनाया :—

छप्पय

"झुरत पत्र झुर गए तु पत्र, न न पत्र सु झुर गए।
मुरत अंब मुर गए तु अंब, न न अंब सु मुर गए॥
खुलत कमल खुल गए तु कमल, न न कमल सु खुल गए।
भ्रमत भ्रमर भ्रम गए तु भ्रमर, न न भ्रमर सु भ्रम गए॥
**अंबराय** विद्वान पर उपज्यो भ्रम सोचत बिसर।
चँदबदनी चंदा श्रवे बिलखत चंद सुकवन पर॥"

बाँकीदासजी ने इस छप्पय का अर्थ व प्रयोजन इस प्रकार बताया—कि कोई तीन स्त्रियाँ सहेलियाँ आपस में अपने पतिदेवों के पुनरागमन के संबंध में, जैसा कि स्त्रियों का यौवनावस्था में स्वभाव होता है, बातें करती हैं। उनमें पहली ने दूसरी से कहा कि हे सखी तू देख वृक्षों के पत्ते झड़ झड़कर गिरते हैं और दूसरी ने कहा कि हाँ गिर गए हैं अर्थात् पतझड़ का मौसम आ गया और वसंत ऋतु आनेवाली है सो पतिदेव ( अपने वादे के अनुसार ) अब अवश्य

आ रहे होंगे। तो तीसरी ने कहा कि पत्र तो झड़ गए परंतु अभी वसंत नहीं आई। यदि आ जाती तो पतिदेव आ ही जाते।—इस पर पहली ने कहा कि वसंत का न आना तू कैसे कहती है, देख आँब के वृक्षों के मोर ( बगर ) आ गए ( यह खास वसंत का लक्षण है )। इस पर दूसरी ने कहा हाँ, आँब के तो मोर आ ही गए। इस पर तीसरी ने कहा कि नहीं नहीं आँबे मोरीजे नहीं ( अर्थात् तुमको प्रेम के आवेश ही में ऐसा दृश्य सा केवल प्रतीत होता है ) क्योंकि आँब मोरीज जाते तो ( वसंत-आगमन में ) पतिदेव अवश्य आ जाते।—इसी प्रकार कमलों के खिलने और भँवरों के गुंजारते फिरने को देखकर तीनों में विवाद हुआ। तीनों सखियों के प्रियतम पतिदेव विदेश जाते हुए अपनी प्रियतमाओं से वसंत ऋतु तक लौट आने का वादा ( वचन ) दे गए थे। उस प्रतीक्षा में आपस में ये विरह-कातर युवतियाँ प्रेमालाप कर रही हैं। उनकी अवस्था प्रेमोन्माद की सी हो रही है। एक कहती है, वसंत आ गई; दूसरी उसकी पुष्टि करती है तो तीसरी उनकी बात का विरोध करती है। और फिर उनमें कोई अपनी कही बात ही का भ्रम करती है, कोई विस्मृत होती है तो किसी को चंद्रमा का उदय मानों अमृत टपकानेवाला देवताओं का विमान ही है जिसमें उसके प्रीतम आ रहे हों ऐसा विस्मय होता है। फिर चाँद को देखकर अपनी भूल पर अफसोस करती है और यथार्थ स्मृति

हो जाने पर कहती है कि नहीं चाँद तो ऊगा है। यह किसी पर भी अमृत नहीं बरसाता है और न यह विमान ही है जिसके द्वारा प्रीतम आते हैं, इत्यादि। इसमें तीनों नायिकाएँ स्वकीया प्रोषितपतिका हैं। इनमें उत्तमा, मध्यमा, कनिष्ठा का भेदाभास भी है। इसमें अलंकार विभावना, संभावना पर्य्याय और संदेह का संकर है।—इत्यादि काव्याङ्गों के विस्तृत वर्णन के साथ कविराज ने व्याख्या की तो वह अंबाराय कवि मुग्ध हो गया और महाराज से भरी सभा में अर्ज की कि यह कवि आपका कोरा कवि ही नहीं है, यह तो दूसरा **गणेश** है। महाराज मानसिंहजी ने तभी से बाँकीदासजी को प्रसंग-वश इस नूतन नाम—"**गणेश**"—से संबोधित किया। वस्तुतः यह पदवी बुद्धि की प्रखरता, अलौकिक सूझ-बूझ के कारण ही नहीं शरीर की स्थूलता के कारण भी ठीक फबती हुई थी।

( ५ ) बाँकीदासजी के तीन भाई और थे। इनके एक भाई ने ( जो अच्छा कवि था ) "पाबूप्रकाश" ग्रंथ बनाया जो इसके वंशज करणीदान के पास है। यह करणीदान भी अच्छा कवि है और उसने "करणी-प्रकाश" ग्रंथ बनाया है। "पाबूप्रकाश" ग्रंथ दोहा, चौपाई, तोटक आदि छंदों में है और कविता उच्च कोटि की है। इस ग्रंथ को यह करणीदान सहसा किसी को धीजला वा दिखाता नहीं है। जोधपुर के महाराज कर्नल सर प्रतापसिंहजी ने उद्योग किया

और भी कई लोगों ने उद्योग किया परंतु यह पुरुष ग्रंथ किसी को नहीं देता है। इसकी ऐसी इच्छा तो है कि बीकानेर के महाराज चाहें तो उनको दे दें। ( यह वार्त्ता जोबनेर ठाकुर साहिब रा० बा० राज्य श्री नरेंद्रसिंहजी के मुख से सुनकर लिखी गई। ) क्या ही अच्छा हो कि महाराज बीकानेर इस कवि को बुलाकर आदर करें और यह ग्रंथ उससे श्रवण करें और अपने पुस्तकालय में रखावें तो डिंगल-साहित्य के ऐसे रत्नों की रक्षा हो जाय नहीं तो ये नष्ट हो जायँगे*।

( ६ ) बाँकीदासजी की महिमा में इस भाग के "स्फुट संग्रह" में "केसो इंद्रजीत..." सं० २ यह कवित्त बहुत गौरव का है। उसे अवश्य देखें विचारें।

---

* "पाबूप्रकाश" एक बड़ा और एक छोटा छप गए जो हमारे संग्रह में हैं। एक बड़ा मोड़जी आसिया का रचा है। यह मोड़जी बुधाजी का बेटा था। बुधाजी बाँकीदासजी के भतीजे वा भाई बताए जाते हैं।—ह० ना०।

मोड़जी का पुत्र पाबूदान है, करणीदान नहीं है, यह संशोधन उक्त सीतारामजी लालस ने कराया है।— ह० ना०।

"पाबूप्रकाश बड़ा" तो "सुमेर प्रेस" जोधपुर का संवत् १९८९ का छपा हुआ है। इसका रचयिता मोड़जी है। पुस्तक के अंतिम छंदों में ये दोहे संबंध प्रकट करते हैं—

## ग्रंथों का सार-सूचना

इस तृतीय भाग के अंतर्गत ग्रंथों का परिचय, उनकी सारावली तथा उनका संक्षिप्त माहात्म्य दिया जाता है कि जिससे पाठकों को सुविधा रहे। कई ग्रंथ ऐतिहासिक हैं जिनमें से इतिहासांश के स्पष्टीकरण की आवश्यकता जानकर वहाँ नोट लगा दिए हैं। इनमें संख्या १ और ६ तथा ९ में भारतवर्ष के प्रसिद्ध दाताओं और वीरों के यश-प्रकाशन की पूर्ण चेष्टा की गई है। कवि की जानकारी और वर्णन-विधि अत्यंत सराहनीय है। कवि के यथार्थ आशय को अनेक स्थलों में हम प्रकट करने में असमर्थ और असहाय रहे हैं। यह कार्य्य अन्य विद्वानों के लिये शेष रहा ही

---

चली बतीस छतीस या बड़ा बाप मो बंक।
तबूँ भाग जाड़े तिके आखर आडे अंक ॥ १ ॥
मालमधर बुधमालरा आखर चाढ़ू ओड़।
कह दूंपग चेला किया रेणाकज राठोड़ ॥ २ ॥
कवराजा नरपत कियो मेधा पारख मांन।
कव मत मंडण गुण कियो बंधू बाँकीदान ॥ ३ ॥
पाल पोरसातन प्रगट जोड नाम दियू जब्ब।
कब जूँ जाऊ गुण कियो मोडै पोछ्र सुजब्ब ॥ ४ ॥

"पाबूप्रकाश" छोटा जोधा अगरसिंहजीकृत जोधपुर का ही छपा है। पृ० सं० ३६ है बुधाजी का भी कविराज होना पाया जाता है। अर्थात् बुधाजी भी कविराज हुआ।—ह० ना०।

समझना चाहिए। अन्य ६ ग्रंथों में नीति, उपदेश, शिक्षा, विशेष वर्णन, कुनीति-निवारणार्थ सदुपदेश-प्रकाशन बड़ी ही उत्तमता से आए हैं, सो पाठकों को, ध्यानपूर्वक पढ़ने से ही, अवगत हो सकेंगे और तभी लाभ और आनंद मिल सकेगा।

( १ ) "जेहल जस जड़ाव"

यह ७४ दोहों-सोरठों का ग्रंथ बाँकीदासजी ने कच्छ-भुज के प्रसिद्ध राजा जेहल के यश-गायन में कहा है। यह **जेहल**, जेसल या **जेहा भारामल** जाड़ेचा का पुत्र था। इसलिये इसको "भाराणी" भी लिखा है, जैसे फूलाणी (फूल का पुत्र)। यह जाड़ेचा यादवों का प्रसिद्ध वीर और दातार हुआ है जिसका नामी पूर्वपुरुष "सम्म" वा "समो" था। इसी कारण जेहल को कवि ने "सामां" ऐसा भी नाम देकर संबोधन किया है। यथा—"दोहा ३० में सामां इंद समंदतूं। तथा दोहा ३३ में 'सामां दाता दोठ सह"। इसी तरह सोरठा ५१, ५२ और ६५ में भी। साम की १४७वीं पीढ़ी में "ऊनड" हुआ जो बड़ा दानी और वीर था और सिंध के पास के इलाके का राजा था—बिलोचिस्थान और सिंध के बीच का विभाग। इसका बड़ा भाई "जाम मोड़" था जो कच्छ का राजा हुआ। इसकी चौथी पीढ़ी में फूल का पुत्र प्रसिद्ध **लाखा फूलाणी** हुआ जो बड़ा वीर और दानी था।

और याचकों में प्रातःस्मरणीय गिना जाता है। इसकी कुछ पीढ़ियों के पीछे भारमल के यह जेहल हुआ। भारमल वा भारा यह कई जगह इस ग्रंथ में आया है और जेहल ( वा जेहा ) को भारमल का पुत्र लिखा है। यथा—"भारा राव" छंद १ में। दोहा ३९ में मो घर **भारहनन्द**, दोहा ५० में "**भाराणी** जस भार", सोरठा ५३ में "**भाराणी** भूलो नहीं", सोरठा ५४ में "सुनजर **भारहमाल** सुत"। सोरठा ५९ में "भारानंद चकोर भत।" ऐसा आया है। इसको कच्छ का राजा कहा है यथा दोहा ३ में "काछ नरेस कुँवार।" और आगे चलकर "भुज" का राजा कहा है-यथा दोहा १४ में "भुज जेहल नूँ भेटियो।" और दोहा २१ में "इण भुजनूँ आवंत"। सोरठा ५० में "भुज मंडण थारा भुजां"। सोरठा ५५ में "भुजरो भलो भवाड़ियो।" इसके पूर्वज ऊनड़ और **लाखा** थे सो कवि ने भी बताया है। यथा—दोहा १२ में है "जेहो ऊनड़-हरो"। सोरठा ५३ में "ऊनड़रो आचार"। दोहा ७ "सुं णजस गाजै सरग में **ऊनड़ लाखा** भूप। भाराणी दाता भलो राणी जाया रूप"॥ ये जाड़ेचा यादव थे, इसको कवि ने स्पष्ट दरसाया है और वंश का गौरव वर्णन किया है। यथा दो० ९ में—"ज्याँ जेहा जादव जिसो।" तथा दो० १७ में— "हब जादव जस बस हुबों जग जाहर जेहल्ल।" दो० ११ में—"जाड़ेचा घर जोत।" सो० ४९ में—"जाड़ेचा दाखै जगत"।

इससे स्पष्ट है कि ये जाड़ेचा खाँप के यादव-वंश के थे और परंपरा से वीर और दानी होते आए हैं। ("रासमाला" से सार उद्धृत किया जाता है।)

"रासमाला" (फार्वस साहिब का गुजरात का इतिहास-संग्रह) में लिखा है कि गजनी की गद्दी पर जामनरपति राजा था। उसकी १३वीं पीढ़ी में "सामपत" उर्फ "समों" हुआ। इसी से इसके वंशज "समां" कहलाए जो आगे चलकर **जाड़ेचा** नाम से प्रसिद्ध हुए। जाम समां के हाथ से मुसलमानों के युद्ध में गजनी जाती रही। फिर ये बिलूचिस्तान और सिंध के बीच में आकर बसे और वहाँ राज्य किया। समां की १४ वीं पीढ़ी में "लखियार भड़" राजा हुआ। उसके लाखोजी १ और लाखोजी के ऊनड़ हुआ। यह लाखोजी पहिला था। ऊनड़ का बड़ा भाई "जाममोड़" हुआ। वह कच्छ में **पाटगढ़** के राजा बाधम "चावड़ा" से (जो इसका मामा था) राज्य लेकर सन् ८१९ ई० में गद्दी पर बैठा। उसके "साड़जी" हुआ। इसने **कंथकोट** का किला सन् ८४३ ई० में पूर्ण कराया। साड़जी के फूलजी हुआ जिसने ८५५-८८० तक राज्य किया। इसके बाद लाखा फूलाणी हुआ जिसने ८८० से ९७९ तक राज्य किया।

म० म० पं० गौरीशंकरजी ओझा ने लाखा फूलाँणी का समय (जनवरी फरवरी सन १९०४ के "समालोचक" पत्र में) ११वीं शताब्दी लिखा है। उन्होंने अनेक दृढ़ प्रमाणों से

सिद्ध कर दिया है कि यह लाखा फूलाणी विक्रम संवत् १०३६ ई० ९८० में अन्हिलवाड़े की लड़ाई में मूलराज के हाथ से मारा गया* ।

अब देखना यह है कि जेहल लाखा फूलाणी से कितने वर्ष पीछे हुआ तथा लाखा फूलाणी की ख्याति (कीर्त्ति) कैसी थी जिसके वंश में जेहल हुआ था। म० म० श्री गौरी-शंकरजी ओझा से पत्र द्वारा जिज्ञासा की तो ता० ३० दिसंबर सन् २९ तथा ता० ३० मार्च ३१ के पत्रों में उन्होंने अनु-संधान-मय वृत्त लिखे हैं। उनका सार यह है—कच्छ का प्रतापी व महाधनाढ्य राजा खेंगार था जिसने वि० सं० १५६६ से १६४२ तक राज्य किया। खेंगार ने बड़ी संपत्ति इकट्ठी की थी परंतु उसका उपभोग कुछ नहीं किया। खेंगार का पुत्र भारा ( भारमल ) हुआ था, जिसने १६४२ से १६८८ तक राज्य किया। भारमल ने पिता की संपत्ति का खूब उपभोग किया। इसके संबंध में अब तक यह कहा-वतें चली आती हैं—( १ ) 'खाटी खंगारे भोगी भारे' ( २ ) 'खाटीराव खंगार भारमल भुगती धरा'। भारमल का

---

* श्री ओझाजी ने अपने संगृहीत लेखों से, अनेक शिलालेखों से, मूल-राज का समय संवत् १०१७-१०५२ सिद्ध किया है। परंतु "मारवाड़ के मूल इतिहास" के पृ० २७ के फुटनोट में पं० रामकरणजी ने सांभर के शिलालेख से मूलराज का समय ९९८ वि० लिखा है जो उसके राज्या-रंभ से भी पूर्व का है। यह स्थल विचारणीय है।—ह० ना०।

बड़ा बेटा **जेहल** था जिसको जेहा या जैसल भी कहते हैं। जेहल ने अपने पिता के सामने ही बाबा की अतुलित संपत्ति का भोग प्रारंभ कर दिया और इतना दान किया कि कँवर-पदे में ही विख्यात हो गया परंतु अपने पिता भारमल के सामने ही मर गया और अपना नाम अमर छोड़ गया। इसी जेहल का जस बाँकीदासजी ने इस ग्रंथ ( जेहल-जस-जड़ाव ) में गाया है। बाँकीदासजी की संगृहीत 'ऐतिहासिक वार्ता संग्रह' हस्त-लिखित पुस्तक की सं० ४६६ में भाटी जैसा को हरबू साँखले का दुहिता लिखा है। कच्छ के जाड़ेचे भाटी ( यादव ) हैं। इनके पूर्वज संभा कहाते थे जिनका राज्य सिंध में था। ये भी **संभ** कहाते हैं। जेहल के पहले ही मर जाने से भारमल का उत्तराधिकारी उस( भारमल )का छोटा बेटा भोजराज हुआ था। भारमल के पूर्वजों में लाखा, फूल का बेटा, बहुत पहले हुआ था जो बहुत प्रसिद्ध हुआ था। लाखा से सात पीढ़ी पहले ऊनड़ हुआ था। ये इस वंश के बहुत प्रसिद्ध पुरुष हुए हैं। बादशाहों से भी कच्छ के राजाओं का संबंध अच्छा रहा है। सं० १८७६ ई० के छपे हुए आत्माराम केशव द्विवेदी के बनाए हुए "कच्छदेशनो इतिहास" नामक ग्रंथ में भारमल के विषय में लिखा है कि अकबर बादशाह ने गुजरात अपने अधीन करके मुजफ्फर को गुजरात से निकाल दिया तो उसने बागी होकर बड़ा नुकसान करना प्रारंभ कर

दिया। इस पर उसको पकड़ने के लिये गुजरात का सूबेदार आजम कोकलताश मुकर्रर हुआ तो उसका इसने पीछा किया तो मुजफ्फर ने जामनगर के जाम सत्ता के यहाँ शरण ली। कोकलताश ने शाही चोर को माँगा। परंतु जाम ने अपने शरणागत को नहीं दिया। इस पर कोकलताश ने कच्छ के राव भारमल ( भारा ) तथा आसपास के राजाओं से मदद लेकर जाम पर चढ़ाई की और फतह पाई। जहाँगीर के समय में भी भारमल का सम्मान होने की बात उक्त पुस्तक में आई है। इससे प्रकट है कि दिल्ली के बादशाहों से इस वंश के राजाओं ने मेल जोल अच्छा रखा था*। इति

इसके अतिरिक्त इस वंश का लाखा फूलाणी सबसे अधिक प्रसिद्ध हो गया है। बंदीजनों में वह प्रातःस्मरणीय है। इसके पँवाड़े, गीत, छंद, दोहे सोरठे प्रसिद्ध हैं। उनमें से एक इधर जयपुर में प्रसिद्ध है।—"माया माँणी बाँवलाँ कै **लाखै फूलाँणी**। रहती पैती भाँण गयो हरगोविंद नाटाणी।" दातारों के नामोच्चारण में छंद कहे जाते हैं उनमें से कुछ बानगी यों है:—

* मुंशी देवीप्रसादजी हिंदी 'जहाँगीरनामे' के पृ० ३२६-३३० और ३३२ पर, सावन संवत् १६७५ में "राव भारा" का बादशाह पास हाजिर होकर नजर करना और उसकी सेवा का हाल लिखा है। उस समय भारा ८० वर्ष का था।—ह० ना०।

"**लाखा** सरीखा लख गया, अनड़ सरीखा आठ।
हेम हराऊ सारिखा बले न वहसी बाट" ॥ १ ॥

यह अनड़ स्यात् ऊनड़ होगा। हेम हराऊ के बारे में यह दोहा है :—

"लालाँ किया विछाँवणाँ हीराँ बाँधी पाज।
काँटाँ मोती पोइगो हेम गरीबनवाज ॥ १ ॥

( क० मुरारिदानजी से प्राप्त )

हरगोविंद नाटाणी जयपुर का खँडेलवाल महाजन था जिसने महाराजा ईश्वरीसिंहजी को धोखा देकर केशवदास खत्री मुसाहिब को तो जहर पिलवाकर मरवा दिया और आप मुसाहिब हो गया, और राज्य के धन को ऐश-आराम और दातारी में उड़ाकर दातार मशहूर हो गया। और मारके का काम पड़ा तब माधोसिंहजी में मिल गया कि जिससे ईश्वरीसिंहजी को भी विष से आत्म-हत्या करनी पड़ी। यह भारी हरामखोर था तो भी याचकों ने इसके दान की प्रशंसा की। उसी समय का ईश्वरीसिंहजी का यह मर्म-स्पर्शी वाक्य है—

"साँचो तू ईसरा झूँटी या काया।
प्याला केशोदास ने पाया सो पाया" ॥ १ ॥

एक छप्पय में अन्य दातारों के नामों के साथ लाखा फूलाणी का भी नाम आया है, यथा—

"दावराँण उम्मेद दुरद गीताँ रादेतो।
देतो हाडो नाँहि लोल अति महँगा लेतो॥
नहिं बाघो राठोड़ नहीँ शेरो सादाणीँ।
नहिं जाड़ेचो जाम नहीं **लाखो फूलाँणी**॥
दातार इता दीसै नहीं करता रसा परलै किया।
कवीसर अब कीजै किसूँ गीताँरा गाहक गया" ॥१॥

( क० मुरारिदानजी से )

इसका प्रत्युत्तर भी किसी ने ( स्यात् बाँकीदासजी ने ) दिया—

"अजे भीम आहाड़ाँ अजे सुरजो बीकाणों।
अजे अचल ऊमराँ, जग सारो जस जाणों॥
अजे आतो गोहिलाँ, अजे माधव रिडमालाँ।
अजे मान जोधाँण, पात बैठा सुखपालाँ॥
कुलमोडरमण काँधावताँ, किम जाणों कीरत कली।
नेसती-पणों दीसे नहीं अजेऽपि आसत ऊजली" ॥१॥

( क० मुरारिदानजी से )

किसी अन्य कवि की उक्ति बड़े मारके की है जिसमें लाखा की महिमा दरसाई है—

"लाखा पुत्र समुद्र का, फूल घरे अवतार।
पारेवाँ मोती चुगे, लाखारे दरबार" ॥ १ ॥

( "समालोचक" पत्र जनवरी १९०४ के से )

"पल्लाँणी हीरे जड़ी, सूरत पचाँणी।
पच्छम हिंदो पातशा, लाखो फूलाँणी।" ॥ १ ॥

( उक्त पत्र से )

इस दानवीर लाखे का जन्म वि० सं० ६१२ श्रावण शुक्ला सप्तमी को "सोनल" राणी के गर्भ से हुआ था। इसका पिता **फूल** था जो जाम **भोड़** का पोता था। इस हिसाब से लाखा ने ९१२ से १०३६ तक अर्थात् १२४ वर्ष की उम्र पाई। संभव है कि इतनी बड़ी उम्र में लाखा जीता रहा हो और युद्ध के योग्य रहा हो। यह बात विचारणीय है। यदि लाखा का वि० सं० १०३६ में मारा जाना ठीक है तो, जैसा कि ऊपर जेहल के पिता भारा का जो समय ( १६४२ से १६८८ ) लिखा है, ( अनुमान से ) जेहल का उसके पीछे, छः सौ से भी बहुत अधिक पीछे, समय आता है। अर्थात् लाखा ११वीं शताब्दी में मरा और जेहल १७वीं शताब्दी में मरा। और अपने पूर्वज लाखा की सी ख्याति अपने दानवीरत्व से पाई। जेहल का अपने पिता के जीवन-काल में मरना प्रसिद्ध है, इससे वह १६८८ के पूर्व ही मरा था। यह निःसंदेह सिद्ध होता है।

लाखा के जन्म और मरण के संबंध में रासमाला के गुजराती अनुवाद में दीवाणभाई "रणछोड़जी" ने, प्रथम भाग के पृ० ५४ तथा पृ० ८१ फुटनोटों में, यही निष्कर्ष निकाला है जो श्री ओझाजी ने "समालोचक" में प्रकाशित किया है।

अर्थात् लाखा सीयाजी के हाथ से नहीं मारा गया था। उसके समय में और सीयाजी के समय में २५० वर्ष से अधिक का अंतर है। लाखा तो **आटकोट** की लड़ाई में मूलराज के हाथ से, सन् ईस्वी ९७९ (संवत् वि० १०३६) में, मारा गया। लाखा तो ई० सं० ८५५ में जनमा था और सन् ९७९ में **सवा सौ वर्ष** १२५ की आयुष्य भोगकर मूलराज के हाथ से ही मारा गया था। सवा सौ वर्ष की आयु का बुड्ढा लाखा युवा अवस्थावाले मूलराज से लड़ा यह भी एक विचित्र ही कथा जानिए। इतने जर्जरीभूत वृद्ध पुरुष को पुरुषार्थी मूलराज ने मारा इसमें उसकी कुछ भी बड़ाई नहीं है।

निदान ऐसे दानवीर युवराज जेहल (जेसल-जेहा) का यश-गान ऐसे महाकवि बाँकीदासजी ने बड़े ओज भरे शब्दों में किया है। इसको ध्यानपूर्वक पढ़ने से भारतवर्ष के क्षत्रियों के दान का माहात्म्य, चारण कवियों की दानियों की प्रशंसा करने की शैली, जेहल और उसके पूर्वजों की उदारता का दिग्दर्शन बहुत ही सुंदर रूप में हमारे सम्मुख हो जाता है। इसके कई एक दोहे और आख्यायिका-मय वाक्य बड़े ही महत्त्व के हैं जिनको पढ़कर पाठक आनंद प्राप्त करेंगे। यहाँ विस्तार-भय से उनका लिखा जाना उचित नहीं समझते हैं।

---

## ( २ ) कायरबावनी

इस ग्रंथ में कविराजाजी ने ५४ दोहों में उन अधम, जातिद्रोही, कुलहीन, नमकहराम, कपटी एवं खुशामदी पुरुषों का वर्णन किया है जो अपने स्वामी की झूठी खुशामद कर-करके अपने पेट की आग को शांत करने में तत्पर रहते हैं, और युद्ध अथवा अन्य विपत्ति के समय सर्वप्रथम दुम दबाकर नौ-दो ग्यारह हो जाते हैं। ऐसे निर्लज्जों के लिये बाँकीदासजी के बाँके ( तीखे ) बाण वास्तव में बड़े तेज और पैने हैं जिनका वार कभी खाली नहीं जाता और वे सीधे ही हृदय पर जाकर लगते हैं। कविराजाजी ने ऐसी बारीक चोजभरी चुटकियाँ ली हैं जिनको सुन-पढ़कर ऐसे पुरुष अवश्य लज्जित होंगे और अपने कर्तव्य पर पश्चात्ताप करेंगे।

ग्रंथ के आरंभ में ईश्वर-स्तुति करके कायर का लक्षण बताया है—

"आग न जागै आँखियाँ, तिणसिर दीधाँ तंत।
पलपल मुख पुलकावणों, कायर ही उचकंत" ॥

आगे कायरों की युद्धादि में अनुपयोगिता और इसी लिये इनका बहिष्कार उपयुक्त समझकर कवि ने कैसा अच्छा कहा है :—

"कंथ म राखो कटक में, नर कायर निरलज्ज।
काळा बळदां काढ़जै, काँकळ जीपण कज्ज" ॥

और कायरों की निरर्थकता कैसे अच्छे शब्दों में बताई है—

"लाखाँ सठ दे लीजिए, पंडित गुण भरपूर।
कायर लाखाँ बेचकर, साहिब ! लीजै सूर" ॥

कहीं कहीं उत्तम उपदेश और चोज भरे वचन भी दोहों में आ गए हैं। यथा—

"भेष लियाँ सूँ भगत नँह, है नँह गहणाँ हूर।
पोथी सूँ पंडित नहीं, ससतर सूँ नँह सूर" ॥
"बादल् ज्यूँ सुरधनुष बिण, तिलक बिना दुजपूत।
बनो न सोभै मोड़ बिन, घाव बिना रजपूत" ॥

कायरों का उपहास भी खूब किया है। यथा—

"भागल भारथ भीड़ में, बाणी सह बिसरंत।
मुख बापूडो मावडो, भाईडो भाखंत" ॥
"पैलो खोसे पाघडो, हँसे दिखालूँ दंत।
कायर मोनै क्यों कहै, सुद्ध सुभावाँ संत" ॥
"भारथ मत कर भामणी, मो भारथ नँह मेल्।
वापी कूप बताव बिस, कैकर म्हाँसूँ केल्" ॥

इस बावनी में अनेक दोहे **अर्थ**-चमत्कार के हैं। यथा—

"अदताँ केरी अत्थ ज्यूँ कायर री किरमाल।
कोउ प्रकाराँ **कोस** सूँ, नँह पावै नीकाल्" ॥

नोट—यहाँ कोस ( कोश ) शब्द में श्लेष है सो बड़ी उत्तमता से दोनों ओर अर्थ देता है।

"मंजन करै सधीर मनु, सूराँ साराँ **धार**।
कायरडा मंजन करै, आँसू **धार** मझार" ॥

इसमें भी **धार** शब्द श्लेषार्थ-युक्त यमक से चमत्कृत है।

"कायर थाको दौड़कर, ससि सूँ करै पुकार।
म्रग ज्यूँ मूझ बसावजै, मंडल तँणै मझार" ॥

नोट—इस दोहे की उक्ति में यह चतुराई है कि व्यंग से उस कायर को कलंक बता दिया है। मृग शब्द से दोनों ध्वनियां झलकती हैं। एक तो रण से मृग की तरह जल्दी भागना और फिर कलंकी चंद्रमा की शरण में जाकर खुद उसका कलंक बनने की इच्छा प्रकट करना।

यह ग्रंथ बाँकीदासजी ने वि० सं० १८७१ की श्रावण शुक्ला द्वितीया को बनाया था, जैसा कि इस दोहे से प्रकट है—

"**एकोतरै अठारसै**, श्रावण दुतियक स्वेत।
बाँकै ग्रंथ बनावियो, कायर कुजस निकेत ॥"

( ३ ) झमाल राधिका—सिखनख-वर्णन

यह ग्रंथ राधिकाजी के **सिख-नख**-वर्णन में है अर्थात् राधिकाजी के मस्तक से लगाकर चरणारविंदों के नखों तक का वर्णन बड़ा सुंदरता से अनेक रूपकों में अर्थात् अलंकारों से अलंकृत है। एक तो बाँकीदासजी की चोज और चमत्कार भरी उक्ति फिर छंद भी उन्होंने उपयुक्त लिया है

अर्थात् 'झमाल', जिसमें वर्णन के लिये गुंजायश और भाव निदर्शन के लिये छंद की ढाल सहायक हुए हैं। कवियों में सिखनख वा नखसिख का वर्णन करना एक उत्तम शैली सी है। संस्कृत के कवियों में भी बहुतों ने नखसिख कहे हैं। इसी तरह भाषा में भी संस्कृत का अनुकरण करके इस चाल को निभाया है, और अनेक कवियों ने इसमें नाम पाया है। उर्दू के कवियों ने भी "सरापा" लिखकर अपने अपने काव्यों की छटा को बढ़ाया है। डिंगल भाषा में बाँकीदास-जी के से नख-सिख बहुत कम हैं। बाँकीदासजी के इस प्रकार की कविता करने से डिंगल साहित्य की शोभा बढ़ी है। कवि ने राधिकाजी का सिख-नख कहकर एक कार्य से दो फल पैदा किए हैं। एक तो श्रीराधिकाजी का सर्वांग ध्यान उनके उपासकों के लिये सर्वांग-सुंदरता से बन गया, दूसरे नायिकाभेद में नायिका के सब अंगों की प्रशंसा अनेक उपमाओं और वर्णनों की विभिन्नता से प्रदर्शित हो गई। यों काव्य का एक अंग मनोहरता के साथ इस साहित्य में उपस्थित हो गया। इस काव्य में अनेक छंद बहुत अच्छे आए हैं, और उनमें अनेक भाव और अनेक वर्णन भी बहुत उत्कृष्ट हैं। ग्रंथ के अंतिम छंदों में युगल स्वरूप का भी वर्णन आया है जो बड़ा सुंदर है, और आशा है कि भक्त पाठकों के मन को आनंद प्रदान करेगा। कवि का वर्णन ऐसा ( अनेक छंदों में ) पाया जाता है कि उनका हृदय भी प्रेम वा भक्ति

से सराबोर था। सच है बिना ऐसे रंग में रँगे ऐसी उक्तियाँ कैसे पैदा हो सकती हैं।

यह ग्रंथ कवि ने 'झमाल' छंद में लिखा। झमाल छंद डिंगल भाषा का छंद है। इसका लक्षण मंछ कवि रचित 'रघुनाथ रूपक' में दिया है वह विस्तार से पुस्तक के अंतिम छंद के नोट में लिखा गया है। स्पष्ट है कि एक दोहा और एक चंद्रायणा छंद से यह बनता है। दोहे और चंद्रायणे में सिंहावलोकन है, अर्थात् दोहे का अंतिम शब्द चंद्रायणे के आदि में भी आता है।

## ( ४ ) सुजसछत्तीसी

यह ग्रंथ यशस्वी, वीरों और दातारों की प्रशंसा में और कृपणों और अनुदार पुरुषों की निंदा में है। इसमें ३४ दोहे और चार सोरठे हैं। सोरठे संख्या ६, ७, १० और २२ हैं। इसमें कवि ने सुयशवाले पुरुषों की श्लाघा करके अनुदार पुरुषों की निंदा से यह शिक्षा दी है कि सुकृती, परोपकारी, त्यागी, गुणियों के संमान करनेवाले, यश के प्रेमी, अपना नाम स्थिर रखने की इच्छा करनेवाले, जो पुरुष हैं वे ही संसार में मरने पर भी अमर रहते हैं और इनके विरुद्ध स्वभाववाले कायर, कापुरुष, अनुदार, अदातार पुरुष जीते ही मरे बराबर हैं। न वे संसार को चाहते हैं, और न संसार उन्हें चाहता है। अतः सुकृत के लिये ही उत्तेजना

इस छत्तीसी का परम ध्येय है, और यश-प्राप्ति के लिये रोचक वाक्य और अपयश के त्याग के लिये भयानक वाक्य इस शिक्षाप्रद काव्य में कवि ने बड़ी चातुरी से धरे हैं, जिन्हें समझते ही मन पर बड़ा प्रभाव होता है।

कैसा अच्छा कहा है कि—

"पंगी गंग प्रवाह, निरमल तन कीधो नहीं।
चित क्यूँ राखै चाह, तिकै सरग पावण तणीं" ॥

"कृपणाँ जस भावै कठै, विधि विमुखाँ नूँ वेद।
बाँका भोजन नँह रुचै, ज्याँरै वप ज्वर खेद" ॥

"आलस बालो मंगणाँ, डर मंगणाँ उदार।
बंक उदाराँ विसव में, बालो जस विस्तार" ॥

"मच्छाँरै जल-जीव जिम, सबजी तणाँ सदीव।
अदताराँ धन जीव इम, जस दाताराँ जीव" ॥

बाँकीदासजी का यश की महिमा का निश्चय नीचे के दोहे से कैसा अच्छा प्रकट होता है—

"हुवै जेम हर हंस सूँ, बासर कमल विकास।
एम धरम जस है उभै, दत सूँ बाँकीदास" ॥

अपने इस ग्रंथ के वास्तविक उद्देश्य को यों प्रकट किया है—

"सुदताँ इणनूँ साँभलै, अमी नजर सूँ ईख।
कृपणाँरो इणमें कुजस, सुजस छतीसी सीख" ॥

कवि ने दृष्टांत के लिये बड़े बड़े दानियों के नाम देकर अपने विषय को प्रकट किया है। यथा—श्रीरामचंद्रजी, सिंध

का ऊनड़, जगदेव परमार, हातिमताई, कच्छभुज का जेहल कुमार और वीर विक्रमादित्य इत्यादि, जिनके नामों से ग्रंथ विभूषित हुआ है। ये लोग जग में प्रातःस्मरणीय हुए हैं वस्तुतः त्यागी का दर्जा ही सबसे ऊपर है और वही अपने त्याग के कारण ही संसार में स्मरण किया जाता है और उसके अनुकरणीय, यशो-धवल सच्चरित्र से जगत् में अन्य पुरुष भी वैसे ही होना चाहते हैं।

## ( ५ ) संतोषबावनी

५५ दोहे-सोरठों में संतोष की महिमा और असंतोष और लालच की निंदा वर्णन की गई है। संतोषरूपी सुर-तरु का माहात्म्य भारतीय धर्मों में सर्वत्र गाया गया है। यह संतोष शांत और त्यागी, ब्रह्मनिष्ठ, महान् आत्मा पुरुषों के लिये अमृत समान है इसमें तो कहना ही क्या है, परंतु संसारी संग्रह-निरत पुरुषों की भी मान-मर्यादा और प्रतिष्ठा में वृद्धि करनेवाला गुण होता है। बाँकीदासजी ने इस ग्रंथ के मंगलाचरण में ही वस्तु-निर्देश के साथ भगवान् से प्रार्थना की है सो दोहा बड़ा चमत्कारी है। इस ग्रंथ के कई दोहे बड़े अच्छे हैं, जो संतोष-प्रेमी पुरुषों के याद रखने लायक हैं। यथा—

"गह चढियाँ संतोष गज, धर पड ज्याँने धोक।
चढ़ियाँ ज्याँनू चहरजे, लालच गरदभ लोक"॥

"मोल मंगाडे चंद्रमण, दहण सुथंभण दाह ।
दाह हिए लालच दहण, जतन न थंभण जाह" ॥
"हेकरती नँह हालियो, सोनो रावण साथ ।
लेजावण लोभी करै, आथ साथ असमाथ" ॥
"ज्यांरे खाक बिछावणो, ओढणानूँ आकास ।
ब्रह्म पोष संतोष वित, पूरण सुख त्यां पास" ॥
"सा पुरुषाँ संतोषियाँ, खाणाँ जवहर खाँण ।
बेलाँ चित्राँ वेलड़ी, पारस सयल पखाँण" ॥

यह ग्रंथ बाँकीदासजी ने फागुन सुदी १३ सं० १८७८ वि० में बनाया था । यथा—

"अट्ठारै सै अठंतरे, मोजी फागण मास ।
सुद तेरस संतोषगुण, बरणे बाँकीदास" ॥

---

## ( ६ ) सिधराव-छत्तीसी

इस सिधराव-छत्तीसी में कविराजा बाँकीदासजी ने अन्हिलवाडा गुजरात देश के परम प्रतापी राजा "सिद्धराज जयसिंह" की शूर-वीरता, विजय, दातारी आदि का यश वर्णन किया है । यह छोटा सा ऐतिहासिक काव्य है, जिसमें भारतवर्ष के एक महा साहसी और विजयशाली अधिपति की कीर्त्ति का गान है ।

सिद्धराज जयसिंह राजा "कर्ण" चालुक्य वा सोलंकी का पुत्र था। इनकी वंश-परंपरा और संवत् रासमाला में इस प्रकार दिए हैं—

| नाम | राज्यारोहण | स्वर्गवास |
|---|---|---|
| मूलराज | ९९८ | १०५३ |
| चामुंडराज | १०५३ | १०६६ |
| वल्लभसेन | १०६६ | १०६६ |
| दुर्लभसेन | १०६६ | १०७८ |
| भीमदेव प्रथम | १०७८ | ११२८ |
| कर्ण | ११२८ | ११५० |
| सिद्धराज जयसिंह | ११५० | ११९९ |

इस सिद्धराज जयसिंह के पश्चात् प्रसिद्ध **कुमारपाल** राजा हुआ। "कुमारपालचरित" इसी के नाम पर है जो एक अति प्रसिद्ध महाकाव्य है।

इस सिद्धराज जयसिंह के जन्म के बाबत "रासमाला" में इस प्रकार लिखा है—"कर्णदेव के पश्चात् गद्दी का वारिस होनेवाला कोई पुत्र नहीं था, इससे वह प्रायः चिंतित रहता था। एक दिन प्रातःकाल कर्णराज दरबार में बैठा हुआ था तब वहाँ एक चित्रकार उपस्थित हुआ। उसने कर्णदेव को कई चित्र दिखाए। उन चित्रों में एक चित्र को—जिसमें एक राजा के आगे लक्ष्मी नृत्य कर रही है और राजा के पास में एक षोडशवर्षीया कन्या बैठी हुई है—देखकर बड़ा प्रसन्न

हुआ और चित्रकार से पूछा कि यह चित्र किसका है। चित्रकार ने कहा कि दक्षिण में चंद्रपुर एक नगर है। वहाँ का राजा जयकेशी है। यह कन्या उसी की पुत्री है। इसका नाम "मीनलदेवी" है। अनेक राजकुमारों ने इससे विवाह करने की इच्छा प्रकट की, किंतु यह कहती है कि जो मुझसे रूप और गुण में अधिक होगा उससे मैं विवाह करूँगी। इसके लिये कई मनुष्यों ने यत्न किए किंतु सफलता प्राप्त नहीं हुई। एक दिन किसी चित्रकार ने आपकी छवि इसे दिखाई, जिसे देखकर यह मोहित हो गई। अपने माता-पिता से कहा कि मेरा विवाह कर्णराज के साथ कर दो। वह आपके विरह में बहुत दुखी हो रही है। उसने मुझे आपके पास गुप्त रूप से भेजा है और जयकेशी की भी इसमें संमति है। यह कहकर उस चित्रकार ने स्वर्ण, रत्न तथा और वस्तुएँ जो जयकेशी ने दी थीं कर्णदेव के आगे रखीं। राजा कर्ण ने उन्हें स्वीकार कर लिया। इसके बाद तुरंत ही मीनलदेवी को ब्याहने के लिये अन्हिलवाडे गए। वहाँ विवाह हो गया। राजा ने उसे पट्टमहिषी स्थापित की। किंतु किसी कारणवश कर्णदेव उसके महलों में नहीं गए। इससे उसे बहुत दुःख हुआ। कुछ समय बाद राजा एक नटी पर मोहित हो गया। राजा ने उससे एकांत में मिलने का वादा कर लिया। यह बात राजा की माता और मंत्री मुंजल को ज्ञात हुई, तो उन्होंने कपट से नटी के स्थान पर

मीनलदेवी को वहाँ भेज दिया। वहाँ से राणी सगर्भा लौटी और लौटते समय युक्ति से राजा से राज-मुद्रा ले आई। राजा को कुछ भी हाल मालूम नहीं हुआ। अंत में इसका राजा ने पश्चात्ताप बहुत किया, और प्रायश्चित्त करने को सात तप्त पुत्तलियों से आलिंगन करना चाहा किंतु प्रधान के भेद खोलने पर राजा को शांति मिली। इस गर्भ से प्रतापी सिद्धराज जयसिंह का जन्म हुआ।"

कुछ वर्षों के बाद राजा कर्ण का स्वर्गवास हो गया। इस समय सिद्धराज बहुत छोटा था। राज्य का कार्य कर्ण की माता "उदयमती" के भाई मदनपाल के हाथ में चला गया। यह बड़ा दुष्ट था। अत: "सीतू" नामक प्रधान ने बालकराजा को वश में करके मदनपाल को उसी के आदमियों द्वारा मरवा दिया। इसके बाद सब राजसत्ता मीनलदेवी के हाथ में आ गई। मदनपाल के समय में सिद्धराज ने समुद्र तक त्रिभुवनपाल की सहायता से—जो कर्ण के भाई क्षेमराज का पौत्र था—विजय प्राप्त की। अपनी माता के साथ सोमेश्वर की यात्रा करने को कुछ वर्षों पीछे गया तो पीछे से मालवे के राजा यशोवर्मा ने इसके राज्य पर चढ़ाई की। लौटने पर एक तालाब ( जिसका नाम सहस्रलिंग था ) का काम पूर्ण कराके इसने थोड़े समय पीछे यशोवर्मा पर चढ़ाई की और उसको बंदी करके ले आया। यह लड़ाई बारह वर्ष तक चली थी, जिसके अंत में यह विजय प्राप्त

हुई थी। सिद्धराज ने एक यह काम बड़ा पुण्य का किया था कि जो लुटेरे यात्रियों को लूट लिया करते थे उन सबको मारकर साफ कर, यात्रियों का दुःख निवारण कर दिया। और भी अनेक पुण्य-कार्य इसने किए। मूलराज के बनाए पुराने जीर्ण शिवालयों, रुद्र महाकाल आदि के मंदिरों के जीर्णोद्धार किए और रुद्र महाकाल के पुजारियों को कष्ट देनेवाले बर्बर लोगों को जीतकर अपने वश में किया। इसके पश्चात् सोरठ जूनागढ़ के राजा 'खेंगार' को युद्ध में मारा; क्योंकि इसने किसी कुम्हार के घर पाली हुई 'राणकदेवी' नामक कन्या से जबरदस्ती विवाह कर लिया था। इस राणक-देवी का विवाह सिद्धराज जयसिंह से होनेवाला था। सिद्ध-राज जयसिंह ने सोरठ, कच्छ, उत्तर में अचलेश्वर, चंद्रावती से आबू तक पूर्व में मालवा और दक्षिण में यहाँ तक विजय प्राप्त कर अपनी अधीनता में स्थापित कर दी थी कि कोल्हापुर का राज्य भी उससे भयभीत रहने लगा।

सिद्धराज की माता भी बड़ी धर्मात्मा थी। पुत्र भी वैसा ही पुण्यात्मा था। बड़े बड़े धर्म और पुण्य के काम किए। अनेक कुएँ, बावड़ी, तालाब, मंदिर बनाए। ब्राह्मणों की बहुत रक्षा की और दानादि भी दिए। इससे इसकी बहुत ही प्रशस्ति हुई। "मानसरोवर" तालाब, जिसका नामोल्लेख इस ग्रंथ के मंगलाचरण में आया है, इसकी माता का बनाया हुआ है।

चोहाँण पृथीराज द्वितीय का उत्तराधिकारी सोमेश्वर सिद्धराज जयसिंह का दोहिता था क्योंकि सिद्धराज की पुत्री कांचनदेवी अर्णोराज को ब्याही थी और उसने अपने नाना सिद्धराज ही से शिक्षा पाई थी।

( भारत के प्राचीन राजवंश—रेऊ का—१ भाग, पृ० २४६ तथा पृ० २४० )

रासमाला गुजराती ( पृ० १५४ ) में लिखा है कि सिद्धराज जयसिंह ने महाराष्ट्र, तिलंग, करणाटक, पांड्य आदि राज्य अपने वश में किए थे। इन विजयों के विषय में आगे चलकर म० म० ओझा श्री गौरीशंकरजी की तहकीकात का सार, उनके प्रकाशित कराए हुए निबंध "सिद्धराज जयसिंह" पर से खींचकर पाठकों के विनोदार्थ हम देते हैं। उससे उस पराक्रमी राजा के संबंध में अनेक आवश्यक और उत्तम बातें ज्ञात हो जायँगी। जिनको विस्तार से जानना हो वे उक्त पुस्तक को वा फार्वस साहिब की रासमाला वा गुजरात के अन्य इतिहास अवलोकन करने का श्रम उठावें।

सिद्धराज जयसिंह के संबंध में ओझा गौरीशंकरजी से हमने पूछा तो उन्होंने कृपा करके अपनी रची हुई पुस्तिका "( १ ) सोलंकी राजा जयसिंह ( सिद्धराज )" भेजी, जो "नागरीप्रचारिणी पत्रिका" में भी उन्होंने प्रकाशित कराई थी। इस लेख में प्रसिद्ध ओझाजी ने बड़ी तलाश और ढूँढ़ से सिद्धराज का वृत्तांत लिखा है। इससे बड़ी ही सहायता

मिली और बहुत से भ्रम निवारण हो गए तदर्थ हम उनके बहुत ही कृतज्ञ होते हैं। उपरोक्त हमारे लेख और इस पुस्तिका को मिलाकर, बाँकीदासजी के "सिद्धरावछतीसी" के अंदर आई हुई बातों के अभिप्राय को स्पष्ट करनेवाली वा बताने में सहायक बातों को भी हम यहाँ उल्लिखित कर देते हैं—(१) जयसिंह ( सिद्धराज ) के विरुद ( वा उपनाम गुणप्रकाशक अभिधेय ) ये हैं—'महाराजाधिराज', 'परमेश्वर', 'परमभट्टारक', 'त्रिभुवनगंड', 'बरबरकजिष्णु', 'अवंतीनाथ', 'सिद्धचक्रवर्ती' और 'सिद्धराज'। ( २ ) जयसिंह तीन वर्ष का था तभी उसका पिता कर्णदेव मर गया था। इस हिसाब से जयसिंह का जन्म-संवत् विक्रमी ११४७ होता है; क्योंकि जयसिंह का राज्य पाना सं० ११५० का लिखा है। ( ३ ) जयसिंह ने धारानगरी ( उज्जैन ) के परमार राजा यशोवर्मा को विजय कर अपने यहाँ कैद रखा और यह युद्ध १२ वर्ष रहा सो नरवर्मा के समय में तो प्रारंभ हुआ और यशोवर्मा के समय में अंत हुआ। ( ४ ) फिर मालवे का कुछ राज्य सिद्धराज ने यशोवर्मा को लौटा दिया। ( ५ ) जयसिंह सिद्धराज ने मालवे की लड़ाई में वीरता दिखानेवाले शूरवीरों को बहुत सा पुरस्कार दिया और उनमें सर्वश्रेष्ठ वीर 'नाडोल' के चौहान राजा आसाराज को स्वर्ण का कलश प्रदान किया था। ( ६ ) सिद्धराज का, इस विजय से ही, चित्तौड़ के किले तथा निकट प्रदेशों पर भी अधिकार हो

गया था। (७) मालवा-विजय का संवत् ११६१ और ११६५ के बीच का प्रतीत होता है। (८) अर्णोराज (अजमेरवाले चौहान) से युद्ध करने में जब सुलह हुई तब सिद्धराज ने अपनी पुत्री कांचनदेवी को उसे ब्याह दिया जिससे सोमेश्वर पैदा हुआ। (९) सिंध देश के प्रतापी राजा को सिद्धराज जीतकर बाँध लाया था। (१०) महोबे के राजा 'मदनपाल' पर सिद्धराज ने चढ़ाई की थी। (११) सिद्धराज ने बरबरक* को जीता था। (१२) 'सिद्धराज' नाम इसलिये प्रसिद्ध हुआ कि उसने श्मशान में बैठकर मंत्रों द्वारा सिद्धि प्राप्त की थी और उसके बल से हरएक बात में सफलता प्राप्त कर लेता था। इससे यह जादूगर भी मशहूर हो गया था। इस संबंध में (कुमारपाल-प्रबंध के अनुसार) एक रोचक कथा है—"जयसिंह का सिद्ध-चक्रवर्ती खिताब होना सुनकर हिमालय से उसकी सिद्धि की जाँच करने की इच्छा से योगिनियाँ उसकी सभा में आईं और उससे बोलीं कि हम तुम्हारी सिद्धियाँ देखने आई हैं। यह सुनकर राजा ने पहिले उनका आतिथ्य किया फिर एक दिन उनके समक्ष चमत्कार दिखलाने की इच्छा से वह एक चमकती हुई तलवार को मूँठ पर्यंत खा गया। वह तलवार बड़ी चतुराई से खाँड़ (शक्कर) की बनाई हुई थी, केवल उसकी मूँठ लोहे

---

* बरबरक—अरब देश के जंगली म्लेच्छों का राजा। "बाबरा भांड" शब्द यहीं से चला है।

की थी। इसके पीछे उसके मंत्री सांतू ने योगिनियों को बची हुई तलवार और मूठ खाने को कहा। परंतु उनसे कब खाई जा सकती थी ? इसलिये उन्होंने कहा कि राजेंद्र ! आप अपूर्व शक्ति को धारण करनेवाले हैं और 'सिद्धचक्रवर्ती' कहलाए जाने के सर्वथा योग्य हैं।"

( सिद्धराज ) जयसिंह के अनेक चमत्कार देखकर अजान लोगों ने ही उसके वश में भूतों का आना मान लिया हो ऐसा नहीं है, किंतु कई विद्वान् लेखकों ने भी इसको सच माना है ऐसा पाया जाता है—१. सोमेश्वर 'कीर्त्तिकौमुदी' में लिखता है कि जयसिंह भूतों के स्वामी बरबरक को अधीन कर **सिद्धराज** कहलाया। २. अरिसिंह 'सुकृत-संकीर्त्तन' में लिखता है कि जयसिंह बरबरक के कंधे पर बैठकर आकाश में फिरता था। ३. हेमचंद्र आदिकों ने भी उसकी सिद्धियों को माना है, यथा "द्व्याश्रयकाव्य" में आया है कि रत्नचूड़ नाग के पुत्र कनकचूड़ के सहायतार्थ जयसिंह ने वज्रमुख जाति की मक्खियों से भरे अँधेरे कुएँ में (जिसमें प्रवेश से मृत्यु हो जाती थी) प्रवेश कर कुएँ की खारी मिट्टी लाकर दी थी। (१३) जयसिंह ( सिद्धराज ) ने दक्षिण में कल्याण के सोलंकी राजा **'परमर्द्दि'** ( विक्रमादित्य छठा ) पर ( उससे लड़कर ) विजय पाई थी। (१४) 'कीर्त्तिकौमुदी' में सिद्धराज का **गौड़ देश** पर चढ़ना भी लिखा है। (१५) जयसिंह सिद्धराज की उदारता, धर्म-

परायणता, पराक्रम आदि गुणों के कारण उसकी प्रजा उसको बहुत चाहती थी और उसका गुजरात आदि देशों में सिधरा ऐसा अद्यापि नाम प्रसिद्ध है। (१६) वह कट्टर शैव था, तो भी वह दूसरे धर्मों की ओर उदारता दिखाता और उनका आदर रखता था। लाखों रुपए देकर अनेक जैन-मंदिर बनवा दिए। ( १७ ) सिद्धराज रात्रि को घूम-फिरकर लोगों की सच्ची दशा जाना करता था, फिर उनको बुलाकर उनके सुख-दुःख के सारे हालात कह देता था। इन बातों से भी लोगों को विश्वास हो गया था कि वह किसी देवता का अवतार है।

( १८ ) फारसी पुस्तक 'जामे-उल-हिकायात' में लिखा है—कि खंभात नगर में अग्निपूजकों ने सुन्नी मुसलमानों की मसजिद जला दी। उसका झगड़ा होने पर ८० मुसलमान मारे गए। उसकी फर्याद जयसिंह के पास पहुँचने पर वह गुप्त रूप से खंभात पहुँचा और वहाँ सब सच्ची बातें जानकर लौटा। और तहकीकात करके अग्निपूजकों को दंड दिया। ( १६ ) जयसिंह विद्याप्रेमी और गुणग्राही था। उसके समय में अनेक नामी नामी विद्वान् हुए और उन्होंने ग्रंथ लिखे। यथा हेमचंद्र सूरि ने बहुत से ग्रंथ रचे और उनमें से एक का नाम सिद्धराज की यादगार में "सिद्ध हैम व्याकरण' रखा था। [ नोट—हेमचंद्र के ग्रंथों की सूची विद्वानों को ज्ञात ही है। और रासमाला (गुजराती) में भी सूची दी है। वहाँ देखें ]—श्रीपाल नाम पंडित ने, जो जयसिंह

सिद्धराज का दरबारी कवि था, 'बीरोचन पराजय' बनाया, तथा दुर्लभराज ने मेरु प्रशस्ति, बडनगर की प्रशस्ति, सहस्रलिंग की प्रशस्ति बनाई। वाग्भट्ट ने 'वाग्भट्टालंकार'। जयमंगलाचार्य ने 'जयमंगला शिक्षा'। गोविंदसूरि के शिष्य वर्द्धमान ने 'गणरत्न-महोदधि'। सागरचंद्र ने सिद्धराज की प्रशंसा में एक काव्य लिखा था। ( २० ) सिद्धराज जयसिंह विद्वानों की सभा कराता और उनके द्वारा धर्म सुनता और भिन्न भिन्न मतावलंबियों में परस्पर शास्त्रार्थ भी करवाता था।

( २१ ) जयसिंह ने कितने ही पुण्य के कार्य किए हैं। इसने अनहिलवाड़े में कीर्तिस्तंभ, सहस्रलिंग सरोवर, सत्र-शाला मठ तथा दशावतार का मंदिर बनवाया। सिद्धपुर में रुद्रमहालय ( रुद्रमहाकाल ) का मंदिर तथा एक जिन-मंदिर भी बनवाया। उज्जयंत पर्वत पर नेमीश्वर के लकड़ी के बने हुए मंदिर के स्थान पर सौरठ देश के तीन वर्ष की आय से पाषाण का मंदिर बनवाया।

( २२ ) जयसिंह सिद्धराज के समय में 'अबू अब्दुल्ला महमूद' ने—जो 'अल्-इँद्रसी' नाम से प्रसिद्ध था—'नजहतुल् मुश्ताक' नामक भूगोल-संबंधी पुस्तक फारसी भाषा में लिखी। उसमें वह अनहिलवाड़े के विषय में लिखता है—**'नहरवाले** का स्वामी बड़ा राजा है उसे 'बलहरा' कहते हैं। उसके पास बड़ी सेना और हाथी हैं। वह बुद्ध की मूर्त्ति को पूजता और सिर पर सोने का मुकुट धारण करता है। वह बहुधा घोड़े

पर सवार होता और एक बार बाहर जरूर जाता है। उसकी अरदली में १०० औरतें रहती हैं, जिनकी पोशाक कीमती, हाथ-पैर में सोने-चाँदी के कड़े और केश घुँघराले होते हैं। यह औरतें राजा के सामने कई प्रकार के खेल करती और कृत्रिम लड़ाई लड़ती चलती हैं। मंत्री तथा सेनापति केवल उसी समय राजा के साथ रहते हैं जब वह किसी बागी से लड़ने जाता या अपने राज्य पर आक्रमण करनेवाले पड़ोसी राजा को भगाने के लिये चढ़ाई करता है।...नहरवाले व्यापारियों का रक्षण और सम्मान करते हैं और चावल, दाल, सेम की फली, मांस, मछली या मरे हुए जानवर खाते हैं और किसी पशु-पक्षी या जानवरों को मारते नहीं हैं।' ( नोट—'नहरवाला' शब्द "अनहलवाड़ा का अपभ्रंश रूप है। और 'बलहरा' शब्द "वल्लभराज" का भ्रष्ट रूप है जो शब्द राठोड़ों के लिये मुसलमान ऐतिहासिक पुरुषों ने प्रयुक्त किया, और फिर यही शब्द बलवान् और प्रतापी राजा के साथ प्रायः लोगों ने लगाया।) ( २३ ) सिद्धराज जयसिंह को अनेक उपाय, दान-पुण्य, अनुष्ठान, साधन करने पर भी कोई पुत्र नहीं हुआ। प्रत्युत शिव की, ध्यान में, उसको यह आज्ञा हुई कि उसके पुत्र नहीं होगा। अपितु उसके पीछे उसके चचेरे भाई कुमारपाल को राज्य मिलना बदा है। इस पर उसने कुमारपाल के पिता क्षेत्रपाल को मार डाला तब कुमारपाल प्राण बचाकर भागा और उसके ( सिद्धराज के )

मरने पर कुमारपाल उसका उत्तराधिकारी हो गया। ( २४ ) 'प्रबंध-चिंतामणि' ग्रंथ में सिद्धराज का मरना वि० सं० ११९९ की मिती कातिक सुदी ३ का लिखा है।

( २४ ) सिद्धराज जयसिंह का वृत्तांत नीचे लिखे ग्रंथों में उल्लिखित है—( क ) हेमचंद्र का 'द्व्याश्रय महाकाव्य'। ( ख ) जिन मंडन कवि का 'कुमारपाल-प्रबंध'। ( ग ) जयसिंह सूरि ( वा चारित्र सुंदर गणि ) का 'कुमारपाल-चरित्र'।( घ ) सोमेश्वर के 'कीर्त्ति-कौमुदी' और 'सुरथोत्सव'। ( ङ ) अरि-सिंह कृत 'सुकृत-संकीर्त्तन'। ( च ) मेरुतुंग-रचित 'प्रबंध-चिंतामणि'। ( छ ) राजशेखर सूरि रचित 'चतुर्विंशति-प्रबंध'। ( ज ) फार्वस साहिब का रचा 'रासमाला' तथा उसका गुजराती अनुवाद। (झ) गुजरात का इतिहास। (ञ) इलि-यट डासन साहिब की भारत की हिस्ट्री। (ट) दो फारसी पुस्तकों का ऊपर उल्लेख हो ही चुका है। (ठ) भाट चारणों की ख्यातें और छंद रचनाएँ। ( ड ) इनके अतिरिक्त गुज-राती रासमाला में—'पट्टावली', 'अर्ली गुजरात' ( Early Gujrat ) आदि और ( ढ ) 'सोमप्रभ सूरि रचित 'कुमार-पाल-प्रतिबोध' भी। अनेक ग्रंथों के प्रमाण पादटीपों में दिए हैं जिनके नामों को लिखना यहाँ अनावश्यक प्रतीत होता है।

सिद्धराज जयसिंह के समय के अब तक चार शिलालेख मिले हैं—( १ ) भद्रावती का वि० सं० ११९५ का मि० आषाढ़ सुदी १० का।

( २ ) उज्जैन से प्राप्त वि० सं० ११९५, जेठ कृष्णा १४ का।

( ३ ) दोहद गाँव से प्राप्त वि० सं० ११९६ का।

( ४ ) तलवाडा गाँव ( इ० बाँसवाड़ा ) का गणेश की मूर्त्ति के नीचे खुदा हुआ—संवत् पढ़ा नहीं जाता है।

गुजराती रासमाला ( चतुर्थ संस्करण, पृ० ४३ ) में लिखा है कि "मूलराज के क्रमानुयायी जितने राजा हुए उनकी टीप एक ताम्रपट के ऊपर है जो अहमदाबाद के भंडार में जड़ा हुआ है और यह १२६६ का है।" इसमें संस्कृत में मूलराज, चामुंडराज, वल्लभराज, दुर्ल्लभराज, कर्ण-देव, जयसिंह सिद्धराज, कुमारपाल, अजयपाल, मूलराज दूसरा, भीमदेव, त्रिभुवनपाल पर संस्कृत पंक्तियाँ हैं जिनमें इन राजाओं के विरुद वा उपनाम वा गुणप्रकाशक विशेषण हैं। इसमें सिद्धराज जयसिंह के संबंध की यह पंक्ति है—

"पादानुध्यात - परमेश्वर-परमभट्टारक - महाराजाधिराज-अवंतीनाथ-त्रिभुवनगंड - बरबरकजिष्णु - सिद्धचक्रवर्ति-श्री जय-सिंहदेव"।

यह पंक्ति ही उपरोक्त ओझाजी के लिखे सिद्धराज की उपाधियों का आधार प्रतीत होती है।

सिद्धराज जयसिंह की विजयों के संबंध का एक श्लोक "कुमारपालचरित्र" के सर्ग १ के वर्ग २ में यह है—

"कर्णाट-लाट-मगधांग-कलिंग-बंग-
काश्मीर-कीर-मरु-मालव-सिंधुमुख्यान्।

देशान् विजित्य तरणिप्रमितैः सवर्षैः

सिद्धाधिपो निजपुरं पुनराससाद" ॥ ३८ ॥

अर्थ—करणाटक देश, लाट देश, मगध ( विहार ) देश, अंग देश ( उड़ीसा ), कलिंग देश, बंग ( बंगाल ) देश, कशमीर देश, कीर देश, मरु देश ( मारवाड़ आदि ), मालव देश ( मालवा ), सिंधु देश ( सिंध ) आदि को १२ वर्ष में जीतकर सिद्धराज ( जयसिंह ) अपने नगर (अन्हिलवाड़े पाटण) को लौटा।

परंतु इसको ओझाजी ने अत्युक्ति बताई है और कल्पना मात्र ही ठानी है, क्योंकि जयसिंह को बारह वर्ष तक मालवा जीतने में ही लगे थे। संभव है कि कवि ने सिद्धराज की विजयों की परिगणना ही की हो, कुछ बारह वर्ष पर्यंत मालवे से लड़ने को न कहा हो।

"चतुर्विंशति-प्रबंध" राजशेखर सूरि के रचे में 'मदनवर्म-प्रबंध' में लिखा है कि—सिद्धराज ने महाराष्ट्र, तिलंग, करणाटक, पांड्य, आदि राज्य अपने वश में किए थे, जैसा कि हमने ऊपर दरसाया है।

इन विजयों का संकेत बाँकीदासजी ने कई छंदों में किया है, यथा—

(१) छंद ८ में—**कोकन** सिरया कटक।

,, ९ ,,—दे **कोकन** तज दाप।

,, १२ ,,—सात देश **कोकन** लिया।

(२) छंद १० में—गाजै **जादव देवगिर** लीधो करन सुजाव।

,, ११ ,,—भूपत **जादव** भाँण। गांजे तू सो **देवगिर**।

(३) ,, १३ में—ले लच्छी **मरहट्ट** री।

,, १४ ,,—**मरहट्टी** गहिलाव। कुच आधा...।

(४) ,, १५ ,,—**द्रविड़** कियो दहबाट तैं।

(५) ,, १६ ,,—**आंध्र** करे दहबट्ट।

(६) ,, १७ ,,—**लांठै** लूटलियांह, कांठै नदी **कवेरजा**।

( नोट—यह केरल और पांड्य देशों की बात है )

(७) छंद २१ में—अडर **मलयगिर** आवियो।

( नोट—यह दक्षिण देश के देशों की बात है जहाँ चंदन के वृक्ष बहुत हैं। )

(८) छंद २७ में—सेखसैण आगे अरज **केरलनाथ** करंत।

(९) ,, ३१ ,,—राजा **सिंघलदीप** रे तोनूं दीध त्रसींग।

(१०) ,, ३२ ,,—**सिंघल सिंध** जियांह।

(११) ,, ३३, ३४ में—**भीमा**, **धुनी** पयस्विनी **गोदावरी** गहीर। इत्यादि।

( नोट—इन दक्षिण की नदियों के नामों से उनके बीच वा पास के आंध्र, महाराष्ट्र, कोल, केरल आदि देशों के विजय की बात प्रकट होती है। )

(१२) छंद ३७—में जीतो तू जैसिंगदे **दिषणतणां सैा देश**।

उपरोक्त प्रमाणादि से यह स्पष्ट प्रकट होता है कि बाँकी-दासजी का यह ग्रंथ, ऐतिहासिक और वास्तविक घटनाओं के आधार पर भारतवर्ष के एक परम पराक्रमी, बुद्धिमान्, धर्मज्ञ राजा का वृत्तांत रूप है, और जो कुछ प्रशंसा उसकी कवि ने की है उसमें कोई ऐसी अत्युक्ति वा कल्पना नहीं है जो इतिहास के ग्रंथों वा आधारों से विरुद्ध हो। भारत-वर्ष के इतिहास में सिद्धराज, मूलराज, कुमारपाल आदि सोलंकी राजा "त्रिविधवीर" ( सूरवीर वा युद्धवीर, दानवीर और धर्मवीर ) हुए हैं, और उनकी कीर्त्ति उनके उच्च गुणों की सच्ची कौमुदी है। इस प्रामाण्यता को देखते हुए महा-कवि बाँकीदासजी का यह ग्रंथ डिंगल भाषा ही में नहीं भार-तीय भाषाओं के साहित्य में एक बहुमूल्य रत्न कहा जाने के योग्य है, और इससे कवि की जानकारी, इतिहासज्ञता और वीरभक्ति का पूर्ण परिचय होता है। अतः बाँकी-दासजी के ग्रंथों का प्रकाशन निष्फल नहीं है, अपितु परम लाभदायक और आवश्यक है। इस प्रकार इन अमितगुण-पूरित ग्रंथों की रक्षा और प्रचार होने में कुछ हानि नहीं है। और इस ग्रंथमाला के संस्थापक और प्रचालकों का परिश्रम, द्रव्य और कार्य्य निरर्थक नहीं हुआ है।

( ७ ) वचनविवेकपच्चीसी

इस ग्रंथ में २८ दोहों में बाँकीदासजी ने अशुभ, अश्लील और असभ्य वाणी की निंदा और शुभ, सभ्य और मिष्ट

वाणी की प्रशंसा की है और इन दोनों के व्यवहार करनेवालों के हानि-लाभ और गुणावगुण वर्णन किए हैं। यथा—

"जीकारो अमृत ज्युहीं, भावै जगनूं भाल़।
है रैकारो आक पय, गरल़ बराबर गाल़" ॥
"बाँका विषफल नीपजै, ज्यूं विष तररी डाल़।
यूँ दुरजणरी जीभडी, रैकारो कै गाल़" ॥

इसी तरह के कई छंद इस ग्रंथ में बहुत ही अच्छे हैं। देखिए यह दोहा क्या ही अच्छा कहा है—

"पारख कीधी पंडिता, सरब मिले संताह।
ज्याँरे जीभ भलाइयाँ, त्याँरे भाग भलाँह" ॥

और भी देखिए—

"सज्जन बाँधै पाळ सिर, सीसां छकियां गाल।
दुरजन फौडै गाल दे, प्रीत सरोवर पाल" ॥

अर्थात् जिस प्रेम के सरोवर को सज्जन अपना सर्वस्व लगाकर भी बाँध देते हैं जैसे सीसा-गाल-तल़ी का तालाब दृढ़ होता है वैसे ही उनका प्रेम-सरोवर दृढ़ होता है। परंतु उसको भी दुष्ट लोग एक गाल़ी से फोड़ देते हैं।

यहाँ **पाल** और **गाल** शब्दों में श्लेष स्पष्ट है।

नीचे लिखी लोकोक्तियाँ तत्तत् दोहों में मनोरंजनकारी भासित होती हैं। शिक्षा के वाक्यों में इस प्रकार की लोकोक्तियों के आने की शैली उनके प्रभाव और बल को बढ़ा

देती है। यह कवि के लोकानुभव, साहित्यानुभव और भाषा की जानकारी का प्रमाण है। बाँकीदासजी बहुत ही अनुभवी पुरुष थे। अनेक शास्त्रों का गहन अभ्यास किया था। कई भाषाएँ जानते थे और संसार की देख-भाल तथा प्रकृति का पर्यवेक्षण करने में विलक्षण बुद्धि और योग्यता रखते थे। फिर, निज अनुभव से नीति और उपदेश को ऐसी स्पष्ट कविता में भर देते थे कि जिससे पढ़ने-सुननेवाले को सुगमता से उसका लाभ हो जाय।—

(१) "जग में नर हलका जिकै, बोलै हलका बोल"।

(२) "पैंड पैंड त्याँरा पिसँण, ज्याँरा कड़वा बैंण"।

(३) "यूँ दुरजणरी जीभड़ो, दैकारो कै गाल़"।

(४) "गरल़ बराबर गाल़"।

(५) "गाल़ न ऊठै गूमड़ो"।

(६) "गाल़ लुगायाँ गावही, नरमुख उचत न गाल़"।

(७) "करणघाव पर-कालजे जीभ प्रतख जम-दाढ़"।

(८) "जीकारो दो जगत नूँ, रैकारो मत राख"।

(९) "**बाँका** मीठे बोलणाँ, नाणाँ खरच न होय"।

(१०) "ज्याँरे जीभ भलाइयाँ, त्याँरे भाग भलाहँ"।

(११) "कुवचन मुख कहणों नँही, सुबचन कहणाँ सुद्ध।"

इस प्रकार और भी उक्तियाँ हैं, परंतु विस्तार अनावश्यक है।

## ( ८ ) कृपणपच्चीसी

जैसा कि नाम से ही प्रकट है, यह ग्रंथ कृपण ( अदातार, कंजूस, सूम, धनलोभी ) की निंदा में है। "बाँकीदास-ग्रंथावली" के दूसरे भाग में "कृपणदर्पण" ग्रंथ आया है। उसी के जोड़े वा विषय का यह भी है। इसमें और उसमें कुछ भिन्नता भी है, कुछ साम्य भी। प्रश्न यह होता है कि यदि कृपण-दर्पण पहिले बन गया था तो इसकी रचना की क्या आवश्यकता थी? इसका उत्तर यह हो सकता है कि कवि ने उसको अलम् नहीं समझा अथवा किसी अन्य स्थल वा अवसर पर इसके छंदों की रचना कर डाली। यह भी संभव है कि यह कवि ने किसी प्रयोजन वा आवश्यकता से संग्रह कर दिया हो। यह भी असंभव नहीं है कि बाँकीदासजी की सहायता से उनके किसी भ्राता या शिष्य ने रच दिया या संग्रह कर दिया हो। क्योंकि इसमें स्वतंत्र कविता के साथ ही अन्य कवियों ( ईसरदासजी आदि ) के वाक्य भी हैं। यथा—

"अंगण मंगण आवियाँ उत्तर बेगो अप्प।
ऐज महाध्रम आतमा ऐ तीरथ ऐ तप्प"॥

१३। कृपणपच्चीसी।

"रहो बीन रे रामरस अनरथ घणों अलंत।
यहिज है ध्रम आतमा ऐतीरथ औ तंत"॥

१९। कृपणपच्चीसी

"रहै वलु भ्यो रामरस अनरस गणै अलप्प।
एह महाधम आतमा ऐ तीरथ औ तप्प" ॥
३१। हरिरस ईसरदास कृत।

"दरब किसी उपमा दियाँ तोसूँ है सहकोय।
तो सारीखो तुहिज तूँ अवर न दूजो कोय" ॥
१४। कृपणपच्चीसी।

"देव किसी उपमा दिवां ते सरज्यां सह कोय।
तूझ सरीखो तुहिज तू अवर न दूजो कोय" ॥
१४। हरिरस।

"सोना हंदी लंक सुण जग तरसे सहजीव।
जगतपंथ कोयन गिणै गत थारी हयग्रीव"।
१५। कृपणपच्चीसी।

"क्रम अकरम विकरम करै तेजगवीया जीव।
जगपति को जाणें नहीं गत थारी हयग्रीव" ॥
११। हरिरस।

"करूँ अरज कमलालया त्यागो बार न लुज्ज।
जिण दिन ओ जग छाडस्यां तिणदिन तोसू कज्ज" ॥
१६। कृपणपच्चीसी।

"नारायण हूँतो न भू इण कारण हरि आज।
जिण दिन आजग छंडणों तिण दिन तोसूँ काज" ॥
१६। हरिरस।

दोहा १६ प्रवतारचरित्र के दोहे की छाया है और २१वाँ पीपाजी की वाणी का है।

इस प्रकार बाँकीदासजी ने महात्मा ईश्वरदासजी के हरिरस का भी अनुकरण ही किया है। परंतु उन उच्च कोटि के भक्ति भरे वाक्यों की झलक इस सूम-सक्कड़ी कविता में लाना भी क्या औचित्य का आदर पा सकता है। अस्तु। फिर भी इस ग्रंथ के दोहे "कृपणदर्पण" के दोहों से नए और चुटीले भावों के हैं और कवि ने प्रयोजन ही से पृथक् ग्रंथ का निर्माण किया है। संपादकों को इस ग्रंथ की दो प्रतियाँ मिली थीं—(१) कविया मुरारिदानजी अयाचक जयपुरवालों की, (२) दूसरी जोधपुर के सीतारामजी लालस की भेजी। इस दूसरी प्रति में अशुद्धियाँ मिलीं। उनको प्रथम से मिलाकर तथा संपादकों ने अपनी बुद्धिमानी तथा कविवर हिंगलाजदानजी की सहायता से यथासंभव शुद्ध किया है। पाठांतर भी यथास्थान दिए हैं। दोहा सं० १, ३, ७, ११, १७, २६ और २६ ऐसे हैं जिनके संशोधन में विशेष ऊहापोह करनी पड़ी है। कोई कोई दोहा ऐसा भी है कि मानों किसी अन्य की रचना हो। परंतु यह सारी कठिनाइयाँ उस समय मिटेंगी जब बाँकीदासजी के घर में की प्रति निकल आवेगी।

## ( ६ ) हमरोटछत्तीसी

इस "हमरोटछत्तीसी" में **"उमरकोट"** की संक्षिप्त हकीकत, प्रशंसा और तवारीखी बात है और वहाँ के जल-

वायु, मनुष्यों और स्त्रियों की प्रशंसा है। ज्ञात ऐसा होता है कि बाँकीदासजी उमरकोट गए हैं क्योंकि कई बातें आखों देखी-सी वर्णित हैं। हमरोट = हमीरकोट। हमीर को उमर भी कहते हैं। अतः उमरकोट = हमीरकोट = हमरोट। अर्थात् हमीरकोट का **हमरोट** अपभ्रंश रूप है। यह **उमरकोट** (जिसको कहीं कहीं अमीरकोट भी अँगरेजी पुस्तकों में लिखा है) इस समय सिंध सूबे के **थरपैकर** जिले का एक प्रधान नगर है। पुराने समय में सिंध की राजधानी टट्टा (या तत्ता) था। इस समय सिंध में कराची शहर सबसे बड़ा है और कलक्टरेट का स्थान है। उमर-कोट आजकल के भौगोलिक नक्शों में नहीं दिखाया जाता है परंतु ऐतिहासिक* वा प्राचीन संस्थिति के नकशों में दिखाया जाता है। अब इसकी आबादी करीब ५००० मनुष्यों के रह गई है। किसी जमाने में खूब बस्ती का था। यह नगर २५ कला २१ अंश उत्तर-अक्षांश और ६९ कला ४६ अंश पूर्वदेशांतर पर स्थित है। कोई कोई इसको अमरकोट लिखते हैं सो गलत है। हमरोट शब्द भी डिंगल का रूपां-तर मात्र ही प्रतीत होता है। बादशाह अकबर का यहाँ

---

* नोट—Historical Atlas by Charles Joppen (ऐतिहासिक एटलस चार्ल्स जोप्पन कृत) और इस जैसे नकशों में उमरकोट दिया है। अन्य नकशों में नहीं मिलता है।

( उमरकोट के किले में, जो शहर से ½ मील है ) जन्म, हमीदा बेगम के गर्भ से, तारीख १४ शाबान सन् ९४९ हिज्री—मु० ता० २३ नवंबर बृहस्पतिवार सन् १५४२—की रात्रि को हुआ था जो पूर्णिमा थी। मानो हुमायूँ के अंधकार का मिटानेवाला पुत्र रूप चंद्रमा ही तब उदय हुआ था। हुमायूँ यहाँ पर शेरशाह सूर से चौसा—कन्नौज—के युद्ध में हारकर पंजाब और मारवाड़, जैसलमेर के रेगिस्तानों में मारा मारा फिरता-फिराता यहाँ आया तो राणा **परशाद** ने इसको शरण दी थी। किला छोटा होने से, राणा की सलाह से, २००० सवारों से और ५००० पड़ोसी राज्यों की सेना से ठट्टा और बक्खर पर राणा ने हुमायूँ को लेकर चढ़ाई कर दी थी। तीन दिन पीछे ही यह आनंद-समाचार रास्ते में ही मिले। वहाँ धनाभाव से प्रस्तुत कस्तूरी के नाफे को चीरकर अपने उमरावों को कस्तूरी ही बाँटी गई और दुआ की कि जैसे इसकी खुशबू फैले वैसे ही इस बालक का प्रताप भी संसार में फैले। यही दुआ कुबूल हुई और अकबर ऐसा ही यशस्वी पुरुष संसार में हो गया। जो शिलालेख उमरकोट में जमाया गया है वह भी कृत्रिम है—उसमें सन् गलत है; क्योंकि उसमें ९६३ का हि० सन् जो खुदा है वह अकबर के तख्तनशीनी का है, जन्म का नहीं। "आईने अकबरी" में ( १—३७६ पर ) जन्म तारीख रजब की १—मु० अक्टूबर १४ या १५—दी है, सो सरिश्ताई

( आफ़ीशेल ) जन्म-दिन से टकराती होने को दी है। पूर्णिमा को जनमने के कारण अकबर का जन्मनाम "बद्रुद्दीन" रखा गया था जिसका अर्थ "दीन का उगता चाँद" होता है*। ३५ दिन पीछे बालक अकबर, उसकी माता आदि के सहित, उमरकोट के पास "जूँण" नामी कस्बे के बाग में लाया गया जिसको हुमायूँ ने जीत लिया था, और वहाँ डेरे डालकर रक्षित अवस्था में टिक गया था, क्योंकि गर्म मुल्क था और रमजान के व्रतों के दिन भी आ गए थे। अकबर ने बड़े होने पर सदा ही अपने जन्म-स्थान को याद रक्खा यद्यपि इसकी जियारत करने को वह नहीं आ सका था।

उमरकोट में काल की गति से कई उथल-पुथल हो गई थीं। बलूच लोगों ने सिंध को ले लिया था। यह इलाका मारवाड़ के कब्जे में भी संवत् १८२७ में आ चुका था। यहाँ पर सोढ़ा राजपूतों की अमलदारी थी। उनकी निर्बलता देखकर **सराई** जाति के लुटेरों ने लूट-खसोट मचा दी थी। **टालपुरा** वंश के मुसलमानों ने वहाँ अपना अमल

* "स्मिथ" साहब रचित "अकबर का इतिहास" पृ० १३-१४-१५ तथा "मेलीसन" साहब का "अकबर"।—अकबर की जन्म-तिथि विवाद-ग्रस्त है। इसको पीछे से बजाय २३ नवंबर के १४ या १५ अक्टूबर माना गया क्योंकि ठीक तिथि याद नहीं रही थी कि समय आपत्तियों का था। इस पर स्मिथ साहब ने "इंडियन एंटीक्वेरी" में ( नवंबर सन् १६१५ के में ) बहुत विचार प्रकाशित किया है।—ह० ना०।

कर लिया था। राठोड़ों ने महाराजा **विजयसिंहजी** की आज्ञा से टालपुरों के मुखिया मीर **बीजड़** को हटाकर उमरकोट पर कब्जा कर लिया था। कुछ अर्से तक उमरकोट यों राठोड़ों के कब्जे में रहा था। फिर महाराजा **मानसिंहजी** के समय में, संवत् १८७० में, टालपुरे मुसलमानों ने उमरकोट के किले और जिले को जोधपुर से पीछा छीन लिया था।

(जगदीशसिंह-रचित "मारवाड़ का इतिहास", पृ० १७८-१६२-५००)

कहते हैं कि उमरकोट के गढ़ और शहर को अमरसिंह या **उमरा** पँवार जाति के सोढा ने बसाया। इनके सोढों के मुखिया की पदवी राणा थी। ये बड़े ही वीर थे और इनके दानी होने की प्रशंसा थी। कभी इन सोढों का बड़ा दिन प्रताप रहा था और सिंध देश में इनकी धाक पड़ती थी। इनके यहाँ सिंधी घोड़े अच्छे भी थे और संख्या में भी बहुत थे। घोड़ों का दान भी ये किया करते थे। **धाट** यह नाम उमरकोट के जिले की भूमि का भी है और यह भूमि अपनी सुंदर जलवायु, उपजाऊपन, दूध के पशुओं और रूपवती नारियों के लिये विख्यात रही है। इन रूपलावण्यवाले स्त्री-रत्नों की शोभा का वर्णन ही 'हमरोट-छत्तीसी' के आगे के दोहों में बड़ी सुंदरता से वर्णित है। और बाँकीदासजी की काव्य-रचना-चातुरी और प्रतिभा का तथा शृंगार-रस-निरूपण की कला का अच्छा प्रमाण है।

बारहट कविया मुरारिदानजी ने इसकी टीका भी स्पष्ट और सरल कर दी है जिससे कवि के अभिप्राय का ज्ञान प्राय: यथार्थ होता है ।

## ( १० ) स्फुट-संग्रह

इस संग्रह और इसमें के कुल गीतों की टीका के संबंध में प्रारंभ में नोट दिया गया है । अधिक लिखने की अब आवश्यकता प्रतीत नहीं होती है । हम महामहोपाध्याय पंडित गौरीशंकरजी ओझा, बारैठ सीतारामजी लालस, बा० जगदीशसिंहजी गहलोत, बारैठ मुरारिदानजी कविया, बा० महतावचंदजी खारैड, कवि हिंगलाजदानजी बारैठ आदिक विद्वानों के हृदय से कृतज्ञ हैं कि जिनकी कृपा और परिश्रम से यह तृतीय भाग और इसकी भूमिका संपादित हो सके हैं । इति ।

जयपुर,
३० अगस्त सन् १९३३ ई० ।

**पुरोहित हरिनारायण**

# विषय-सूची



—

# बाँकीदास ग्रंथावली

## तीसरा भाग

---

### ( १ ) अथ जेहल जस जड़ाव

दोहा

धारापत जिम धारियाँ, सारा सहज सुभाव।
बारा धरम बखांणजै, थारा भाराराव ॥ १ ॥
बीदग बिरचो बीनड़ो, हठ गाढ़ो लेहल्ल।
नमण खमण छोड़ै नहीं, जोड़ै कर जेहल्ल ॥ २ ॥

---

(१) धारापत = धारनगर का स्वामी, राजा भोज। सारा = सब। बारा = समय। थारा = तुम्हारा। भारा राव = भारमल; यह यादवों की जाड़ेचा शाखा का क्षत्रिय कच्छभुज का राजा था और जेहल का पिता था।

(२) बीदग = विदग्ध, पंडित, चारण। बिरचो = क्रोध करना। बीनड़ो = विनती। गाढ़ो = मजबूती से। लेहल्ल = पकड़ रखने से भी। नमण = नम्रता। खमण = क्षमा। जेहल्ल = जेहा; यह भारमल का पुत्र बड़ा दानी, उदार, वीर और यशस्वी हुआ है।

भावार्थ—चारण लोगों के क्रोध करने पर भी जेहल उनका विनय ही करता है। वह अपनी नम्रता और क्षमा को नहीं छोड़ता है और उनसे हाथ जोड़ता है।

बूठा दूधाँ बादला, तूठा देव मुरार।
जेहल आज जुहारिया, काछ नरेस कुँवार॥ ३॥
रीधो साथाँ रेणवाँ, जस गाथाँ जेहल्ल।
भाराँणी बाथाँ भरे, आथाँ दिए अपल्ल॥ ४॥
भाराँणी दुख भंजणो, गुण रंजणो गहीर।
जास खजानैं जगत रो, साहिब कीधो सीर॥ ५॥
तांत तणंका जसहका, मद प्याला मतवाल।
धोलहराँ चमराँ ढुलै, ऊ भाराणी भाल॥ ६॥
गुण जस गाजै सरग में, ऊनड़ लाखा भूप।
भांराणी दाता भलो, राणी जायाँ रूप॥ ७॥

---

(३) बूठा = वर्षा हुई। तूठा = प्रसन्न हुए।

(४) रीधो = रीझना, प्रसन्न होना। साथाँ = समूह। रेणवाँ = चारणों से। भाराँणी = भारमल्ल का पुत्र। बाथाँ भरे = आलिंगन करना। आथाँ = धन। अपल्ल = बिना रोक।

(५) भंजणो = मिटानेवाला। गुण रंजणो = गुण से प्रसन्न होने-वाला। गहीर = गहरा, गंभीर। सीर = हिस्सा।

(६) तांत तणंका = तांत का बाजा; सारंगी आदि। जसहका = बड़ाई का शोर। धोलहराँ = महल। चमराँ = चामर। ढुलै = हिलते हैं। ऊ = वह। भाल = देखो।

(७) सरग = स्वर्ग। ऊनड़ = यह सिंध देश का बादशाह बड़ा दानी, वीर, उदार और यशस्वी था। इसने संपूर्ण सिंध एक चारण को दान दे दिया था। यह यादवों की जाड़ेचा शाखा का क्षत्रिय था। लाखा = यह जाममोड के पैात्र फूल का पुत्र था। इसकी कीर्ति गुज-

कहिया रेहा कूड़ नँह, बेहा बायक श्रेह।
जे जेहा जेहा नहीं, त्यागी केहा तेह ॥ ८ ॥
हूँ तो हत्थाँ भामणौ, बड़ा समत्थाँ बेह।
ज्याँ जेहा जादव जिसो, नर निरमियो नरेह ॥ ९ ॥
जेहा मेहा जगत सूँ, मत बिरचो सुख मूल।
जीवाड़ै सारो जगत, श्रै अबिरच अनकूल ॥ १० ॥
पर मंडल पर दीप में, हद घर घर कथ होत।
कीरतवर जेहो कुँवर, जाड़ेचाँ घर जोत ॥ ११ ॥
नल राघव जुजठल नहीं, भू बीकम नँह भोज।
है जेहो ऊनड़हरो, है नहँ कलू हनोज ॥ १२ ॥

---

रात क्या तमाम भारतवर्ष में फैली हुई थी। यह भी जाड़ेचा था। दाता = दानी। राणी जायाँ = राजकुमारों का। रूप = सुंदर स्वरूप।

(८) रेहा = एक रेखामात्र, किंचित्। कूड़ = झूँठ। बेहा = विधाता, विधि। बायक = वचन। श्रेह = यह। जे = जो। जेहा = जेहा राजकुमार; जैसा। केहा = कैसा। तेह = वह।

(९) तो = तेरे। हत्थाँ = हाथों को। भामणौ = बलिहारी जाता हूँ। बेह = विधि, ब्रह्मा। ज्याँ = जिसने। निरमियो = बनाया। नरेह = मनुष्यों में।

(१०) मेहा = वर्षा। बिरचो = क्रोध करो। जीवाड़ै = जिवाता है, पालन करता है। श्रै = यह तो। अबिरच = प्रसन्न रहने पर ही।

(११) पर = दूसरों के। दीप = द्वीप। हद = बेशुमार। कथ = कथा। कीरतवर = कीर्त्ति ग्रहण करनेवाला। जाड़ेचाँ = यादव क्षत्रियों की एक शाखा। घर = पृथ्वी। जोत = ज्योति।

(१२) नल = निषध देश का प्रसिद्ध राजा। राघव = रावणारि

मोज महण मूरत मयण, लोयण लाज अपार।
जेहल राजकुँवार जिम, कुण अन राजकुँवार ॥ १३ ॥
गढ़ गढ़ राजा गै गुडै, गढ़ गढ़ राजकुँवार।
भुज जेहलनूँ भेटियो, ओ कोइक अवतार ॥ १४ ॥
भेद खुलै षट भाष रा, बांणी चहूँ विचार।
बीटाँणो षट बरण सूँ, जेहो राजकुँवार ॥ १५ ॥
पाव घाव सिर पनगरै, धाव नाव धजराज।
समपै भारााव सुत, करन चाव जस काज ॥ १६ ॥

---

रामचंद्र भगवान्। जुजठल = युधिष्ठिर, पांडु के बड़े पुत्र। भू = पृथ्वी। बीकम = प्रसिद्ध राजा विक्रमादित्य जिनका संवत् प्रचलित है। ऊनड़ हरो = ऊनड़ का वंशज। कलू = कलियुग। हनोज = अब तक।

(१३) मोज = रीझ, प्रसन्नता। महण = समुद्र। मयण = कामदेव। लोयण = नेत्र। कुण = कौन। अन = अन्य, दूसरा।

(१४) गढ़ = किला। गै = हाथी। गुडै = पाखर। भुज = कच्छभुज (शहर का नाम)। नूं = को, से। भेटियो = मिले। ओ = यह। कोइक = कोई

भावार्थ—किलों किलों में राजा, पाखर सहित हाथी और राजकुमार है किंतु जिसने कच्छभुज में आकर जेहल से भेट की उसे ऐसा ज्ञात हुआ कि यह कोई अवतार है।

(१५) षट = छहुं। भाष रा = भाषा के। चहुँ = चारों वेद। बीटाँणो = घिरा हुआ। षट बरण सूँ = छहों वर्णों से, षट् वर्ण को षट् दर्शन भी कहते हैं। स्वामी गणेशपुरीजी ने अपने ग्रंथ 'वीर विनोद' में इनकी गणना यों की है—

"जति जोगि संन्यासिय जंगम है, दुज चारण ये षट् दर्शन है।"

(१६) पाव = पैर। पनगरै = सर्प के, शेषनाग के। धाव = वेग।

हव जादू जस बस हुवो, जग जाहर जेहल्ल ।
चारण चाहै ज्यूँ करै, भालै भारहमल्ल ॥ १७ ॥
खून करै षट बरन पिण, कुँवर करै नँह क्रोध ।
भाराणी क्रन भोज ज्यूँ, पायो अचल प्रबोध ॥ १८ ॥
पाताँ जीवन पालगर, अनदाता आधार ।
जेहो भारहमल्ल रो, भावठ भंजणहार ॥ १९ ॥
कुढ़ता उड़ता कूदता, ओद्रकता वप आप ।
जेहो तोखै जाचणाँ, साहण इसा समाप ॥ २० ॥
मीठो बोलै हँस मिलै, पाताँ नँह ढक पल्ल ।
कर आदर मींठा कवा, जीमाड़ै जेहल्ल ॥ २१ ॥

---

नाव = नौका । धजराज = घोड़ा । समपै = देता है । करन चाव = जबरदस्ती, बड़ी इच्छा से ।

(१७) हव = अब । जादू = यादव । जाहर = प्रसिद्ध । चाहै ज्यूं = मन इच्छित । भालै = देखै ।

(१८) खून = अपराध । पिण = परंतु । भाराणी = भारमल का पुत्र । क्रन = कर्ण । ( महाभारतवाले )

(१९) पाताँ = चारणों का । जीवन = जीविका । पालगर = पालन करनेवाला । भावठ = उणारत, दिल का भाव, मनवांछित ।

(२०) कुढ़ता = शरीर समेटकर चलनेवाले । ओद्रकता वप आप = अपने शरीर की परछाईं को देखकर झिझकनेवाले । ( कुढ़ता उड़ता आदि साहण के विशेषण हैं । ) तोखै = संतोषता है । जाचणां = याचकों को । साहण = घोड़े । इसा = ऐसे । समाप = देकर ।

(२१) पाताँ = चारणों से । ढक = ढकता है । पल्ल = आँख ही

सूंम मिलै अन सहर में, सहर उजाड़ समान ।
जो जेहो बन में मिलै, बनही राजसथांन ॥ २२ ॥
जिम नोगुण अवनी अमर, जिम हिरणांखी हार ।
इम गढ़वा बाँधा गलै, जेहल राजकुँवार ॥ २३ ॥
रामायण जहड़ो रचै, कवियण जस गुण कोय ।
जेहो जसरा बायकाँ, तो पण त्रपत न होय ॥ २४ ॥
मुगत होण अभिलाष मन, जे कासी जावंत ।
आथ तणै अभिलाष इम, इण भुजनूं आवंत ॥ २५ ॥
बेहा लिख खोटा बरण, रेहा हीन रहंत ।
पात अछेहा धन लहै, जेहा धन जहवंत ॥ २६ ॥

---

पलकें। नँह ढक पल्ल = आँख नहीं छिपाता है। कवा = गास, ग्रास। जीमाडै = जिमाता है, भोजन कराता है।

(२२) सूंम = कृपण, लोभी। अन = अन्य, दूसरे। उजाड़ = शून्य, सूनसान वन।

(२३) नोगुण = यज्ञोपवीत, जनेऊ। अवनी अमर = ब्राह्मण। हिरणांखी = मृगनयनी। गढ़वा = चारण। बांधा = बांधे, तमाम को।

(२४) जहड़ो = जैसा। कवियण = कविजन। बायकां = वचनों से। तो पण = तो भी।

(२५) मुगत = मुक्ति। जे = जो। आथ = धन। तणै = की। इण = इस। भुज = कच्छभुज ( शहर का नाम )।

(२६) बेहा = विधि के, विधाता के। लिख = लिखे हुए। खोटा = बुरे। रेहा = रेखा। पात = चारण। अछेहा = अपार। धन = धन्य। जहवंत = यशस्वी।

जेहल वित दीधाँ बिना, नर ऊजलो न होय।
भाराणी लीधाँ भलम, जलहर साम्हो जोय ॥ २७ ॥
पातसाह राखै प्रसन, जेहा तो घण जांण।
मकै मदीनैं मारगाँ, ताठ सकै कुण तांण ॥ २८ ॥
सीना गजाँ गुड़ावही, तीना बडा तुरंग।
औ जेहल कीना अमर, तैं दीना तरलंग ॥ २९ ॥
तू पारस तू कलपतर, चिंतामण घण चाव।
सांमा इंद समंद तू, भारहमाल सुजाव ॥ ३० ॥

---

(२७) बित = वित्त, धन। ऊजलो = उज्ज्वल। भलम = भलाई। जलहर = बादल, मेघ। (मेघ वर्षा के पहले श्याम रंग के दिखाई देते हैं और वर्षा के पश्चात् श्वेत दिखाई देते हैं। अतः दिए बिना मनुष्य उज्ज्वल (कीर्त्तिवान्) नहीं होता है। (कवि-समुदाय में कीर्त्ति का रंग श्वेत माना जाता है।) साम्हो = सम्मुख। जोय = देखो।

(२८) प्रसन = प्रसन्न, खुश। घण जांण = बहुत समझनेवाला। मकै मदीनैं = मक्का मदीना में मुसलमानों के तीर्थस्थान हैं। मारगां = मार्ग में, रास्ते में। ताठ सकै = छीन सकता है। कुण = कौन। तांण = खैंचकर, जबरदस्ती।

(२९) सीना = छाती। गजां = हाथियों को। तीना = तैसे। तुरंग = घोड़े। अमर = मृत्यु-रहित अर्थात् इनके दान की महिमा रहेगी जब तक ये जीवित रहेंगे। तरलंग = चपल।

(३०) कलपतर = कल्पवृक्ष। घण-चाव = बहुत प्रसिद्ध। सांमा = राजा समो जो जाड़ेचा यादवों का पूर्वपुरुष गजनी का राजा था। उसके वंशज सामा कहाए। सुजाव = पुत्र।

मोताहल रहसी नहीं, हैवर हीर चमीर।
जेहलिया जाताँ जुगाँ, बाताँ रहसी बीर ॥ ३१ ॥
अत थारो जस ऊजलो, जेहल दिस दिस जोय।
हिमकर तै घट बध हुवै, हिमगिर गलजल होय ॥ ३२ ॥
सांमा दाता दीठ सह, तो दीठाँ ओ तंत।
हाथ हेक कण चाँपियाँ, मणरी खबर पड़ंत ॥ ३३ ॥
प्राणाँ नूँ तजियाँ पछै, जस सूँ जे जीवंत।
जेहा धर अंबर जितै, उणरो नँह है अंत ॥ ३४ ॥
सायर जल कपिकेत सर, पंचाली चय चीर।
याँसूँ मोजाँ आपरी, बधती जेहल बीर ॥ ३५ ॥

---

(३१) मोताहल = मोती। हैवर = श्रेष्ठ घोड़ा। हीर = हीरा। चमीर = चामीर, स्वर्ण, सोना। जेहलिया = जेहा भाराणी। जातां जुगां = युग व्यतीत होने पर। रहसी = रहेगी।

(३२) अत = अति, अधिक। थारो = तेरा। हिमकर = चंद्रमा। तै = तो। घट बध = घटता बढ़ता है। हिमगिर = हिमालय। गल = पिघलकर।

(३३) सांमा = सामो या समो के वंशज। दाता दीठ सह = सब दानियों को देखकर। तो = तुझको। ओ = यह। तंत = तत्व, सार, नतीजा। हाथ हेक कण चांपियां = पकाते समय चावलों में से एक कण को पीसने से मन भर की खबर पड़ जाती है।

(३४) प्राणांनूँ = प्राणों को। पछै = बाद में। जस सूँ = यश से। धर = पृथ्वी। अंबर = आकाश। जितै = जब तक। उणरो = उसका।

(३५) सायर = समुद्र। कपिकेत = अर्जुन। सर = बाण। पंचाली = द्रौपदी। चय = समूह। याँसूँ = इनसे, उक्त वस्तुओं से। मोजाँ =

कवि पंडित गायक कथक, मंत्री गज भड़ मल्ल ।
तो दरबार जिता तिता, जग चावा जेहल्ल ॥ ३६ ॥
तूझ तुरंगाँ दान रा, हिमगिर तलहटियाँह ।
गावै गीत तुरंगमुख, जलरख जल बटियाँह ॥ ३७ ॥
देस देस लाखा दुवा, जस थारो जेहल्ल ।
जावै पिण जावै नहीं, एह अछेरा गल्ल ॥ ३८ ॥
गीता नँह तो गीतड़ा, छंद नहीं तो छंद ।
जप नँह जपणो तूझ जस, मो घर भारहनंद ॥ ३९ ॥

---

दातव्यता। बधती = विशेष है, अधिक है। अर्जुन के बाण अनंत और अमोघ थे, जेहल की दानवीरता अपरिमित थी।

(३६) कथक = कत्थक, नाचने-गानेवाला। भड़ = शूरवीर। मल्ल = योद्धा। तो = तेरे। जिता = जितने। तिता = इतने। चावा = प्रसिद्ध है।

(३७) तूझ = तेरे। तुरंगाँ = घोड़ों का। तलहटियाँह = तलैटी तक। तुरंगमुख = किन्नरगण। जलरख = यक्ष ( वरुण के सिपाही )। जल बटियाँह = समुद्रों तक, अथवा गुह्यक और सिद्धों तक। अर्थात् तेरा जस सर्वत्र गाया जाता है—आसमुद्र आनाक यश फैल रहा है।

(३८) लाखा = लाखा फूलाणी प्रसिद्ध जाड़ेचा वीर राजा जेहल का पूर्वज था। दुवा = दूसरा। अछेरा = अछेह, अपार आश्चर्य। गल्ल = बात, कीर्तिमय कथा।

(३९) तो = तेरे। गीतड़ा = यश के गीत। जपणो = जपा जाता है। मो = मेरे। भारहनंद = भारमल के पुत्र, जेहल।

जेहल तो दिस बिदिस जस, भलहल छायो भाल ।
पूनमपतरो पसरियो, जाणै किरणाँ जाल ॥ ४० ॥
जेहल ताल खडोण हूँ, तरवर लाकड़ होय ।
हरम ढहे ढूँढा हुवै, जस अविकारी जोय ॥ ४१ ॥
तैं जेहा दीधा तुरी, मृग जीपण भलफंत ।
चढे जिकाँ अन पह चढै, तोरण वारण तंत ॥ ४२ ॥
माधव दस दस हेक त्रिढ़, अै बारह आदीत ।
एक एक तो जिम अवर, जेहा कुँण जग जीत ॥ ४३ ॥

---

(४०) भलहल = भलभलाट करता हुआ, प्रकाशमान होकर । भाल = देखकर । पूनमपतरो = चंद्रमा का । जाणै = मानो ( उत्प्रेक्षा-वाची शब्द है ) । पसरियो = फैला हुआ है । किरणां जाल = किरणों का समूह ।

(४१) ताल = तलाब । खड़ीण = वह जमीन जो हल से जोती बोई जाती है । तरवर = वृक्ष । लाकड़ = लकड़ा, सूखा ठूँठ । हरम = धनाढ्यों के महल । ढहे = गिरकर । ढूंढा = खंडहर मकान । अविकारी = नहीं बिगड़नेवाला ।

(४२) तुरी = घोड़े । जीपण = जीतने को । भलफंत = कूदते हैं । जिकां = जो । अन = अन्य । पह = राजा । तोरण = विवाह के समय । रण = युद्ध के समय । ( हे जेहल ! तैने कूदने में मृगों को जीतनेवाले ऐसे ऐसे घोड़े दान में दिए हैं जो दूसरे राजाओं को विवाह के समय पर अथवा युद्ध के समय पर चढ़ने को मिलते हैं । )

(४३) ईश्वर के १० अवतार विशेष पूज्य हैं, रुद्र भी ११ हैं और सूर्य भी १२ हैं, तेरे जैसा एक जगत् को जीतनेवाला कोई नहीं है । इसमें दातव्यता की विशेषता दिखाई है ।

कुँवर तुहालो श्रीकमल, नित भलहलतै नूर।
देखतड़ाँ दुख दूर है, पाय रजक सुख पूर॥ ४४॥
जस देसंतर जावही, रूपंतर बलहंत।
कालंतर न कलीजणो, जेहा तू जाणंत॥ ४५॥
हुवो महाकवि मंगणों, दातारां सिर भाग।
दाता मंगण भाव हैं, जेहा जस छल लाग॥ ४६॥
सिव सुसरो बाहण सदन, तिलक हार सिर तोय।
जेहल रो यां जेहडो, कहै सुजस सह कोय॥ ४७॥

---

( ४४ ) तुहालो = तेरा। श्रीकमल = मुख। भलहलतै = प्रकाशमान, तेजस्वी। नूर = रूप। देखतड़ां = देखते ही। रजक = रोजगार।

( ४५ ) देसंतर = अन्य देशों में। रूपंतर बलहंत = रूप और बल का नाश हो जाता है। कालंतर = कालांतर में भी। कलीजणो = लुप्त होता है।

( ४६ ) मंगणों = याचक। जस छल लाग = यश कराने के लिये।

भावार्थ—हे जेहल! तू है तो दानियों का मुकुट परंतु अपने यश को महाकवियों द्वारा कराने के लिये उनका याचक हो गया है।

( ४७ ) सिव सुसरो = हिमालय। बाहण = शिव-वाहन, नांदिया। सदन = शिव का घर, कैलाश। तिलक = शिव-तिलक, चंद्रमा। हार = शिवहार, मुंडमाला वा श्वेत सर्प। सिर तोय = गंगा। जेहलरो = जेहल का। यां = इन, उक्त वस्तुओं। जेहडो = जैसा। सह कोय = सब कोई।

असपतियाँ सिर ऊपरै, हेकै नव सुभ होय।
साँ देसाँ केरा तुरी, जेहल समपै जोय॥ ४८॥

सोरठा

भारा तो धन भाग, जाड़ेचा दाखै जगत।
तीखो खाग तियाग, जेहल बेटो जनमियो॥ ४९॥
भाराणी जस भार, भुज मंडण थारा भुजाँ।
ऊगै दीह उदार, पाताँ घर पूगै पवँग॥ ५०॥
सांमा तो सुभ राज, ऊगै दन ऊनड़हरा।
जेहा धरम जिहाज, कीरत काज दधीच क्रन॥ ५१॥

---

(४८) असपतियां सिर ऊपरै = बादशाहतों में बड़ी बादशाहत अथवा उत्तम जाति के घोड़े वा उन घोड़ों के सरदार। हेकै नव सुभ होय = एक के ऊपर नव शून्य, अरब (देश)। सां = उस। केरा = के। तुरी = घोड़े। समपै = देता है।

(४९) भारा = भारमल। धन = धन्य। भाग = भाग्य। जाड़ेचा = यादव क्षत्रियों की एक शाखा। तीखो = तेज। खाग = खड्ग। तियाग = त्याग, दान।

(५०) भाराणी = हे जेहल। भुज = कच्छभुज (देश)। ऊगै दीह = दिन उदय होते ही, नित्य। पातां घर = चारणों के मकान। पूगै = पहुँचते हैं। पवँग = घोड़े।

(५१) ऊगै दन = दिन उदय होते ही, नित्य, हमेशा। ऊनड़हरा = ऊनड़ के वंशज। जिहाज = जहाज।

भावार्थ—हे समोके वंशवाले, हे ऊनड़ के वंशज जेहल! तेरा राज हमेशा रहे। तू धर्म का जहाज है और कीर्ति के लिये दधीचि और कर्ण जैसा है।

जलनिध सहल जुआँण, साँमा तू बेड़ा सजै ।
भैचकि पड़ै भगाँण, मिसर अरब ऐराक मझ ॥ ५२ ॥
ऊनड़रो आचार, भाराणी भूलो नहीं ।
जेहा जग दातार, जीवै धर अंबर जितै ॥ ५३ ॥
कुरब अनेक कियाह, सोना अस जवहर समपि ।
जीवाँ जेहलियाह, सुनजर भारहमाल सुत ॥ ५४ ॥
फरहरता कपि फाल, अस दै तैं असवारियाँ ।
भाराणी भुरजाल, भुजरो भलो भवाड़ियो ॥ ५५ ॥
भाराणी भटकेह, आवै कवि पाला अठै ।
ऊतरिया अटकेह, अस पावै औराकरा ॥ ५६ ॥

---

( ५२ ) जलनिधि = समुद्र में । सहल = हवाखोरी के लिये । जुवाण = जवान । बेड़ा = नावें, नौकाएँ । सजै = तैयार कराता है । भैचकि = डरकर । भगाँण = भगदड़ । मझ = मध्य ।

( ५३ ) भाराणी = जेहल । दातार = दानी । धर = पृथ्वी । जितै = जब तक ।

( ५४ ) कुरब = प्रतिष्ठा के कार्य्य । अस = अश्व, घोड़े । जवहर = जवाहिरात । समपि = देकर । जीवाँ = हम जीते हैं ।

( ५५ ) फाल = छलांग । फरहरता कपि फाल = बंदर की तरह छलांग मारते हुए । दे = दिए । तैं = तूने । असवारियाँ = सवारी । भुरजाल = जबरदस्त किला । भलो = अच्छा । भवाड़ियो = कर दिया ।

( ५६ ) भटकेह = भटकते हुए । पाला = पैदल । अठै = यहाँ । ऊतरिया अटकेह = विश्राम के लिये ठहरते हैं । अस = घोड़े ।

तोनूँ तूकारेह, सुकवी विरदावै सदा ।
दत तू हैवर देह, जेहल जीकारा दिए ॥ ५७ ॥
ज्याँ घर जेहलियाह, है तहँ चीतरिया हुता ।
दत है जिकाँ दियाह, माँडीजै जे चीत मझ ॥ ५८ ॥
हैवरचंद हुवाह, जेहल तैं दीधा जिके ।
देखै भूप दुवाह, भारानंद चकोर भत ॥ ५९ ॥
जेहा जीण जड़ाव, गजगावाँ मिस कुँअर गुर ।
रचि सपंख हय राव दीधा तैं लाखा दुआ ॥ ६० ॥
जेहा केहा ज्याग, हैवर राखोड़ा हुवै ।
ताजी दीजै त्याग, जस लीजै सोई जगन ॥ ६१ ॥

---

( ५७ ) तोनूँ = तुझको । तूकारेह = तूकारा देकर, रैकारा देकर । विरदावै = यश-गान करते हैं । दत = दान में । हैवर = श्रेष्ठ घोड़े । देह = देकर । जीकारा = नाम के आगे 'जी' लगाकर बोलना ।

( ५८ ) जाँ = जिनके । चीतरिया हुता = चित्राम के, चित्रित किए हुए ( घोड़े ) । जिकाँ = उनको । माँडीजै जे चीतमझ = चित्त में जिनको लिखना चाहिए, अर्थात् चित्त में लिखने योग्य, सुंदर । है = हय, घोड़े ।

( ५९ ) हैवर = घोड़े । जिके = जो । दुवाह = दूसरे । भत = भांति, तरह ।

( ६० ) जीण = जीन । जड़ाव = जड़ाऊ । दुआ = दूसरा ।

भावार्थ—जेहल ! तू दूसरा लाखा फूलाणी और राजकुमारों में बड़ा है । तैंने घोड़े दान में दिए । उनके जड़ाऊ जीन और गजगाँवों के मिस से पंख लगा दिए हैं । गजगा = गचके, जीनों के चँवर बँधे हुए ।

( ६१ ) केहा = कैसा । ज्याग = यज्ञ । राखोड़ा = भस्म । ताजी = घोड़ा । जगन = यज्ञ ।

जवहर जेहलियाह, तैं न किया घोड़ाँ तणा।
दल सुध दाँन दियाह, काठी धाटी कवियणाँ॥ ६२॥
ऊनड़ हेम उदार, चंदण लाखो चक्रवती।
जेहा हुंत जुहार, हुताँ इता हूँता हुअै॥ ६३॥
राज भगीरथ राम, जुजठल जस जण जण जपै।
कीधाँ मोटा काम, नाम रहै जेहल नराँ॥ ६४॥

---

भावार्थ—हे जेहल! वह कैसा यज्ञ है जिसमें (सुंदर) घोड़े भस्म होते हैं। सच्चा यज्ञ तो वही है जिसमें घोड़े दान देकर यश प्राप्त किया जाता है।

(६२) जवहर=जौहर व्रत जिसमें विपत्ति के समय राजपूत स्त्रियाँ अपने को अग्नि की भेंट दे देती थीं। यहाँ पर 'जवहर' के शब्दार्थ जलाने या अश्वमेध यज्ञ के हैं। दल=दिल, चित्त। सुध=शुद्ध। काठी=काठियावाड़ी। धाटी=धाट के। (इन दोनों स्थानों के घोड़े श्रेष्ठ होते हैं।) अथवा धाटी=अश्वधाटी छंद कवि लोग उच्चारण करते हैं और जेहल उत्तम काठियावाड़ अश्व देता है। धाटी=हमला करनेवाला, तेजतर्रार।

(६३) ऊनड़=ऊनड़ जाड़ेचा, जेहल का पूर्व पुरुष। हेम=हेम हड़ाऊ, दानी राजा हुआ था। चंदण=चंदण सोढा क्षत्रिय राजा बड़ा दानी हुआ था। लाखो=लाखा फूलाणी प्रसिद्ध दानवीर। हूंत=से। जुहार=मिलना, नमस्कार आदि रामां स्यांमां। हुतां इता हूंता हुअै= इतने (उपरोक्त दानी राजा) हुए, उनसे मानों सबसे मिल लिया। अर्थात् जेहल राजा इतना बड़ा दानी था कि अन्य दानियों से कम नहीं था।

(६४) जुजठल=युधिष्ठिर। जण जण=प्रत्येक मनुष्य।

सांमा तू सुदतार, घर मांगण आयां घणां।
बित बगसण बडवार, हरख घणो तो डर हुवै ॥ ६५ ॥
बित विलसणरी बार, नर सठ बित बिलसै नहीं।
जावै बीत जियार, जेहल पछतावै जिके ॥ ६६ ॥
नामां कामां नेक, कीधा तैं जेहा कुंवर।
हेक रसण सूं हेक, कवियण सकै बखाण कुण ॥ ६७ ॥
दिनकर बाहण देह पाहण फूटै पोड़ सूं।
जेहल साहण जेह, साहण समुंद समापिया ॥ ६८ ॥
मिलै नहीं मकरांण, ताज केच मांझल तुरी।
जेहलिये घण जांण, मोजां दियण मँगविया ॥ ६९ ॥

---

भावार्थ—हे जेहल ! बड़े कार्य करने से मनुष्यों का नाम रह जाता है। जैसे राजा भगीरथ, भगवान् रामचंद्र और युधिष्ठिर का यश प्रत्येक मनुष्य जपता है।

( ६५ ) घणा = बहुत। बगसावण = देने में। बडवार = बड़ा। घणो = अधिक। हरख = हर्ष, खुशी।

( ६६ ) बिलसणरी = भोगने की। बार = समय। बिलसै = भोगते हैं। जियार = जीवन। बीत = समाप्त।

( ६७ ) हेक = एक। रसण = जिह्वा। कुण = कौन।

( ६८ ) दिनकर-बाहण = सप्ताश्व। पाहण = पत्थर। पोड़ सूं = पांव से। साहण = घोड़े।

( ६९ ) मकराण = मकरान, काबुली घोड़े। ताज = अरबी घोड़ा, ताजी। अथवा इन देशों में जो घोड़ों के लिये प्रसिद्ध हैं जो घोड़े नहीं मिले वैसे बढ़िया सुंदर घोड़े मँगाए। घण जांण = बहुत समझवाला।

हव जेहल रिषहाड़, सोनग पल़ जगदेव सिर।
गुर जसझंडा गाड, ऊबरिया यल़ ऊपरै ॥ ७० ॥
काल़ा जल़ रा कीप, बाहण आणै पार विण।
जस साटै जग जीप, जेहल लूटावै जिके ॥ ७१ ॥
मृग मरकट मन मीन, नाव नागरीनयण नट।
देख हुवै औ दीन, अस जेहल बगसै इसा ॥ ७२ ॥
जेहो सीहाँ जाड़, ऊबेडै ऊनड़हरो।
चारण माथै चाड़, रूपग सुण सुण राखिया ॥ ७३ ॥

---

( ७० ) हव = अब। रिषिहाड = दधीचि ऋषि का अस्थिदान इंद्र को। सोनग पल = सोनग राठोड़ ने शरीर का मांस काटकर दिया। जगदेव सिर = जगदेव पँवार ने अपना सिर कंकाली भाटण को माँगने पर दान में दिया था। गुर जस = भारी यश का झंडा ( स्तंभ ), गाड़कर स्थापन करके। ऊबरिया = रक्षित रहे, अमर हो गए।

( ७१ ) काला जल रा कीप = काले समुद्र ( ब्लेक सी ) के आस पास के देशों ( इराक, बाकू आदि ) में घोड़े अच्छी नसल के पैदा होते हैं। कीप = द्वीप का पाठांतर प्रतीत होता है। बाहण = वाहन, घोड़े। आंणै = मँगाए। पार विण = अपार। साटै = बदले में। जीप = जीतनेवाला। जिके = वे, उनको।

( ७२ ) औ = यह। अस = अश्व। बगसै = दान में देता है इसा = ऐसे। मृग आदि के एक एक गुण उन अच्छे घोड़ों में हैं जो दान में जेहल राजा देता है।

( ७३ ) सीहा = सिंहों की। जाड़ = डाढ़ें। ऊबेडै = उखाड़ सकता है। चाड़ = चढ़ा रखे हैं। रूपग = यशकविता।

कुण जावै कांबोज, मिसर अरब ऐराक मझ।
भुज जेहो क्रन भोज, अस रीझाँ बगसै उसा ॥ ७४ ॥

इति जेहुल जस जडाव।



( ७४ ) कुण = कौन। कांबोज, मिसर, अरब और ऐराक के घोड़े प्रसिद्ध होते हैं। भुज = कच्छभुज में। रीझाँ = प्रसन्न होकर। उसा = वैसे।

इति जेहुल जस टीका समाप्त।

## ( २ ) अथ कायरबावनी

सिव सिवसुत हिमगिरसुता, बिसनु दिवाकर बंद ।
अब कायर अपहास री, रचना रचूँ अमंद ॥ १ ॥
आग न जागै आँखियाँ, तिण सिर दीधाँ तंत ।
पल पल मुख पुलकावणो, कायर ही उचकंत ॥ २ ॥
दिन नूँ रजनी दाखियाँ, दाखै तारावंत ।
न दे ओहड़ो वाँ नराँ, कनैं म राखो कंत ॥ ३ ॥
कंथ म राखो कायराँ, करै नजर जो कोड़ ।
दोयण दल़ बीटोदियाँ; छल़ कर जावै छोड़ ॥ ४ ॥
कंथ सुहावै ज्यूँ करो, कायर नावै काज ।
रहै न कायर राज में, रहै जिकाँ वर राज ॥ ५ ॥

---

( १ ) सिवसुत = गणेश । हिमगिरसुता = पार्वती । दिवाकर = सूर्य्य । बंद = नमस्कार करके । अपहास री = उपहास की ।

( २ ) आग = अग्नि, तेज । जागै = प्रज्वलित होता है । तिण = उसके । तंत = निश्चय । ही = हृदय । उचकंत = उछलने लग जाता है, धड़कने लग जाता है ।

( ३ ) नूं = को । रजनी = रात । दाखियाँ = कहने पर । ओहड़ो = उलटा जवाब । म = मत । कनैं = पास, नजदीक ।

( ४ ) दोयण = शत्रु । दल़ = फौज, सेना । बींटोदियाँ = घेरा डालने पर ।

( ५ ) कंथ = कंत, पति । सुहावै = अच्छा लगै । नावै = नहीं आता है । जिकां = जिनके ।

गाडाँ भरिया गोलणाँ, सूनो सदन सुरंग ।
कंथ घणाँ ही कायराँ, जाणीजै इम जंग ॥ ६ ॥
कंथ म राखो कटक में, नर कायर निरलज्ज ।
काला बलदाँ काढ़जै, काँकल जीपण कज्ज ॥ ७ ॥
काल न आवै कायराँ, बालम बिसवा बीस ।
पकड़ै रण घर पंथ नूं, पकड़ै नँह पाँडीस ॥ ८ ॥
कायर अधरम कुजस सूँ, नीच न डरपै नाह ।
डरपै परदल देखियाँ, रण तज लागै राह ॥ ९ ॥
लाखाँ सठ दे लीजिए, पंडित गुण भरपूर ।
कायर लाखाँ बेचकर, साहिब लीजै सूर ॥ १० ॥

---

( ६ ) गोलणाँ = गुलामों से । सूनो = शून्य । सुरंग = सजा हुआ । घणाँ = बहुत । इम = इस प्रकार । जंग = युद्ध ।

( ७ ) कटक = युद्ध, फौज । बलदाँ = बैलों पर । काढ़जै = निकाल देना चाहिए । कांकल = युद्ध । जीपण = जीतने को । ( प्राचीन काल में देश-निर्वासन दंड के समय दंडित पुरुष का काला मुँह, काले कपड़े करके काली सवारी ( बैल या गधा ) पर बैठाकर देश बाहर कर देते थे ।

( ८ ) बालम = स्वामी, पति । बिसवा बीस = निश्चय ही । पकड़ै रण घर पंथ नू = युद्ध से घर का रास्ता पकड़ता है अर्थात् युद्ध से घर भाग जाता है । पाँडीस = तलवार ।

( ९ ) नाह = पति, स्वामी । डरपै = भय करता है । पर-दल = दूसरों की सेना को । लागै राह = भाग जाता है ।

( १० ) सठ = शठ, मूर्ख । साहिब = हे स्वामी । सूर = शूरवीर ।

भेष लियाँसूँ भगत नँह, है नँह गहणाँ हूर।
पोथी सूँ पंडित नहीं, ससतर सूँ नँह सूर ॥ ११ ॥
आवै अँनदातार नूँ, भारथ खलाँ भलाय।
पितरेसुर जिण रा पड़ै, नरक बिचालै न्याय ॥ १२ ॥
ज्यूँ कुकवि की जीभ में, ब्रह्मसुता नँह बास।
त्यूं कायर री तेग में, नँह कालिका निवास ॥ १३ ॥
अदताँ केरी अत्थ ज्यूँ, कायर री किरमाल।
कोड़ प्रकाराँ कोससूँ, नँह पावै नीकाल ॥ १४ ॥
मंजन करै सधीर मन, सूरा साराँ धार।
कायरड़ा मंजन करै, आँसू धार मझार ॥ १५ ॥

---

( ११ ) गहणाँ = भूषणों से, जेवरों से। हूर = सुंदर। भगत = भक्त। पोथी = पुस्तक। ससतर सूँ = शस्त्र से।

( १२ ) अँनदातार = रोटी देनेवाला। भारथ = युद्ध में। खलाँ भलाय = शत्रुओं को देकर, शत्रुओं के सिपुर्द करके। पितरेसुर = पितृश्वर। बिचालै = अंदर। न्याय = ठीक ही है।

भावार्थ—जो अपने अन्नदाता को युद्ध में शत्रुओं के सिपुर्द कर आता है उसके पितृश्वरगण नरक में पड़ते हैं।

( १३ ) ब्रह्मसुता = सरस्वती। तेग में = तलवार में।

( १४ ) अदताँ = कृपणों। केरी = की। अत्थ = धन। किरमाल = तलवार। कोस सूँ = कोष से, खज़ाने से, तलवार की म्यान से।

( १५ ) मंजन करै = स्नान करता है। सधीर = धैर्यसहित। साराँ धार = तलवारों की धार में।

आँसूँ नाखै आँख सूँ कर हूँता किरमाल़।
भागल नँह नाखै भिड़ज, असहाँ सिर आताल़॥ १६॥
बरणी कायरता बड़ी, खोड़ाँ माँझल खोड़।
देखै खल़ मुख मैं दिवै, तेग थकाँ त्रण तोड़॥ १७॥
कहणो गोल़ाँ हूँत की, डोल़ाँ हूँत डरंत।
खल़ दल़ केरी खेह सूँ कायर खेह करंत॥ १८॥
काँकल़ समै कुबेलियाँ, म दे संग महमाय।
निजराँ आगै निमष मैं, हार मोर ह्वै जाय॥ १९॥

---

( १६ ) नाखै = गेरते हैं, पटकते हैं। भागल = युद्ध से भागने-वाला, कायर। भिड़ज = घोड़ा। असहाँ सिर = शत्रुओं के ऊपर। आताल = तेजी से।

( १७ ) खोड़ाँ = ऐबों। खल = शत्रु। दिवै = देते हैं। थकाँ = मौजूद होने पर।

भावार्थ—कायरता सब ऐबों का ऐब कहा गया है। फिर भी कायर हाथ में तलवार होने पर भी शत्रु को देखकर मुख में तृण दे लेता है अर्थात् अपनी दीनता प्रकट करता है।

( १८ ) गोलाँ हूँत = तोपों के गोलों से। की = क्या। डोलाँ हूँत = आँखों से। खेह सूँ = रज से। खेह करंत = खाक धूल करते हैं अर्थात् कुछ नहीं करते हैं।

( १९ ) समै = समय पर। कुबेलियाँ = खोटे साथियों का। म = मत। महमाय = हे देवी। हार मोर ह्वै जाय = ( 'चित्र का मयूर हार को निगल गया था', यह एक किंवदंती है ) चित्रित मयूर के आगे हार हुआ जैसे अर्थात् गायब हो जाता है।

जाणै बल्लभ जीवणो, कायर नाँणै कोह ।
लोपै साँकल लोह री, लख रण नागो लोह ॥ २० ॥
आवै लोही ईखियाँ, तन ज्याँ, भड़ाँ तिँवाल ।
अचरज किसो अचेत है, देख लोह विकराल ॥ २१ ॥
ज्यूँ कामण पोसाक कर, पाछानूँ पेखंत ।
भागल पाछे भालही, भाजंतो इण भंत ॥ २२ ॥
दव विण सारा दाहिया, अथवा खारच अंग ।
नर कायर बाँछै नहीं, जिण घर माथै जंग ॥ २३ ॥
करसण सेही स्याल बिल, गिर त्रिय बाँभण गाय ।
समरांगण मँह साधणा, चाहे चित्त चलाय ॥ २४ ॥

---

( २० ) बल्लभ = प्रिय, प्यारा । जीवणो = जीवन को । नाणै = नहीं लाता है, नहीं करता है । कोह = क्रोध । नागो लोह = नंगा शस्त्र ।

( २१ ) लोही = खून । ईखियाँ = देखने से । भड़ाँ = योद्धाओं को । तिंवाल = चक्कर । किसो = कैसा ।

( २२ ) कामण = स्त्री । पोसाककर = कपड़े पहिनकर । पाछानूँ = पीछे की ओर । भालही = देखती है । भाजंतो = भागता हुआ । भंत = भाँति, तरह ।

( २३ ) दव = अग्नि । विण = विना । दहिया = जला, या जलाया । खारच = खारिज, बेकार । बाँछै = चाहै । माथै = ऊपर, में । अर्थात् कायर ऐसा डरपोक होता है कि घरों की मामूली लड़ाई में जाना नहीं चाहता । उसकी तरफ से चाहे सारा घर या वन जल जाय या तबाह हो जाय चाहै शरीर का कोई अंग ही कट जाय और खारिज हो जाय ।

( २४ ) करसण = किसान । सेही = एक पशु जिसके शरीर पर लंबे लंबे काँटे से होते हैं । स्याल = श्रृगाल । बाँभण = ब्राह्मण ।

लाजालू बागाँ मही, कायर कटकाँ माँहि ।
परसे नरकर रो पवन, सकुचै संसो नाँहि ॥ २५ ॥
त्रण दाँताँ लेणा तुरत, आडा देणाँ पाँण ।
भारथ जे पड़ भागणाँ, औ कुभटाँ अवसाँण ॥ २६ ॥
भागल भारथ भीड़ में, बाणी सह बिसरंत ।
मुख बापूड़ो मावडी, भाईड़ो भाषंत ॥ २७ ॥
काँकण समै कुबेलियाँ, सरकण तणों सुभाव ।
निगुणाँ थिर रोपै नहीं, पाव घड़ी ही पाव ॥ २८ ॥
नर कायर आँणै नहीं, लूँण लिहाज लगार ।
धोलै दिन छोडै धणी, अणी मिलै उण बार ॥ २९ ॥

---

कायर मनुष्य युद्ध में किसान, स्त्री, ब्राह्मण, गाय बन जाता है अथवा सेही ( शृगाल ) के समान बिल में वा पहाड़ की गुफा में छुप जाता है ।

( २५ ) लाजालू = लजवंती, छुईमुई । परसे = स्पर्श करने से । सकुचै = संकुचित होते हैं । संसो = संशय ।

( २६ ) त्रण = तृण । दाँताँ = दंतों में । पाँण = हाथ । औ = यह । कुभटाँ = कायरों के । अवसाँण = मौके ।

( २७ ) भीड़ में = झुंड में । बिसरंत = भूल जाता है । बापूड़ो = बेचारा, दीन । मावड़ी = माता । भाईड़ो = भाई ।

( २८ ) सरकण = खिसकना, भगना । पाव = पैर ।

( २९ ) लूँण = नमक । लगार = जरा भी । धोलै दिन = दिन ही में, प्रगट में । धणी = स्वामी । अणी = सेना । उण बार = उस समय ।

राजा सिंहल दीपरे, तोनूँ दीध त्रसींग।
खितपुड़ गूजर खंडरा, सिंघ बधे तैँ सींग ॥ ३१ ॥
पूताँ जायाँ कवण गुण, अवगुण कवण धियाँह।
जावा न दियौ प्रगट जग, सिंघल सिंघ जियाँह ॥ ३२ ॥

---

( ३१ ) त्रसींग = जबरदस्त। खितपुड़ = ( क्षिति-पट ) पृथ्वीतल। सींग = बहादुरी, हौसला।

भावार्थ—यहाँ ३०वें और ३१वें दोहे का एक साथ भावार्थ लगेगा )। पद्मिनी जाति की युवती को, जिसका मुख चंद्रमा के सदृश है और चाल हंस की सी है और जिसकी स्वाभाविक शरीर की गंध से भौंरे रात-दिन उसके पास रहते हैं, सिंघल द्वीप के राजा ने तुझको जबरदस्त समझकर दिया। हे सिद्धराज, जैसे जैसे विजयार्थ तू आगे बढ़ता है वैसे वैसे गुजरात की भूमि और तेरा हौसला बढ़ता जाता है।

( ३२ ) पूताँ = पुत्र। कवण = कौन। धियाँह = पुत्रियाँ। जियाँह = उन्होंने, पुत्रियों ने।

भावार्थ—संसार के अधिकांश भाग में यह रीति है कि पुत्र होने पर मनुष्य खुशी मनाते हैं और पुत्री होने पर विशेष प्रसन्न नहीं होते। इस दोहे में उसी का उल्लेख किया गया है।

पुत्रों के जन्म लेने से तो क्या गुण उत्पन्न होते हैं ( जो प्रसन्नता होती है ) और पुत्रियों के जन्म से क्या अवगुण उत्पन्न होते हैं ( जो विशेष प्रसन्न नहीं होती ) ? देखो पुत्रियों से यह बड़ा भारी लाभ हुआ कि उन्होंने सिद्धराज जयसिंह को सिंघल में जाने नहीं दिया यह बात सब संसार जानता है। ( सिंघल के राजा ने जयसिंह को अपनी पुत्री ब्याही थी यहाँ उसी की तरफ इशारा है। )

भीमा धुनी पयस्वनी, गोदावरी गहीर।
ऊँनत भद्रा पूरणा, किसना निरमल नीर॥ ३३॥
सिंध ताम्रपरणी प्रमुख, नदियाँ ते नरनाह।
हैवर ढोया भीम हर, गिराँ उतंगाँ गाह॥ ३४॥
देख वेद विद्या दिखण, पूज दुजाँरा पाव।
दीधा दान अनेक विध, सविनय तैं सिधराव॥ ३५॥
देव हरी हर दिखण में, पूजै परम प्रवीत।
कीधो आछो करनरा, जनम सफल जगजीत॥ ३६॥
अनमी कंध नमाविया, नाणाँ भरै नरेस।
जीतो तूँ जैसिंघदे, दिखण तणाँ सौ देस॥ ३७॥

---

( ३३ ) भीमा = नदी का नाम। धुनी = नदी। पयस्वनी = पानी-वाली ( नदी )। गहीर = गहरी। ऊँनत भद्रा = तुंगभद्रा नदी दक्षिण में। किसना = कृष्णा दक्षिण की नदी।

( ३४ ) सिंध = सिंध नदी वा समुद्र। ताम्रपरणी = दक्षिण की नदी। हैवर = घोड़ा। ढोया = चलाया वा ले गया। उतंगाँ = ऊँचे। गाह = खूँदकर, चढ़कर। इन नदियों के नामों से वे देश संकेत से जानने चाहिएँ जो इन नदियों के पास वा बीच में हैं; यथा गोदावरी कृष्णा के बीच में आंध्र देश।

( ३५-३६ ) इन दोहों में विद्वानों को दान व सम्मान करने का वर्णन है। करनरा = कर्णराज के पुत्र ( जयसिंह ) के।

( ३७ ) अनमी = बिना नए हुए, बिना झुके हुए। नमाविया = झुके, नमे। नाणाँ = रुपये। भरै = दिए। दिखण तणाँ = दक्षिण के।

खेह नाँख हैवर खुराँ, अनराजाँ उतबंग।
अलहणपुर आयो अडर, औ सिधराव अभंग ॥ ३८ ॥
सोमेस्वर अवतार सुण, सोलंकी सिधराव।
कही छतीसी बंक कवि, जिणरै अरथ जड़ाव ॥ ३९ ॥

इति सिधराव-छतीसी सम्पूर्ण।

---

( ३८ ) खेह = धूलि। नांख = डालकर। खुरां = घोड़े के सुम अन = अन्य। उतबंग = सिर पर। अभंग = सही सलामत, विजयी होकर।

( ३९ ) सोमेश्वर = महादेव, शिव।

इति सिधराव छतीसी टीका सम्पूर्ण।

## (७) अथ वचन विवेक पच्चीसी

ऊतरती बाताँ करै, औराँरी अणबंध।
निज मुख पाँणी ऊतरै, ईखै नँह मद अंध॥ १ ॥
बैरीरी ही बत्तडी, करै नहीं कुल़वंत।
बात बुरी मिल़ मिंत्ररी, कुल़ बाहिरा करंत॥ २ ॥
काचड़गाराँ ऊपरा, राम तणो है रीस।
काचड़गारा कूड़चा, बगड़ै बिसवाबीस॥ ३ ॥
जग में नर हल़का जिकै, बोलै हल़का बोल।
आप तणै मुख आपरो, मूरख करदे मोल॥ ४ ॥
पर निंदा आठूँ पहर, चाटै बिषरी चाठ।
क्यों नँह तू प्राणी करै, पंच रतनरो पाठ॥ ५ ॥

---

(१) ऊतरती = खोटी। औराँरी = दूसरों की। अणबंध = बेशुमार। पांणी ऊतरै = लजाना, शर्मिंदा होना। इखै = देखना। इसै—पाठा०—इकै।

(२) बत्तडी = बात। मिंत्ररी = मित्र की। कुल़बाहिरा = नीच कुल़वाले।

(३) काचड़ = बुराई। गारां = वाला। काचड़गारा = बुराई करनेवाला। रीस = क्रोध। कूड़चा = बुराई से। बगड़ै = बिगड़ते हैं। बिसवाबीस = निश्चय ही।

(४) हल़का = नीच। आपरो = अपना। मोल = मूल्य, क़ीमत।

(५) आठूँ पहर = अष्ट पहर, रात-दिन। बिषरी = विष की, जहर की। चाठ = खाद्य वस्तु।

पैंड पैंड ज्याँरा पिसण, त्याँराँ कड़वा बैंण।
जग जाँनूँ देखै जलै, नहिँ थाटाँ है नैंण ॥ ६ ॥
जोय बंक जलजात ज्यौं, संजुत संत असंत।
बड़वानल कड़वा वचन, जल भलपण जाणंत ॥ ७ ॥
चँदण लपटै मिणधरण, रीझै साँभल राग।
पिण मुख माँझल जहर तै, निंदवियो जग नाग ॥ ८ ॥
बाँका बिष फल नीपजै, ज्यों बिष तररी डाल।
यूँ दुरजणरी जीभड़ी, रैकारो कै गाल ॥ ९ ॥
जीकारो अमृत ज्युँही, भावै जगनूँ भाल।
है रैकारो आक पय, गरल बराबर गाल ॥ १० ॥

---

( ६ ) पैंड पैंड = पग पग पर। पिसण = दुष्ट, शत्रु। त्याँरां = उनके। जाँनूँ = तिनको। थाटां = प्रसन्न।

( ७ ) जल जात = कमल; जल और उसमें उत्पन्न वस्तु।

( ८ ) मिण = मणि। मिणधरण = सर्प। रीझै = प्रसन्न होता है। सांभल = सुनकर। राग = गायन। पिण = तो भी। मांझल = में, अंदर। निंदवियो = निंदा की।

( ९ ) नीपजै = पैदा होते हैं। तररी = वृक्ष की। डाल = टहनी। यूँ = इस तरह। जीभड़ी = जिह्वा में। रैकारो = ओछे वचन, नीच वचन। कै = अथवा। गाल = गाली गलौज।

( १० ) जीकारो = 'जी' शब्द लगाकर बोलना; जैसे—रामजी, रतनूँजी आदि। भावै = अच्छा लगता है। जगनूँ = संसार को। भाल = देखो। आक = आकड़ा ( वृक्ष-विशेष )। पय = दूध। गरल = जहर।

टीकारो मालक तिको, जीकारो मुख जास ।
उणसूँ एँकारो किसूँ, मुख रैकारो हास ॥ ११ ॥
सज्जन बाँधै पाल़ सिर, सीसा छकियाँ गाल़ ।
दुरजण फोड़ै गाल़ दै, प्रीत सरोवर पाल़ ॥ १२ ॥
गाल़ न ऊठै गूमड़ो, ऊठै झाल़ अकत्थ ।
जिणनूँ सज्जन वैण जल, सांत करण समरत्थ ॥ १३ ॥

सोरठा

बिष मुख जास बसंत, मीठा बोलाँ हँस मरै ।
उरग तणो कर अंत, मोर प्रकासै एह मत ॥ १४ ॥

---

( ११ ) टीकारो = टीकाई, प्रधान, सर्वोच्च । मालक = मालिक, पति । तिको = उसको, वह । जास = जिसके । उणसूँ = उससे । एँकारो = ऐं कार, मनोमालिन्य । रैकारो = ओछे वचन; जैसे—रतन्या, भगवान्या आदि । हास = हँसी में ।

( १२ ) पाल़ = बंध । छकियाँ = खूब, यथेच्छ । गाल़ = गलाकर, तपाकर भरना ।

( १३ ) ऊठै = उत्पन्न होना । गूमड़ो = फोड़ा । झाल़ = क्रोधाग्नि, जलन । अकत्थ = अकथनीय, बहुत भारी । जिणनूँ = जिसके लिये । वैण = वचन । सांत = शांत ।

( १४ ) जास = जिसके । बोलाँ = वचनों से । हँस मरै = हँसकर मर जाते हैं वा लज्जित हो जाते हैं । उरग = सर्प । तणो = का । एह = यह । मत = बात, उदाहरण ।

गाल़ लुगायाँ गावही, नर मुख उचत न गाल़ ।
अमल गाल़ मनवार कर, का सुभ वचन उगाल़ ॥ १५ ॥
आद अंत दुय अंक, नाँम जिका बिन नीड रो ।
बात भली आ बंक, राख दूर निज रसण सूँ ॥ १६ ॥
करण घाव पर काल़जै, जीभ प्रतख जमडाढ़ ।
जाझी ह्वै ता जीभ सूँ, कड़वो बैंण न काढ़ ॥ १७ ॥
जीकारो अनमुख जुड़ै, आ जगनूँ अभिलाख ।
जीकारो दो जगतनूँ, रैकारो मत राख ॥ १८ ॥
ताल बाल दीजै नहर, मनखाँ फूलाँ माल़ ।
बल़दां दीजै नाल़ घी, पण नँह दीजै गाल़ ॥ १९ ॥

---

( १५ ) लुगायां = स्त्रियां। उचत = उचित; ठीक । अमल = अफीम। गाल़ = गलाकर । मनवार = निहोरा, खातिरी । उगाल़ = निकाल ।

( १६ ) नीड = घोंसला । घोंसले को खगालय भी कहते हैं जिसके आदि अंत के अक्षर जाने से 'गाल' रह जाता है । रसण = रसना, जीभ ।

( १७ ) पर = दूसरों के । काल़जै = हृदय पर । प्रतख = प्रत्यक्ष । जमडाढ़ = यमदंष्ट्रा, गहरा घाव करनेवाली कालरूप कटारी । जाझी = अधिक । म = मत, नहीं । काढ़ = निकाल ।

( १८ ) अनमुख = अन्यमुख, दूसरों के मुंह से। जुडै = प्रयोग में आवे, बोलने में आवे । अभिलाख = इच्छा ।

( १९ ) ताल = तालाब । बाल दीजै = मोड़ दीजिए । मानखां = मनुष्यों को । बल़दां = बैलों को । नाल = बांस की नली से । घी = घृत ।

राम नाम चंगो रतन, सो मुनिराजाँ माल़।
पिल बाँधो बाधै गलै, गलै म बाँधो गाल़॥ २०॥
राखो आगै रसणरै, राघव नाम रसाल़।
मुख माँझल़ आँणो मती, गिणँ अबक ज्यूँ गाल़॥ २१॥
जीकारो बतल़ाव जग, जस जग हूँत न जाय।
जीहा साबल़ चाल तू, काबल़ बाल़ कहाय॥ २२॥
पड़ै खरच नाँणा प्रगट, जीमण मीठै जोय।
बाँका मीठै बोलणैँ, नाँणा खरच न होय॥ २३॥
पंखी बोलै मोर की, मीठा जग मोहंत।
जन मीठा बोला जिके, क्यूँ जग बस न करंत॥ २४॥
पारख कीधी पंडिताँ, सरब मिले संताँह।
ज्याँरै जीभ भलाइयाँ, त्याँरै भाग भलाँह॥ २५॥

---

( २० ) पिल = जबरदस्ती। बाधै = सम्पूर्ण, तमाम। म = मत, नहीं।

( २१ ) मांझल़ = मध्य, बीच में। आणो = लावो। मती = मत, नहीं। अबक = अकथ्य।

( २२ ) बतल़ाव = बोलो। जीहां = जीभ से। साबल़ = ठीक ठीक। काबल = बुरे बचन, गाली आदि। बाल़ = जलाओ। कहाय = कहने को।

( २३ ) नांणा = रुपये। जीमण = ज्योनार, दावत।

( २४ ) मीठा बोला = मीठे बोलनेवाले। जिके = जो।

( २५ ) पारख = परीक्षा। ज्यांरै = जिनके। त्यांरै = उनके। भाग = भाग्य, तकदीर।

जठै तठै इण जगत में, जीकारो श्रीकार।
बाल़ो जसरा बायकाँ, तूकारो तनसार॥ २६॥
राखी जाया राजव्याँ, सहजाँहूँ बलिहार।
तूकारो तारीफियाँ, बरसो सोना धार॥ २७॥
कुवचन मुख कहणो नहीं, सुवचन कहणो सुद्ध।
बचन विवेक पचीसिका, इम आखै अविरुद्ध॥ २८॥

इति वचन विवेक पच्चीसी संपूर्ण।

---

( २६ ) जठै = जहाँ। तठै = वहाँ। श्रीकार = श्रेष्ठ। बाल़ो = प्यारा। बायकाँ = वचनों में। तनसार = तन को छेदनेवाला, "तूकारो" शब्द का विशेषण है। तनसार—पाठाँ०—ततसार।

( २७ ) जाया = पैदा किया। राजव्याँ = राजपुरुषों को। सहजाँहूँ = स्वभाव को।

( २८ ) इम = इस प्रकार। आखै = कहते हैं।

इति वचनविवेक-पच्चीसी टीका संपूर्ण।

## ( ८ ) अथ कृपण-पच्चीसी

माहव सूम मिलाव मत, अैड़ा घराँ हिसाब।
के हल्लर फल्लर करै, पावै कल्लर राब॥ १ ॥
अदताराँ घर ऊख रस, नँह कारण मिसठाँण।
मन कारण मिस ठाँणरो, जठै भूख रस जाण॥ २ ॥
ऊख गिरी धर ऊपरै, यल़ खाँडाँमय आब।
तूम्बाँ मीठम होय तो, सूबाँ होय सबाब॥ ३ ॥

---

( १ ) माहव = माधव, हे कृष्ण। अैड़ा = ऐसे। के = कई प्रकार से। हल्लर फल्लर करै = टालमटोल करते हैं। कल्लर = खट्टी और पतली। राब = राबड़ी; एक प्रकार का पेय पदार्थ जो बाजरा, गेहूँ आदि से बनाया जाता है। पाठा० ( M* ) माहव सूम मिलाव मत, आडा घरां असाव। ( S† ) माहव सूम मिलाव मत, आयें घर असवाह। पावै ..... राब—पाठा०—पावे कल्लर राह।

( २ ) अदतारां = सूमों के। ऊख = ईख, सांठा। जठै = जहाँ। भूख रस जाण = भूख भी रस के समान है। अदतारां—पाठां०—(S) अदतारो। मन—पाठां०—( S ) इण। रस = पाठां०-( S ) मां।

( ३ ) यल़ = इला, पृथ्वी। खांडांमय = शर्करामय। आब = पानी। सबाब = पुण्य। ऊख......ऊपरै—पाठां०—( M ) उरग गरी धर ऊपरा, ( S ) उर धररी घर ऊपरां। यल़...आब—पाठां०—( M )

---

*(M) ऐसा चिह्न है वहाँ बा० मुरारिदानजी की पुस्तक का पा० है।
†( S ) यह चिह्न जहाँ है वहाँ सीतारामजी की पुस्तक का पाठ है।

अदता टाणाँ ऊपरै, नाणाँ खरचै नाँहि।
हाथ घसै निरधन हुवाँ, माँखी ज्यों जग माँहि ॥ ४ ॥
सावण मास सुहावणो, लागै झड जल लूँम।
उण दिन ही आसव तणी, सोरभ नँह ले सूँम ॥ ५ ॥
हुवै मुवाँ बिन मुकत नँह, भै बिन हुवै प्रीति।
सुधा पियाँ बिन अमरपद, ह्वै न दियाँ बिन कीत ॥ ६ ॥
भूपत भणकाराह, जसरा जिके न जाँ लिया।
ताँ ताँ तणकाराह, गाणाँ क्यों गरबीजिया ॥ ७ ॥

---

तल खांडां महिताब, ( S ) तल खाडा मही ताव। तूम्बां...तो—पाठां०—( M ) तूंबा मीठ महोल तो, ( S ) सूबां मीठम होय तो।

( ४ ) टाणां = विवाहादि उत्सव। नाणां = रुपया पैसा। घसै = घिसते हैं, मलते हैं। हाथ...हुवां—पाठां०—( S ) हाथ पसारे धन लुवो।

( ५ ) लागै झड जल लूँम = खूब वर्षा होती है। आसव = बढ़िया शराब। सोरभ = सुगंधि। लागै...लूँम—पाठां०—( S ) लागै कडजा लूँम। सोरभ...सूँम—पाठां०—( S ) सुरभ न लाए सूँब।

( ६ ) मुवां बिन = मरे बिना। मुकत = मुक्ति। भै = भय, डर। कीत = कीर्ति। मुवां—पाठां०—( S ) गुणां। ह्वै न—पाठां०—(S) केण।

( ७ ) भणकाराह = भणकारे, कान में शब्द पड़ना। जसरा = यश के। जिके = जो। जां = जिन्होंने। तांतां तणकाराह = तांत के वाद्ययन्त्र, सारंगी आदि। गाणां = गायन। गरबीजिया = गर्व करते हैं।

भावार्थ—जिन राजाओं ने यश के शब्द नहीं सुने, उनका सारंगी आदि वाद्ययन्त्रों से गर्व करना वृथा है क्योंकि उनका यश कोई भी नहीं

ऊतर मीठा आखराँ, नीपण खारै साव।
सीलोही बन जालवै, उत्तर हंदो बाव॥ ८ ॥
कल में बुधवंता करै, साँपड विमल शरीर।
पाँण न मूढ़ पखाल़ही, नदी बहंतै नीर॥ ९ ॥
जोईजै निज घर दियो, पर घर दियो निकाज।
आपस में हम ऊचरै, सब कूँ जस सज साज॥ १० ॥
उत्तर नूँ खाली कहै, उर ज्याँ बड़ो अँधेर।
उत्तर दिसा सुमेर है, उत्तर माँहि कुबेर॥ ११ ॥
जस थहरैं तो जीभ में, कृपा हूँत विधि कीध।
मँहँरे तो मृगसींग में, पैठो बान पसीध॥ १२ ॥

---

करता है। जसरा...लिया। पाठां०—(M) जसरा जिके न जालियां। (S) जसरा जिके न जाँणिया। गाणां......गरबीजिया—पाठां०—(M) गीणउ कू गजीया, (S) गीणत कूँ गरबीजिया।

(८) आखराँ = अक्षरों से। नीपण = निपुण, चतुर। खारै = खारा। साव = स्वाद, जायका। सीलोही = शीतल ही। हंदो = का। बाव = वायु। नीपण = पाठां०—(S) नोपिण।

(९) कल = संसार। साँपड = स्नान करके। पाण = पाणि, हाथ। पखाल़ही = धोते हैं। कल = पाठां०—(M) कुल।

(१०) जोईजै = जलाना चाहिए, देखना चाहिए। निकाज = व्यर्थ। जोईजै—पाठां०—(S) जो दूजे। हम—पाठां०—(S) इम। सब...साज—पाठां०—(S) सूँमां कुजस समाज।

(११) ज्यां = जिनके। उत्तर...कहै—पाठां०—(M) उत्तर नँह लखि यों कहै, (S) उत्तर उखोली कहै। ज्यां—पाठां०—(S) ज्यों।

(१२) थहरैं—ठहरता है। तो = तेरे। मँहँरे = मेरे। मृग-

अंगण मंगण आवियाँ, उत्तर बेगो अप्प।
एह महा ध्रम आतमा, ऐ तीरथ ऐ तप्प॥ १३॥
दरब किसी ओपम दियाँ, तो सूँ है सह कोय।
तो सारीखो तुहिज तू, अवर न दूजो कोय॥ १४॥
सोना हंदी लंक सुण, जग तरसै सह जीव।
जगत पंथ कोय न गिणै, गत थारी हयग्रीव॥ १५॥
करूँ अरज कमलालया, त्यागाँ बार न तुज्ज।
जिण दिन ओ जग छाँडस्याँ, उण दिन तोसूँ कज्ज॥ १६॥

---

सींग में—प्राचीन काल में शिकार करने में धनुष की कोटि में मृगों के सींगों को उलझाकर उनको जीता पकड़ लेते थे। कृपण को यश मिलना ऐसा ही कठिन है।

( १३ ) अंगण = आंगन, घर में। मंगण = भिखारी। बेगो = जल्दी। अप्प = दे।

( १४ ) दरब = द्रव्य। ओपम = उपमा। सारीखो = समान, बराबर। अवर = अन्य, और। दरब—पाठां०—(S) देख। है—पाठां०—(S) कै।

( १५ ) जगत पंथ = संसार का मार्ग, जन्म मृत्यु। गत = गति। थारी = तुम्हारी। हयग्रीव = हे ईश्वर। जगत......गिणै—पाठां०—(S) जग पत कोय जाके नहीं।

( १६ ) कमलालया = लक्ष्मी। बार = अभी। ओ = यह। छाँडस्याँ = छोड़ेंगे। उण = उस। करूँ—पाठां०—(S) कंस। त्यागाँ... तुज्ज—पाठां०—(M) भांगा भार मनज्ज, (S) भाछां मार मचज्ज। छाँडस्याँ—पाठां०—(M) छेड़सी, (S) चंडसी।

गरक घणौ जल गूदड़ा, ले तन सूँ लपटाय।
अत्थ वत्थ भर काडवै, मंदिर जलताँ माय॥ १७॥
मूल बरण उणाईसमो, इक बीस मय आन।
साधहु विध तुम जतन सो, बिस्नुक भो भगवान॥ १८॥
रहो बीवरे रामरस, अनरथ घणो अलंत॥
याहिज है धम आतमा, ऐ तीरथ ऐ तंत॥ १९॥
कवियण रसण कपाणरो, साजौ हुवै न वाव।
बीह न इसी बलायरो, सूँमाँ कठण सुभाव॥ २०॥

---

(१७) गरक = गर्क, डूबा हुआ। घणौ = बहुत। गूदड़ा = वस्त्र। अत्थ = धन। वत्थ भर = बाथ भरके, दोनों हाथों से पकड़कर। काडवै = निकालते हैं। गरक...गूदड़ा—पाठां०—(S) गरक घणो ज गूदडा। अत्थ...काडवै—पाठां०—(M) असप बसप भरकै दियो, (S) अस्य..... स्य भरक दीयो।

(१८) मूल...उणाईसमो = उन्नीसवां वर्ण 'ध' है। इक...आन = एक बीसवां वर्ण "न" सहित रखो, अर्थात् धन को। साधहु = साधना करो। विध = विधि सहित। भो = भव, महादेव। इक...आन—पाठां० —(S) इक नीर समवीय आन। साधहु...... भगवान। साधह विध तुम जठ मसु, विष्णु कयो नभ बान।

(१९) बीवरे = अवलंब करके। रामरस = भक्ति; नमक। (यहां श्लेष है।)

(२०) रसण = जिह्वा। कपाणरो = तरवार का। साजौ = ठीक, दुरुस्त। बीह = भय। इसी = ऐसी। बलायरो = आफत का, आपत्ति का। कठण = कठिन। बलायरो—(पाठां०)—(S) बलाचरो।

पापी पाप न कीजिए, न्यारा रहिए आप।
करणी आपो आपरी, कुण बेटो कुण बाप ॥ २१ ॥
रीझै विषधर राग सूँ, किया न जिणरै कान।
कान किया क्यों कृपणरै, सुणै न क्यों ही ज्ञान ॥ २२ ॥
जवन मृतक तन कृपण धन, अनकण कीडी आँण।
धरती में ऊँडो धरै, जाण भलो निज जाण ॥ २३ ॥
की है तूँबा बाँधियाँ, सूँमाँ हंके सत्थ।
नर डूबै बहती नदी, सायर तरण समत्थ ॥ २४ ॥
दान घणो उत्तर दिये, हूं ते बित सत हार।
मुँहडो ले उण मिनखरो, भोभर भीतर भार ॥ २५ ॥

---

( २१ ) न्यारा = अलग। करणी = कर्म। कुण = कौन। पापी—पाठां०—(S) पीपा।

( २२ ) विषधर = सर्प। क्योंही = कुछ ही। रीझै...सूँ—पाठां०—(S) राकै विधधर राग सूँ। क्यों—पाठां०—(S) सूँ। ज्ञान—पाठां०—(S) दान।

(२३) जवन = यवन, मुसलमान। अन = अन्न। ऊँडो = गहरा। कृपण—पाठां०—(S) रपण। ऊँडो—पाठां०—(S) ऊँचो।

( २४ ) सूँमां = कंजूसों के। हंके = चलना। सत्थ = साथ। समत्थ = बलवान्। है—पाठां०—(M) कहै, (S) कह। हंके—पाठां०—( M ) हुवै। सत्थ—पाठां०—( M ) समत्थ। डूबै—पाठां०—(M) होवै।

( २५ ) बित = वित्त, धन। मुँहडो = मुख। मिनखरो = मनुष्य का। भोभर = भोभल, चूल्हे की गरम मिट्टी। भार = भाड़। ते—

लुल़ डाल़ी तर लोभरै, झूलै रहिया झूल ।
देणो दान कबूल नँह, कृपणाँ मरण कबूल ॥ २६ ॥
साराँ अदताराँ मँही, आछो पडदा पोस ।
मुँह न दिखावै मंगणाँ, देणाँ उत्तर दोस ॥ २७ ॥
देणाँ उत्तर कविजणाँ, सुवरण अरथ सनेह ।
सुकवि सूँम सम दाखिए, नहीं तफावज रेह ॥ २८ ॥

---

पाठां०—(M) तो । बित—पाठां०—(M) बिन । मुहडो ले उण—पाठां०—(M) मुखडी लै उण । भोभर—पाठां० —(M) भोवर ।

भावार्थ—धन के होते हुए भी अपने सत्य को छोड़कर जो मनुष्य दान में खाली उत्तर ही देता है उस मनुष्य का मुख भाड़ की भोभल में देना चाहिए ।

( २६ ) लुल़ = नमी हुई, झुकी हुई । डाल़ी = टहनी । तर = तरु, वृक्ष । लुळ...लोभरे—पाठां०—(M) लल ढाल़ी कर लोभरे, (S) लला ठला कर लो भलै । झूलै...झूल—पाठां०—(S) कूलै रहिया कूल ।

( २७ ) साराँ = सब । आछो = अच्छा ।

( २८ ) सुवरण = स्वर्ण, अच्छे वर्ण । अरथ = लिये । दाखिए = कहिए । तफावज = फर्क । रेह = रेखा । देणाँ...कविजणाँ—पाठां०—(S) उत्तर दिये कवियणों । सुकवि...दाखिये—पाठां०—(M) सुकवि सूँमाँ दाखिया, (S) सुकवि सूँब मम दाखिया ।

भावार्थ—श्रेष्ठ कवि और सूँम में रेखा मात्र भी फर्क नहीं है; क्योंकि सुकवि तो श्रेष्ठ वर्णों की प्रीति के कारण कवियों को प्रश्न का उत्तर देता है और कंजूस धन की प्रीति के कारण खाली उत्तर देता है ।

सूधै मन बाँको सदा, अरज करै अविरुद्ध ।
वाँरै लइबा जावणों, देह दई मा बुद्ध ॥ २९ ॥

इति कृपण-पच्चीसी समाप्त ।

---

( २९ ) बांको = कविराजा बाँकीदासजी । वाँरै = उनके, कंजूसों के । लइबा = लेने के लिये । दई = हे ईश्वर । मन—पाठां०—(M) मत । वाँरै...जावणों—पाठां०—(M) बार लई भाजाँवणो, (S) बार लई माँ जावणो । मा—पाठां०—(M) मो ।

इति कृपण-पच्चीसी टीका सम्पूर्ण ।

# ( ६ ) अथ हमरोट-छत्तीसी

दोहा

सहर बसायो सूँमरै, ऊमर कोट कराय।
कहजे ऊमर कोट तै, सोढाँ लीधो आय॥ १ ॥
ऊमर हंदो दूसरो, हूँतो नाम हमीर।
तै हमरोट कहावही, सुषकर नीर समीर॥ २ ॥
सेरसाह दिल्ली तषत, बैठो बल निज बाह।
उमरांणै जद आवियो, सरण हमाऊ साह॥ ३ ॥
जठै अकब्बर जनमियो, जाँणै दुहुँ वै राह।
हुवो हिंद अकलीम मैं, साहिब साहाँसाह॥ ४ ॥

---

( १ ) बसायो = आबाद किया। सूँमरै = एक जाति का नाम है जो मुसलमान हो गई। कोट = किला, शहरपनाह। कहजे - कहा जाता है। तै = तिससे। सोढां = पँवार क्षत्रियों की एक शाखा। लीधो = ले लिया। आय = आकर।

( २ ) हंदो = का। हूँतो = था। तै = तिससे। हमरोट = हमीरकोट का अपभ्रंश। सुषकर = आराम देनेवाले। नीर समीर = जल-वायु।

( ३ ) बल निज बाह = अपनी भुजाओं के बल से। उमरांणै = ऊमरकोट। सरण = शरणागत। हमाऊ = हुमायूँ।

( ४ ) जठै = जहाँ, ऊमरकोट में। जनमियो = पैदा हुआ। दुहुँ वै राह = हिंदू मुसलमान। अकलीम = बादशाहत। साहिब = मालिक। साहाँसाह = बादशाहों के बादशाह।

सोढाँ ऊमरकोटराँ, सिर कटियाँ समसेर ।
बाहे हणिया बैरहर, बाँका भारथ बेर ॥ ५ ॥
एक एक सूँ आगला, राँणाँ ऊमरकोट ।
प्रगट हुवा परमार वै, माँणीगर मनमोट ॥ ६ ॥
जस दस दिस ओपी जिकाँ, लोपी नहँ कुल-लाज ।
दिया हजाराँ हेक दिन, धाट तणाँ धजराज ॥ ७ ॥
राँणाँ ऊमरकोटरा, गया जमारो जीत ।
ज्याँरा मंगल धवल में, गवरीजै जसगीत ॥ ८ ॥
लोक जठै रंको नहीं, नँह संको पर थाट ।
सोढाँ जस डंको धुरै, पाधर बंको धाट ॥ ९ ॥

---

( ५ ) ऊमरकोटराँ = ऊमरकोट के । सिर = मस्तक । कटियाँ = कटे हुए । समसेर = तलवार । बाहे = चलाकर । हणिया = मारे । बैरहर = शत्रुता रखनेवालों को । बाँका = टेढ़े या कवि बाँकीदास कहता है । भारथ = युद्ध । बेर = समय ।

( ६ ) आगला = अग्रगण्य । प्रगट = प्रकट । हुवा = हुए । परमार = पँवार-प्रमार क्षत्रियों में एक शाखा है, सोढे उनकी उपशाखा है । वै = वो । माँणीगर = वैभव को भोगनेवाले दानी । मनमोट = बड़े मन वाले ।

( ७ ) जस = सुयश । दस दिस = दसों दिशाएँ । ओपी = शोभायमान हुई । तणाँ = के । धजराज = घोड़े ।

( ८ ) ज्याँरा = जिनके । मंगल = मांगलिक गान । धवल में = महलों में । गवरीजै = गाए जाते हैं । जसगीत = सुयश के गीत ।

( ९ ) रंको = कोई भी दरिद्र नहीं है । संको = सकुचाना, कुढ़ना ।

घर घर में धीणाँ घणाँ, घर घर घूमै माट।
राग रंग रलियावणो, धरपुड़ माँझल धाट ॥ १० ॥
की ईराँ ऐराक की, किसूँ कैच मकराँण।
पेत तुरंगाँ धाट जिम, बाँका धाट बषाँण ॥ ११ ॥
हंस जँहीं हालंदियाँ, धाटेचियाँ तियाँह।
कनक लता कठियाँणियाँ, जोड़ै नँहीं जियाँह ॥ १२ ॥
धन उमराँणो धाटधर, पदमणियाँ बिण पार।
सह नारी सीकोतरी, धरती सिंध धिकार ॥ १३ ॥

---

पर थाट=दूसरे की संपत्ति को देखकर। डंको घुरै=नकारे बजते हैं। पाधर बंको धाट=धाट का जिला जमीन पर बड़ा जबरा है।

( १० ) धीणां=गाय, भैंस, बकरी, भेड़। घूमै माट=मही बिलोया जाता है। रलियावणो=सुहावना। धरपुड़=पृथ्वी के खंड। माँझल=में। धाट=ऊमरकोट का जिला।

( ११ ) की=क्या। ईराँ=ईरान। किसूँ=क्या। पेत तुरंगां=घोड़ों के पैदा होने की जगह। धाट जिम=ऊमरकोट का जिला जैसा। बांका=कवि बाँकीदासजी कहते हैं। धाट=ऊमरकोट का जिला ही है।

( १२ ) जँहीं=जैसी। हालंदियां=चलनेवाली। धाटेचियां=धाट की। तियांह=स्त्रियें। कनक=सुवर्ण। लता=बेल। कठियांणियां=काठियावाड़ की। जोड़ै=बराबर। जियांह=जिनके।

( १३ ) धन=धन्य। उमरांणो=ऊमरकोट। धाटधर=धाट जिले की पृथ्वी। पदमणियां=पद्मिनी स्त्रियां। बिण पार=अपार।

पूरो सुष हमरोट पुर, लोक न जाँणैं डंड।
छोलाँ जल लांबो छिलै, बड़लागा ब्रहमंड ॥ १४ ॥
ज्याँ दीहाँ सिवराज सुत, राँणो राँयाँमाल।
ज्याँ दीहाँ जोवण जिसो, उमराँणो जगढाल ॥ १५ ॥
राव कलारी बार मैं, ईडर नगर अनूप।
बारै राँयाँमालरै, उमराँणो इण रूप ॥ १६ ॥
धाट सुरंगो गोरियाँ, आदू कहवत एह।
पदमणियाँ हमरोट ह्वै, राष म संसो रेह ॥ १७ ॥
लागाँ कुसुम सरीस बप, ज्याँरै पड़ै षरोट।
हद नाजक हिरणाष्षियाँ, है माँझल हमरोट ॥ १८ ॥

---

( १४ ) हमरोट = हमीरकोट, ऊमरकोट। लांबो = ऊमरकोट के तालाब का नाम है। बड़ = वट या बरगद का वृक्ष।

( १५ ) ज्याँ दीहाँ = जिन दिनों में। रांयांमाल = रायमल। जोवण जिसो = देखने जैसा। उमरांणो = ऊमरकोट। जगढाल = जगत् की रक्षा करनेवाला।

( १६ ) राव कलारी = रावजी कलाजी के। बार में = समय में। बारै रांयांमालरै = रायमल के समय में।

( १७ ) सुरंगो = सुशोभित। गोरियां = स्त्रियों से। आदू = प्राचीनी। कहवत = कहावत। पदमणियां हमरोट ह्वै = ऊमरकोट में पद्मिनियां होती हैं। राख म संसो रेह = इसमें रेखामात्र भी संशय-भ्रम मत रख।

( १८ ) लागां = लगने से। कुसुम सरीस = सिरस का पुष्प। बप = सरीर। ज्यांरै = जिनके। पड़ै षरोट = लोही निकलकर खरूँट जम जाता है। हद नाजक = नाजुकता में पूर्ण। हिणाष्षियां = मृगनयनियां। मांझल = मैं। हमरोट = ऊमरकोट।

एकै दिट्ठाँ दिट्ठ सह, महलाँ चंपक माल।
कर सूँ लीधी तोड़ किण, रूप रूँष इक डाल॥ १९॥
एकै पदमण वासतै, सींघल गयो रतन्न।
ऊमरकोट न आवियो, मतो कियो की मन्न॥ २०॥
लोयण चंचल श्रवण लग, लाँबा वेणी डंड।
महकै सहज सुबास बप, किर लायो श्रीषंड॥ २१॥
आँषड़ियाँ अणियालियाँ, काजल रेष कियाँह।
बीभलियाँ भावंदियाँ, लाज सनेह लियाँह॥ २२॥
झषाँ षंजरीटाँ मृगाँ, संबर हतक सराँह।
जैतवार ज्याँरा नयण सरोरुहाँ सुथराँह॥ २३॥

---

( १९ ) एकै = एक। दिट्ठाँ = देखने से। दिट्ठ = देखी। सह = सब। महलाँ = स्त्रियाँ। कर सूँ = हाथ से। लीधी = लिया। किण = किसने। रूप रूँष = रूप के वृक्ष की। इक डाल = एक डाली।

( २० ) एकै = एक। पदमण वास्तै = पद्मिनी के लिये। सींघल = लंका, सिंघल द्वीप में। गयो = गया। रतन्न = चितौड़ का महाराणा रतनसिंह। मतो = विचार। की = क्या। मन्न = अपने मन में।

( २१ ) लोयण = नेत्र। श्रवण लग = कानों तक। लाँबा = लंबे। वेणी डंड = आटी-चोटी। सहज = स्वाभाविक। सुबास = सुगन्धि। बप = शरीर। किर = मानों। लायो = लगाया। श्रीषंड = चंदन।

( २२ ) आँषड़ियाँ = आँखें, नेत्र। अणियालियाँ = तीखी-चुभनेवाली। बीभलियाँ = विह्वलों, रसिकों को। भावंदियाँ = अच्छी लगनेवाली। लाज = लज्जा। सनेह = स्नेह, प्रीति।

( २३ ) झषाँ = मछलियाँ। षंजरीटाँ = खंज पक्षी, कोडिया, एक जाति की चिड़िया। मृगाँ = हरिणों को। संबर हतक सराँह =

महलाँ पूनम चंद मुष, आठम चंद ललाट।
केहर कड़ ज्यूँ षीण कड़, भ्रूँ भ्रमरावल् थाट ॥ २४ ॥
कोमल् राता पातला, अधर जिकाँरा ईष।
अभिलाषै पीवण अमर, सुधा जाम दे सीष ॥ २५ ॥
दाँत दमंकै अहर दुत, जाँण चमंकै बीज।
ज्याँरी धुनि मधुरी सुणे, रहै तपोधन रीज ॥ २६ ॥
स्वच्छ कपोल महेलियाँ, मझ छबि नकूँ मिणाँह।
पात समर सोनी किया, जर जाफरी तणाँह ॥ २७ ॥

---

कामदेव के बाणों से घायल हुए हुओं को। जैतवार = जीतनेवाले। ज्यांरा = जिनके। नयण = नेत्र। सरोरुहां = कमलों को। सुथरांह = अच्छे।

( २४ ) महला = स्त्रियां। पूनमचंद = पूर्णिमा का चंद्रमा। मुष = मुँह। आठम = अष्टमी। चंद = चंद्रमा। केहर = सिंह, शेर। कड़ = कटि, कमर। षीण = क्षीण, पतली। भ्रूँ = भँवारे। भ्रमरावल् = भँवरों की पंक्ति की। थाट = तरह।

( २५ ) राता = लाल, रक्त। पातला = पतले। अधर = होंट। जिकांरा = जिनके। ईष = देखकर। अभिलाषै = इच्छा करे। पीवण = पीने के लिये। अमर = देवता। सुधा = अमृत। जाम = प्याला। दे सीष = अलग हटाकर।

( २६ ) अहर = दिन। दुत = कांति। ज्यांरी = जिनकी। तपोधन = महात्मा। रीझ = प्रसन्न।

( २७ ) कपोल = गाल। महेलियां = स्त्रियों के। मझ छबि = छवि में। नकूँ मिणांह = कुछ भी कमी नहीं है। पात समर सोनी किया = मानों कामदेव-रूपी सुनार ( स्वर्णकार ) ने पत्ते बनाए हैं। जर जाफरी = स्वर्ण और केसर। तणांह = के।

अंग अंग मझ ऊफणैं, जोबन आठों जाम।
त्याँ हंदी तसबीररो, कलम हुवै नँह काम॥ २८॥
सह आभरणाँ सोभही, आवल झूल तियाँह।
जाँणै फूलाँ भार जुत, हाटक बेलड़ियाँह॥ २९॥
चीरे पूनम चंद ये, काढी काँमणियाँह।
काय सुघर अरु काय घर*, देषो दाँमणियाँह॥ ३०॥
घूँघट षोलंदी नँहीं, बोलंदी पिक बैण।
गजगत जावै गोरियाँ, लाँबै सर जल लैण॥ ३१॥

---

(२८) मझ = में। ऊफणैं = उफलै। जोबन = यौवन। आठों जाम = आठ प्रहर, दिन रात। त्यांहंदी = तिनकी।

(२९) सह आभरणां = गहणों के सहित। आवल झूल = बहुत से, झुंड के झुंड। तियांह = स्त्रियां। फूलां = पुष्पों के। भार जुत = बोझ संयुक्त। हाटक = सोने की, स्वर्ण की। बेलड़ियांह = बेल, बेलि, लता।

(३०) चीरे पूनमचंद = पूर्णिमा के चंद्रमा को चीरकर। ये = इन। काढी = निकाली। कामणियां = स्त्रियों को। काय सुघर अरु काय घर, कै सीवल कै घाट घर = क्या घरों में और क्या उस पृथ्वी पर या तो सिँघल द्वीप लंका में या धाट के जिले में। देखो दामणियांह = बिजली की सी चमक-दमकवाली स्त्रियां देखो।

* पाठांतर—"कै सीघल कै धाट घर।"

(३१) षोलंदी नहीं = अलग नहीं हटाती। बोलंदी = बोलती है। पिक बैण = कोकिल के से मधुर वचन। गज गत = हाथी की सी चाल से। लांबै सर = लाँबा नामक तालाब पर। जल लैण = पानी भरने को।

दै घररी तज देहली, पणघट साँमाँ पाय।
बाजै घूघर पार बिण, सोर सरोवर जाय ॥ ३२ ॥
सरवर लाँबै संचरै, पणघट पदमणियाँह।
किर गिरवाँण कँवारियाँ, बप सोभा बणियाँह ॥ ३३ ॥
ज्याँरा द्रग कच जीतिया, सोह पंकज सींवाल़।
पड़ही लहराँ मिस पगाँ, त्याँ हंदाँ ओताल ॥ ३४ ॥
कमल़ जिसा सुकुमार कर, चूड़ा रँगिया चोल़।
लाँबै जल़ लहराँ कल़स, भरै हिलोल़ हिलोल़ ॥ ३५ ॥
नवा सुरंगा ओढियाँ, चंगा झीणाँ चीर।
भरही हेमबरन्नियाँ, दूधबरन्नाँ नीर ॥ ३६ ॥
नष सूँ लै चोटी लगै, तन छवि माँह तरंत।
लुल़ मिल़ केहरलंकियाँ, लाँबै नीर भरंत ॥ ३७ ॥

---

( ३२ ) पणघट = पनघट, पानी भरने का स्थान। पाय = पग।

( ३३ ) संचरै = आती है। गिरवाँण कँवारियाँ = देवकुमारी। बप = सरीर।

( ३४ ) ज्याँरा = जिनके। द्रग = नेत्र। कच = केस। सोह = सोभा, सब। पंकज = कमल। सींवाल़ = सिवार, जल के झाग, काई इत्यादि। त्याँ हंदाँ = उनके। ओताल़ = जल्दी से।

( ३५ ) जिसा = जैसे। सुकुमार = कोमल। कर = हाथ।

( ३६ ) नवा = नवीन। चंगा = अच्छे। झीणाँ = महीन, बारीक पोत के। चीर = वस्त्र। भरही = भरती है। हेमबरन्नियाँ = स्वर्ण की सी कांतिवाली। दूधबरन्ना नीर = दूध जैसा पानी।

( ३७ ) लैं = लेकर। चोटी लगै = चोटी तक। माँह = में।

लांबै सर पाँणी भरै, गोरी गात अनूप।
ज्याँ आगै पाँणी भरै, रंभ अलोकिक रूप॥ ३८॥
हेमकल़स कुच जुग हिए, नीर कल़स सिर लेइ॥
पणघट हूँताँ बाहुड़ै, कल़स दुहूँ कर देइ॥ ३६॥
मँहों छतीसाँ दूहड़ाँ, है बरणन हमरोट॥
आ हमरोट-छतीसिका, मिनष सुणैँ मनमोट॥ ४०॥

इति हमरोट-छत्तीसी समाप्त।

---

तरंत = तिरता है। लुल़ = झुककर। मिल़ = इकट्ठी होकर। केहर-लंकियाँ = सिंह जैसी कमरवाली।

( ३८ ) गात = सरीर। अनूप = जिसको उपमा न लग सके। ज्याँ आगै = जिनके अगाड़ी। रंभ = रंभा, इंद्र की अप्सरा।

( ३९ ) हेमकल़स = स्वर्ण के कुंभ। कुच जुग = दोनों स्तन। नीर कल़स = पानी का बरतन। पणघट हूँताँ = पानी भरकर लाने के स्थान से। बाहुड़ै = वापिस आती है। कल़स दुहूँ कर देइ = दोनों कल़शों पर हाथ रखकर।

( ४० ) मँहीं = मैं। छतीसाँ = ३६। दूहड़ाँ = दोहों। बरणन = वर्णन। हमरोट = हमीरकोट, ऊमरकोट का। मिनष = मनुष्य। मनमोट = बड़े मनवाला, शौक़ीन, दातार।

इति हमरोट-छतीसी टीका समाप्त।

# स्फुट संग्रह ( टीका सहित )

( बांकीदासजी के गीत आदि फुटकर छंदों का संग्रह तथा टीका )

## दोहा

माळी ग्रीषम माँह, पोष सुजळ द्रुम पालियो ।
जिणरो जस किम जाय, अत घण बूठाँ ही अजा* ॥ १ ॥

शब्दार्थ—द्रुम = पेड़ । जिणरो = जिसका । किम = कैसे । घण = घन, मेह । बूठाँ = बरसने से । अजा = अर्जुनसिंह ।

नोट—एक दिन कविराजाजी महाराज मानसिंहजी के साथ हाथी पर चढ़े हुए जा रहे थे । उस समय रायपुर के ठाकुर अर्जुनसिंहजी मिले—जिनके पास कविराजाजी अपनी सामान्य दशा में जाया करते थे—और उन्होंने पूछा कि आपको उन गाँवों का वृत्तांत भी स्मरण है वा नहीं ? उस समय बांकीदासजी ने उक्त दोहा पढ़कर कृतज्ञता प्रकट की ।

---

* यह सोरठा पंडितराज जगन्नाथ त्रिशूली के भामिनी-विलास के ३०वें श्लोक का आशय है—

"तोयैरल्पैरपि करुणया भीमभानौ निदाघे
मालाकार व्यरचि भवता या तरोरस्य पुष्टिः ॥
सा किं शक्या जनयितुमिह प्रावृषेण्येन वारां
धारासारानपि विकिरता विश्वतो वारिदेन" ॥ ३० ॥

## १—गीत

प्रथम नेह भीनो महाक्रोध भीनो पछै,
लाभ चमरी समर झोक लागै।
रायकँवरी बरी जेण बागै रसिक,
बरी घड़ कँवारी तेण बागै ॥ १ ॥
हुवे मंगल़ धमल़ दमंगल़ बीरहक,
रंग तूठो कमध जंग रूठो।
सघण बूठो कुसुम वोह जिण मोड़ सिर,
बिषम उण मोड़ सिर लोह बूठो ॥ २ ॥
करण अखियात चढियो भलाँ काल़मी,
निवाहण बयण भुज बाँधिया नेत।
पँवाराँ सदन वरमाल़ सूँ पूजियो,
खल़ाँ किरमाल़ सूँ पूजियो खेत ॥ ३ ॥
सूर बाहर चढ़े चारणाँ सुरहरी,
इतै जस जितै गिरनार आबू।
बिहँड खल़ खींचियाँ तणा दल़ विभाड़े,
पोढियो सेज रण भोम "पाबू" ॥ ४ ॥ २ ॥

**शब्दार्थ**—भीनो = भीगा हुआ। चमरी = चँवरी, विवाह-मंडप। झोक = झोंका। बरी = वरण किया, ब्याही। जेण = जिस। बागै = विवाह के वस्त्र। घड़ = फौज। कंवारी = बिना लड़ी हुई, अनब्याही। धमल़ = धमाल राग। दमंगल़ = युद्ध की चिनगारियां। बीरहक = वीरों का हल्ला। तूठो = प्रसन्न हुआ। कमध = राठौड़। रूठो =

क्रुद्ध हुआ। सघण = बहुत। बूठो = बरसा। वोह = प्रवाह। मोड़ = सेहरा, मुकुट। अखियात = प्रसिद्धि। भलां = श्रेष्ठ। कालमी = घोड़ी का नाम। निवाहण = निर्वाह करने को। नेत = भाला, कांकण डोरड़े। पँवारां = परमार राजपूतों के। खलां = शत्रुओं ने। बाहर = सहायता। सुरहरी = गाएँ। बिहँड = नाश कर। खींचियां = खींची राजपूत। दल = सेना। विभाड़े = बखेरना, तितर-बितर करना। पोढियो = सो गया। भोम = भूमि।

**भावार्थ**—प्रथम तो प्रेमरस में भीगा फिर क्रुद्ध हुआ और जिसे विवाह-मंडप में ( भाँवरी के समय ) युद्ध का झोंका लगा उस रसिक ने जिस विवाह-वस्त्र से ( जामे से ) राजकन्या का पाणिग्रहण किया था उसी वस्त्र से ताजा फौज से युद्ध किया ॥ १ ॥

जिस समय मंगल गीत हो रहे थे उस ही समय युद्ध की चिनगारी उठी और वीर पुरुषों ने युद्ध के लिये हल्ला किया। जिस समय वह राठौड़ वीर विवाह-रंग में प्रसन्न हो रहा था उसी समय उसे युद्ध के लिये क्रुद्ध होना पड़ा। जिसके मोड़ ( सेहरे वा मुकुट ) पर खूब फूलों की वर्षा हुई थी उसी मोड़ पर तलवारें चलीं ॥ २ ॥

जो परमारों के महलों में वरमाला से पूजा गया था वही शत्रुओं की तलवारों से पूजा गया। उस वीर ने अपनी प्रसिद्धि करने को और अपने वचनों का निर्वाह करने को हाथ में भाला लेकर श्रेष्ठ "कालमी" घोड़ी पर सवारी की ॥ ३ ॥

उस शूरवीर ने चारणों की गायों की सहायता के लिये चढ़ाई की। उसका यश तब तक रहेगा जब तक गिरनार और आबू रहेंगे। "पाबू"

वीर ने खींचियों की फौज को नाश करके भगा दिया और स्वयं रणभूमि में अपनी शय्या लगा ली ॥ ४ ॥

नोट—अनुमान से संवत् १३६० विक्रमी के आसपास राजपूताने में "पाबूजी" नामक राठोर क्षत्रिय बड़े वीर हुए हैं जो अत्यंत धार्मिक और सदाचारशील थे। इनके गुणों की प्रशंसा सम्पूर्ण राजपूताने में फैली हुई है और वे देवता करके माने और पूजे जाते हैं। "पाबूजी" मारवाड़ के "कोलूमढ़" नामक ग्राम के निवासी थे। उन्हीं का सम-कालीन "जिनराज" नामक खींची क्षत्रिय "जायल" ग्राम में राज्य करता था। उसी ग्राम में "देवलजी" नामक एक चारणी निवास करती थीं जो देवी की अवतार थीं। इन "देवलजी" के पास देवतांशसंभूत और विशेष गुणों से सम्पन्न एक "कालिमी" नामक घोड़ी थी। जिनराज खींची ने "देवलजी" से यह कालिमी घोड़ी मांगी परंतु उन्होंने देने से इनकार कर दिया। अतः वह दुष्ट "जिनराज" इनसे शत्रुता रखने लगा और उनके गो आदि धन हरण करके नाना प्रकार से कष्ट देने की चेष्टा करने लगा। इससे "देवलजी" अपनी संपूर्ण संपत्ति लेकर "पाबूजी" के निकटस्थ स्थान में आ गईं। "कालिमी" घोड़ी की प्रशंसा सुनकर "पाबूजी" ने उसे मांगा तब "देवलजी" ने कहा कि जो वीर मेरे गो आदि धन की रक्षा के निमित्त अपना मस्तक देने को तैयार हो उसी को यह घोड़ी दी जा सकती है। "पाबूजी" के इस बात को स्वीकार करने पर देवलजी ने उन्हें घोड़ी दे दी। जब "जिनराज" ने यह बात सुनी तो वह दोनों पर आग बबूला हो गया। और उसने कई दफा "देवलजी" की गाएँ हरण करने की चेष्टा की, किंतु "पाबूजी" के प्रताप से वह

कृतकार्य नहीं हो सका। इससे "पाबूजी" के गुणों की प्रशंसा बहुत दूर दूर तक फैल गई थी। उसे सुनकर "सिंध" देश के "उमरकोट" नगर के "सोढा" क्षत्रिय की कन्या ने उन्हें वरने का दृढ़ निश्चय कर लिया। उसी के अनुसार कन्या के पिता ने "पाबूजी" के पास विवाह का संदेशा भेजा। इसके उत्तर में "पाबूजी" ने कहा कि मैं अपना मस्तक "देवलजी" को दे चुका हूँ, मेरे साथ विवाह करने से क्या लाभ होगा? जब कन्या ने यह बात सुनी तो उसने कहा कि केवल "पाबूजी" की पत्नी कहलाना चाहती हूँ और कुछ नहीं। अंत में विवाह स्थिर हो गया। "पाबूजी", उमरकोट विवाहार्थ प्रस्थान करने के पूर्व "देवलजी" से, आज्ञा लेने आए। उन्होंने आज्ञा देकर कहा कि यदि "जिनराज" पीछे से हमारी गाएँ घेरेगा तो उस समय तुम्हें यह "कालिमी" घोड़ी सूचना देगी। तब तुम अपने प्रतिज्ञानुसार शीघ्र चले आना; देर मत करना।

पाबूजी "जो आज्ञा" कहकर बिदा हुए। उनके जाने के पश्चात् पापी "जिनराज" देवलजी की गाएँ घेरकर ले चला। "देवलजी" ने अपनी दैवी शक्ति से "पाबूजी" का स्मरण किया। उसी क्षण वह "कालिमी" घोड़ी हिनहिनाने और नाचने-कूदने लगी। इस समय उमरकोट में "पाबूजी" की भाँवरी (फेरे) हो रही थी। घोड़ी की आवाज सुनते ही उन्होंने कहा—"बस, मुझे संदेश आ गया है; मैं एक क्षण भी नहीं ठहर सकता।" यह कहकर वे, भाँवरी का कार्य बिना पूर्ण किये ही, घोड़ी पर जा चढ़े और वहाँ आकर खींचियों से भिड़ गए। बड़ी वीरता से लड़कर "देवलजी" की गायों को छुड़ाकर ले आए

किंतु एक बछड़ा नहीं आया था और पीछे रह गया था। उसे फिर लेने को गए। वहीं वे बड़ो वीरता से लड़कर काम आ गए। सोढी राजकन्या ने भी, जिसका पाणिग्रहण मात्र हुआ था, सती होकर अपने धर्म का निर्वाह किया। धन्य है यह भारत-भूमि ! जहाँ पर "पाबूजी" सरीखे निजधर्म निभानेवाले दृढ़प्रतिज्ञ क्षत्रिय और "सोढीजी" जैसी क्षत्राणियाँ जन्म लेती हैं। ऐसे ही वीर पुरुषों और स्त्रियों से इस पवित्र भारत-भूमि की अखिल संसार में उज्ज्वल कीर्त्ति-पताका फहरा रही है।

( स्व० ठा० भूरसिंहजी के "विविध संग्रह" से)

२—गीत

बस राखो जीभ कहै इम बाँको कड़वा बोल्याँ प्रभत किसी।
लोह तणी तरवार न लागै, जीभ तणी तरवार जिसी ॥ १ ॥
भारी अगै उगैरा भारत, हेकण जीभ प्रताप हुवा।
मन मिलियोड़ा तिकाँ माढ़वाँ, जीभ करै खिण माँह जुवा ॥ २ ॥
मैला मिनख बचनरै माथै, बात बणाय करै विस्तार।
बैठ सभा विच मूँडा बारै, बचन काढ़णो बहुत बिचार ॥ ३ ॥
मन में फेर धणीरी माला, पकड़ै नँह जमदूत पलो।
मिलै नहीं बकणा सूँ माया, भाया कम बोलणो भलो ॥४॥३॥

**शब्दार्थ**—प्रभत = प्रशंसा, शाबाशी। अगै = पूर्वकाल में, अतीत में। उगैरा = वगैरह। भारत = युद्ध। हेकण = एक। मिलियोड़ा = मिले हुए। तिकाँ = उनके। माढ़वाँ = मनुष्यों के। खिण = क्षण। जुवा = जुदा, अलग। मैला = मलिन। मिनख = मनुष्य। ( मैला-

मिनख = दुष्ट मनुष्य । ) माथै = ऊपर । मूँडा = मुख से । बारै = बाहर । धणीरी = स्वामी की, ईश्वर की । पलो = वस्त्र का छोर । भाया = हे भाई !

भावार्थ—कविराजा बांकीदासजी कहते हैं कि अपनी जिह्वा को वशीभूत रखो । कड़वे वचन बोलने से कोई शाबाशी नहीं है क्योंकि लोहे की तरवार की चोट वैसी नहीं लगती है जैसी जिह्वा की तरवार की चोट लगती है ॥ १ ॥

एक जीभ ही के प्रताप से पहिले कई महाभारत आदि युद्ध हो चुके हैं और यह जीभ एक क्षण भर में जिन मनुष्यों के मन मिले हुए हैं उनको अलग अलग कर देती है ॥ २ ॥

दुष्ट मनुष्य जरा सी बात के ऊपर उसका विस्तार कर डालते हैं अतः सभा के अंदर बहुत विचार कर मुख से बाहर शब्द निकालना चाहिए ॥ ३ ॥

( हे मनुष्यो ) मन में ईश्वर की माला फेरो जिससे यमराज के दूत कुछ पकड़ ही न सकें और हे भाई ! बकने से तो धन नहीं मिलता है इससे ( बकने की अपेक्षा ) तो कम बोलना ही अच्छा है ॥ ४ ॥

## ३—गीत*

आयो इँगरेज मुलकरै ऊपर, आहँस लीधा खैँचि उरा ।
धणियाँ मरे न दीधी धरती, धणियाँ ऊभाँ गई धरा ॥ १ ॥

---

* ये गीत कविया मुरारिदानजी अयाचक से प्राप्त हुए । उन्हीं ने टीका भी की । ह० ना० ।

फौजाँ देख न कीधी फौजाँ, दोयण किया न खल़ा डल़ा।
खवाँ खाँच चूड़ै खावँदरै, उणहिज चूड़ै गई यल़ा॥ २॥
छत्रपतियाँ लागी नँह छाणत, गढ़पतियाँ धर परी गुमी।
बल़ नँह कियो बापड़ा बोताँ, जोताँ जोताँ गई जमी॥ ३॥
दुय चत्रमास बादियो दिखणी, भोम गई सो लिखत भवेस।
पूगो नहीं चाकरी पकड़ी, दीधो नहीं मड़ैठो देस॥ ४।
बजियो[1] भलो भरतपुरवाल़ो, गाजै गजर धजर[2] नभ गोम।
पहिलाँ सिर साहबरो पड़ियो, भड़ ऊभै नँह दीधी भोम॥ ५॥
"महि जाताँ[3] चींचाताँ महिल़ा, ऐ दुय मरण तणाँ अवसाण"।
राखो रे किहिँक रजपूती, मरद हिंदू की मुस्सलमाण॥ ६॥
पुरजोधाँण उदैपुर जैपुर, पहु थाँरा खूटा परियाँण।
आँकै गई आवसी आँकै, बाँकै आसल किया बखाँण॥७॥४॥

शब्दार्थ—मुलकरै = देश के। आहँस = पराक्रम, शक्ति। उरा = अपनी ओर। ऊभाँ = खड़े हुए, मौजूदगी में। दोयण = शत्रु। खल़ाडल़ा = नाश। खवाँखाँच चूड़ै = कंधे से कलाई तक के चूड़े सहित। खावँदरै = पति के। उणहिज = उस ही। खवाखाँच... गईयल़ा = पृथ्वी उसी अपने पुराने पूरे चूड़े सहित दूसरों के अधिकार में चली गई। छाणत = अलखावणी, बुरी। छत्रपतियाँ........ छाणत = राजाओं को यह बात बुरी नहीं लगी। परी गुमी = चली

---

(१) पाठां०—अड़ियो। (२) पाठां०—इक। (३) पाठां०—चाथाताँ (दबी हुई))।

गई । बापड़ा = बेचारे । बोतां = डुबोना, खोना । जोतां जोतां = देखते देखते । चत्रमास = चतुर्मास । बादियो = लड़ा । दिखणी = दक्षिण-देश का राजा । मड़ैठो देश = महाराष्ट्र देश । बजियो = लड़ा । गाजै गजर धजर नभ गोम = तोपों के चलने की अदा से आकाश और पृथ्वी भर गई । चींचातां = चिल्लाते समय । महिला = स्त्री । अवसाण = समय । किहिँक = कोई । पहु = राजा । खूटा = समाप्त हुए । परियाँया = वंश । आंकै = समय, भवितव्यता । आवसी = आवैगी । आसल = असल, आसिया कविराज बाँकीदासजी का गोत्र था ।

**भावार्थ**—जब अँगरेज इस देश के ऊपर चढ़कर आए तब उन्होंने सबके पराक्रम को अपनी ओर खींच लिया । पृथ्वी के स्वामियों ने अर्थात् राजाओं ने मरकर पृथ्वी नहीं दी किंतु उनके खड़े खड़े ही पृथ्वी ( दूसरों के अधिकार में ) चली गई ॥ १ ॥

शत्रुओं की सेना को देखकर भी किसी ने सेना लेकर सामना नहीं किया और न शत्रुओं का नाश ही किया । यह पृथ्वी तो पूर्व-पति के संपूर्ण चूड़े सहित दूसरों के अधिकार में चली गई ॥ २ ॥

राजाओं को यह बात बुरी मालूम नहीं हुई । किले के स्वामियों की भी पृथ्वी चली गई । इन बेचारे लोगों ने तो पृथ्वी को डुबोते हुए ( खोते हुए ) जरा भी तो पराक्रम नहीं दिखाया । इनके देखते देखते इनकी पृथ्वी चली गई ॥ ३ ॥

दो चतुर्मास ( आठ मास ) तक दक्षिण देश का राजा लड़ा, यदि उसकी पृथ्वी चली गई तो यह होनहार था । उसने तो दासता अंगीकार की ही नहीं और न महाराष्ट्र देश ही दिया ॥ ४ ॥

भरतपुर का राजा भी अच्छा लड़ा। उसने तोपों की गर्जना से आकाश और पृथ्वी दोनों को भर दिया। प्रथम स्वामी का सिर कटकर गिर गया किंतु एक भी योद्धा के खड़े हुए पृथ्वी नहीं दी गई॥ ५॥

संसार में पुरुष के लिये ये दो समय ही मृत्यु के हैं। एक तो जब उसकी जमीन जाती हो और दूसरे जब उसकी स्त्री अन्य के अधिकार में फँसकर असहाय अवस्था में चिल्लाती हो। कवि कहता है कि अरे कोई तो हिंदू मुसलमान राजपूती ( क्षत्रिय ) धर्म रखो॥ ६॥

जोधपुर, उदयपुर और जयपुरवाले राजाओ! तुम्हारा तो यह वंश ही समाप्त हो चला। यह पृथ्वी भवितव्यता से ही गई है और अब होनहार होगा तभी यह आवेगी ( स्वतंत्र होगी )। यह बिलकुल ठीक ठीक बाँकीदास ने वर्णन किया है॥ ७॥ ४॥

### ४—गीत*

सुरपुर तूँ गयो अभिनमा सेखा,
सुजस राखि धर स्याम सनाह।
हुवो नहीं मिलणों तो हूँता,
कद मिटसी ओ दुख कछवाह॥ १॥
बिभनो तूँ गज गाम बरीसण,
हुई तेण षट् बरणाँ हाँण।
अणमिलणूँ मो हुवो एम तो,
मिटसी किम मोजाँ महराँण॥ २॥

---

* यह गीत कविया मुरारिदानजी अयाचक जयपुरवालों से प्राप्त हुआ था।—ह० ना०।

साजी बाजी सुरग सिधायो,
मिल दान खग दुवाँ मद ।
भेट हुवो नँह जको भाजसी,
कूरम धोको मूझ कद ॥ ३ ॥
देवावत लिछमण जग दाता,
हेळा करण खिताब हुवो ।
भिड़जाँ भड़ाँ चारणाँ भाटाँ,
मुँहगा वरतणहार मुवो ॥ ४ ॥ ५ ॥*

शब्दार्थ—अभिनमा = अपूर्व और अनुपम । स्याम सनाह = स्वामी का रक्षक । तो हूँता = तुझसे । कद = कब । बिभनो = मर गया । बरीसण = दानी । तेण = उससे । षट् बरणाँ = मारवाड़ में जती, जोगी, संन्यासी, जंगम, द्विज और चारणों को षट् बरणों ( षट् दरसणों ) में गिनते हैं । मोजाँ महराँण = दान का समुद्र । साजी बाजी = बनी बात में, धन-वैभव रहते रहते । दुवाँ = दोनों के । देवावत = रावराजा देवसिंह का पुत्र । लिछमण = सीकर के राव राजा लिछमणसिंह जिन्होंने सं० १८४२ से १८९० तक राज्य किया । हेळा = दान की लहर । भिड़जाँ = घोड़ों को । भड़ाँ = योद्धाओं को । मुँहगा = महँगे, बहुमूल्य ।

भावार्थ—हे अपूर्व, अनुपम और स्वामी-रक्षक ! तू अपना यश

---

* गीत ३, ४, ५ कविया मुरारिदानजी अयाचक से प्राप्त हुए हैं और उन्हीं ने सबकी टीका की है ।—ह० ना० ।

( इस पृथ्वी पर ) छोड़कर स्वर्ग को चला गया। हे कश्यपवंशी ! इसलिये मेरा यह दुःख कब दूर होगा ? ॥ १ ॥

हे हाथी और गाँवों के दान देनेवाले ! तेरी मृत्यु से याचकों की बड़ी हानि हुई। हे दान के समुद्र ! तेरे साथ मेरी भेट नहीं हुई सो मेरा यह दुःख कैसे दूर होगा ? ॥ २ ॥

तू संपूर्ण धन-वैभव के होते हुए भी दान और खड्ग के अभिमान सहित स्वर्ग को चला गया ! हे कूर्मवंशी ! तुझसे मेरी मुलाकात नहीं हुई सो मेरा यह धोखा कब मिटेगा ! ॥ ३ ॥

हे संसार को दान देनेवाले राव राजा देवसिंहजी के पुत्र लक्ष्मण-सिंह ! तेरे दान की महिमा से तुझे कर्ण ( पांडुपुत्र कर्ण ) की पदवी प्राप्त हो गई थी। ( शोक ! महाशोक !! ) आज घोड़ों, योद्धाओं, चारणों और भाटों को महँगा ( बहुमूल्य ) रखनेवाला इस संसार से कूच कर गया !!!

### ५—गीत

नँह पंचाँ जाय लाकड़ी नाँखै,
घणाँ जोर सज वियाँ घराँ।
चाड़ी करै कचैड़ी चढिया,
नीर ऊतरै तुरत नराँ ॥ १ ॥
बिणज विभो हल हाँसल विगड़ै,
कुबद कमाई जगत कहै।
झगड़ो लागै जिकाँ झूँपडाँ,
रगड़ो तलवाँ तणाँ रहै ॥ २ ॥

महलो कुशल विराणैं मूँडै,
सूझ हमेस बाँटणो सेस।
कजियारो कीजै मुँह कालो,
कजिया में नितनवो कलेस ॥ ३ ॥
राखै संप जिका धन राखै,
बाँको दाखै साँच विध।
न्याय नीमड़ै जितैं नीमड़ै,
राज चढ़ै ज्यां तँणी रिध ॥ ४ ॥ ६ ॥*

शब्दार्थ—लाकड़ी = लकड़ी, यहां इस शब्द का यह भाव है—"न्याय के लिये निवेदन करना। वियां = अन्य। चाड़ी = बुराई करना। कचैड़ी = कचहरी, अदालत। विणज = व्यापार। विभो = वैभव। हांसल = कर। कुबद = खोटी। जिकां = जिनके। रगाड़ो = झंझट, आपत्ति। तलबां तणों = अदालत के बुलावों का। महली = महिला, स्त्री। विराणैं = दूसरों के। मूँडै = मुख से। सूझ = दीखे। बांटणो = वितीर्ण करना। सेस = सीरणी, प्रसाद। कजियारो = झगड़े का। नित नवो = नित्य नया। संप = एका, एकता। दाखै = कहता है। जितैं = जब तक। रिध = ऋद्धि, संपत्ति। नीमड़ै = समाप्त होवै।

भावार्थ—जब कोई मामला आ पड़े तो पंचों से तो फैसले के लिये निवेदन नहीं करे, और दूसरे घरों के बल से अर्थात् दूसरों की

---

* यह गीत कवि हिंगलाजदानजी बारैठ से मिला और उन्हीं ने टीका की तथा अन्यत्र भी शंकाएँ मिटाईं। —ह० ना०।

हिमायत से अदालत में चुगली कर देते हैं अर्थात् दावा कर देते हैं। दावा करने के बाद ऐसे मनुष्य शीघ्र ही शक्तिहीन हो जाते हैं ॥ १ ॥

उन मनुष्यों का व्यापार, वैभव और खेती का हासिल बिगड़ जाता है और उनके इस कृत्य की सब संसार निंदा करता है अर्थात् संसार ऐसा कहता है कि देखो कैसी बुद्धि बिगड़ी है। जिन घरों में ऐसे झगड़े लग जाते हैं, उनके कचहरी के बुलावों की आपत्ति लगी ही रहती है ॥ २ ॥

ऐसे मनुष्य ( झगड़ेवाले ) अपनी स्त्री की कुशल दूसरों के मुख से ही सुना करते हैं। उनको तो मुकद्दमे की सफलता के लिये सीरणी ( देवता के मिठाई वगैरह चढ़ाकर ) वितीर्ण करने की ही सूझती है। कवि कहता है कि झगड़े का मुँह काला करो, क्योंकि इसमें ( झगड़े में ) नित्य नया क्लेश प्राप्त होता है ॥ ३ ॥

कविराजा बाँकीदासजी सत्य कहते हैं कि जो पुरुष एकता रखते हैं वे ही धन की रक्षा करते हैं, नहीं तो जब तक फैसला समाप्त होता है तब तक मुकद्दमेबाजों की संपत्ति समाप्त हो जाती है।

## (१) गीत*

( चांपावत खुमाणसिंह जी हेमालेगलिया चारणाँ वजोग )

सुज दुरलभ रणाँ बल सिधाँ साधकाँ,
जोगीराजाँ दुलभ जग।

---

* गीतों के आदि में अंक-संख्याएँ मूल के गीतों की दी गई हैं। और अंत में सिलसिले की संख्याएँ दी गई हैं। इन संख्याओं को ब्रेकेटों में ( ) रखा गया है।

खाटण सुजस भेटियो खूमै,
नराँ सुराँ बच जको नग ॥ १ ॥
अडसट तीरथ तणाँ आभरण,
चावौ पावन चार चक।
राखण बात सेवियो रड़मल,
जग जणणीवालो जनक ॥ २ ॥
मुकनावत कुल जुग नै मूके,
सतजुग तेथ गयो ततसार।
पूरब पंचम उदध न परसे,
अनड परसियो जको उदार ॥ ३ ॥
हर धर ध्याँन कमध हेमालै,
परिहाँ चाढ़ेवा प्रभत।
किसन वजोग चारणाँ कारण,
गलियो जुजठल राव गत ॥ ४ ॥ ७ ॥

शब्दार्थ—सुज = वही। रषां = ऋषि। बल = बलि, फिर। खाटण = पैदा करने के लिये। खूमै = खुमाणसिंह चांपावत जो चारणों के हित के लिये हिमालय गला था। जको = वह। नग = पहाड़, यहाँ पर हिमालय पहाड़। बच = मध्य। आभरण = आभूषण। चावौ = प्रसिद्ध। चक = दिशाएँ। रड़मल = यहाँ पर रणमल की, जो जोधपुर बसानेवाले जोधाजी का पिता था, संतति से अर्थ है। मुकनावत = मुकुंदसिंह का पुत्र। तेथ = वहां। पूरब........पर से = यहां पूर्व दिशा के ४ तीर्थस्थानों से मतलब

है। अनड = अनम्र हिमालय। परिहाँ = पूर्वजों को। चढेवा = चढ़ाने के लिए। प्रमत = प्रसिद्धि। किसन = श्रीकृष्ण। वजोग = वियोग।

(२) गीत

श्री महिपति मान रीजवै गुणस्रज,
कवि समराथ इसो नहि कोय।
मान समापै लाख माँगणाँ,
जसा गजनरा विरदाँ जोय॥ १॥
प्रसन करै नवकोट पतीनूँ,
ईहग कुण एहौ अवरेख।
दूण पचास हजार दिए दस,
दादाँ तणो विसेसण देख॥ २॥
रीजावै कमधाँ राजा नै,
वीदग केहो उकति विसाल।
विजाहरौ सौसहँस बरीसै,
भूप विरद परियाँरा भाल॥ ३॥
नंद गुमान सदा निकलंकत,
बाधै छत्रधराँ इणवार।
कर आचार ऊजलो कीधौ,
इल गज बंध तणो आचार॥ ४॥ ८॥

शब्दार्थ—रीजवै = प्रसन्न करे। गुणस्रज = गुण वर्णन करके। समराथ = समर्थ। समापै = समर्पण करते हैं, देते हैं। माँगणाँ =

याचकों को। जसा = महाराजा यशवंतसिंहजी, जो औरंगजेब के मनसबदार थे। गजनरा = गजसिंहजी के। यह महाराज, यशवंतसिंह जी के पिता थे और इन्होंने विक्रमीय सं० १६७६ से १६६५ तक राज्य किया। ईहग = चारण। अवरेख = निश्चय। दस = यहाँ "दत" शब्द होना चाहिए जिसका अर्थ 'दान' है। वीदग = चारण। केहो = कौन। विजाहरै = विजयसिंहजी के पौत्र। इन विजयसिंहजी ने सं० १८०६ से १८५० तक राज्य किया था। बरीसै = देता है। परियाँरा = पूर्वजों के। गुमान = गुमानसिंहजी, जो विजयसिंहजी के छोटे पुत्र थे। बाधै = संपूर्ण। छत्रधरां = राजाओं में। इणवार = इस समय। कर आचार = अपने पूर्वजों के आचार ( व्यवहार ) को करके। इल = पृथ्वी पर। गजबंधतणो = गजसिंहजी का।

भावार्थ—ऐसा समर्थ कौन कवि है जो अपनी कविता के द्वारा महाराज मानसिंहजी को प्रसन्न करे। मानसिंहजी तो अपने पूर्वज यशवंतसिंहजी और गजसिंहजी के विरद ( बड़ाई ) को देखकर याचकों को लाख पसाव दान देते हैं ॥ १ ॥

( नोट—आगे के दोहों में भी ऊपर जैसा ही भाव है )

### (३) गीत

साधनसिध उभै एक साधन सौं,
बाँका सूधो बाट बह।
रीजै देवनाथ रीजायाँ,
पाव जलंधर मान पह ॥ १ ॥

मारग बाग तणौ मति मेटे,
भगत निरंतर उर धर भाव।
तूठै सुतन महेस तूठिया,
सिष मयनक गुमनेस सुजाव ॥ २ ॥
स्रम थोडै वोह नफो साँपजै,
बीसर मती अनोखी बात।
रहै प्रसन्न ऐ आयस रीधै,
छात सिधाँ नरपतियाँ छात ॥ ३ ॥
कहवत दुनियाँ माँझ कहाँणी,
एक पंथ दोय काज अगै।
एक पंथ त्रिण काज अठै इल,
जिण अवगाहण भाग जगै ॥ ४ ॥ ६ ॥

शब्दार्थ—सिध = सिद्ध हो जाते हैं। सूधी = सीधा, सरल। बाट = मार्ग। बह = चल। देवनाथ = यह मानसिंहजी के गुरु थे। पाव = "पाव" जोगी की पदवी। जलंधर = यह नाथ संप्रदाय के एक बड़े भारी आचार्य हुए हैं। पह = राजा। मति = नहीं। मेटे = मिटा, छोड़े। भगत = भक्ति। तूठै = प्रसन्न होते हैं। सुतन महेश = महेशनाथ के पुत्र, देवनाथ। सिष = शिष्य। मयनक = जलंधर नाथ के गुरु का नाम। गुमनेस = गुमानसिंहजी। यह जोधपुर नरेश विजयसिंहजी के कनिष्ठ पुत्र थे। सुजाव = पुत्र। वोह = अधिक। बीसर = भूलै। आयस = जोगियों में अपने आचार्य को 'आयस' कहते हैं। रीधै = प्रसन्न होने से। छात

सिधाँ = सिद्ध पुरुषों के छत्रगुरु जलंधरनाथ। कहवत = कहावत। आगै = पहिले। अठै = यहाँ पर। अवगाहण = ग्रहण करने से, डूबे रहने से। भाग जगै = भाग्योदय होता है।

भावार्थ—सरल ही है।

(४) गीत

निज सुषरूष सेव करावी नाँही,
दाखै धन धन जाँबूदीप।
चूँडाहरा उवारण चौजाँ,
मौजाँ अहिज मान महीप ॥ १ ॥
देषे गुणाँ गान गज दीधौ,
प्रभुता लाख पसाव प्रवीत।
कमधज राजां तणी कहातै,
ऐ रीजां दूजा अगजीत ॥ २ ॥
जनम जनमरो दलद जालियौ
मंगण सिर करतै महर।
सुपहांची गुमनेस समो भ्रम
लहरी सागर ऐ लहर ॥ ३ ॥
सरस पुराणां बीच सुणी थी,
किसन सुदामा तणी कथ।
दत देतै साख्यात दिषावी,
सो विध नव सहंसा समथ ॥ ४ ॥ १० ॥

शब्दार्थ—रुप = लिये। दाखै = कहता है। चूंडाहरा = चूंडा के वंशज। चूंडाजी वीरमदेव के ज्येष्ठ पुत्र थे। यह बड़े वीर पुरुष हुए थे। इन्होंने अपने पिता का गया हुआ राज्य जोहियों से पुनः ले लिया था। और मंडोर के राज्य को, जो पहिले इन्दे राजपूतों का था, मुसलमानों से लड़कर सं० १४५१ में प्राप्त किया था। सं० १४६४ में नागौर के नवाब को यहां से चढ़ाई करके भगा दिया। वह सं० १४६६ में मुलतान के अधिकारी फीरोजमुहम्मद को आठ हजार सेना के साथ चूंडाजी पर चढ़ा लाया। इस युद्ध में बहुत से राठोड़ों के साथ चूंडाजी काम आए और नागोर मुसलमानों के अधिकार में चला गया। चौजां = चोचले, आनंद। ऐहिज = यही। प्रवीत = उत्कृष्ट धन। कहातै = यहां कहावै पाठ होना चाहिए। अगजीत = ज्ञात होता है कि कवि ने इस शब्द से महाराज अजीतसिंह की ओर इशारा किया है, जो महाराज यशवंतसिंह के पुत्र थे और जिन्होंने संवत् १७३६ से १७८० वि० तक राज्य किया था। मंगण = याचक। सुपहांचो = राजाओं की। भ्रम = भ्रम। कथ = कथा। नवसहंसा समथ = हे समर्थ राजा नवकोटी के।

नोट—बांकीदासजी को महाराजा मानसिंहजी ने लाख पसाव बखशिश किया तब आसिका में जो गीत कहे उनमें से यह गीत है। अर्थ स्पष्ट है।

(५) गीत

सिषर गिरां मोरां सबद नाच सरसाविया,
पाविया जल तरां त्रषा पाली।

आविया उमड घणस्याँम बीती अवध,
आविया नहीं घणस्याँम आली ॥ १ ॥
आपगां दलण गीषम जलण आहैटी,
विसे षटचलण कलियां कदमव्रन्द ।
वारवाहाँ कई आठ मासाँ वलण,
नह कई वलणकूँ जसोमत नंद ॥ २ ॥
हरै लीनो हियो तनाँ हरिआलियाँ,
सोर कर सरे दादुर सुहाया ।
गाज ऊंडो करे मेघ आया गयण,
नागरी कानजी घरे नाया ॥ ३ ॥
विवध घणमाल नभचक्र माझल वसी
रवि ससी न दीसै दिवस रजनी ।
मनोभव लगाडै बाँण मोहण मदन,
सहंस बातां सजन आँण सदनी ॥ ४ ॥ ११ ॥

शब्दार्थ—तरां = वृक्षों को। त्रषा = प्यास। पाली = पालना की, मिटा दी, बुझा दी। आपगां = नदियां। दलण = दलनेवाली, नाश करनेवाली। आहैटी = यहाँ पर "आहुटी" शब्द होना चाहिए, 'आहैटी' में एक मात्रा अधिक है; नाश हो गई। विसे = बस गये। षटचलन = छै से चलनेवाले अर्थात् छः पांवों से चलनेवाले, भौंरे। वारवाहां = वारिवाह, बादल। कई = कहा। वलण = लौटने को। सरे = तालाबों पर। गाज = गर्जना। ऊँडो = गहरी। गयण = आकाश। नाया = नहीं आए। मनोभव = कामदेव। लगाडै =

